# प्रकाशकीय वक्तव्य

हमने वेदाङ्गप्रकाश के शुद्ध संस्करण प्रकाशित करने का जो उपक्रम प्रारम्भ किया है, उसके अनुसार हम सन्धिविषय आख्यातिक वर्णोच्चारण शिक्षा और धातुपाठ ये चार भाग प्रकाशित कर चुके हैं। यह नामिक* नामक पांचवां भाग भी आज पाठकों के सम्मुख उपस्थित कर रहे हैं।

हमारे इस संशोधित संस्करण में क्या विशेषताएँ हैं, यह हम सन्धि-विषय के वक्तव्य में दर्शा चुके हैं।

नामिक में नीचे दो प्रकार की टिप्पणियाँ छपी हैं, उन में कुछ ग्रन्थ-कार की हैं और कुछ श्री पं० युधिष्ठिर जी मीमांसक ( जिन्होंने इस का संशोधन किया है ) की। दोनों में स्पष्टतया भेद बतलाने के लिये दोनों टिप्पणियों में निम्न विशेषता बरती गई है।

इस संस्कार में ग्रन्थकार की सब टिप्पणियों पर एक, दो आदि संख्या का निर्देश किया है और संशोधक की टिप्पणियों पर * † आदि चिन्ह दिया गया है। जिस पृष्ठ में दोनों प्रकार की टिप्पणियां हैं उन में पहले ग्रन्थकार की दी हैं और उसके नीचे संशोधक की। इस प्रकार दोनों की टिप्पणियों का भेद कर देने से पाठकों को किसी प्रकार का भ्रम न होगा।

इस ग्रन्थ में जितने शब्दों के रूप दिखलाये गये हैं, उन शब्दों की सूची भी इस संस्करण में दे दी है। इससे प्रत्येक शब्द की रूपसिद्धि देखने में अत्यन्त सरलता हो गई है।

आशा ही नहीं, पूर्ण विश्वास है कि इस संस्करण से पढ़ने वाले विद्यार्थियों को अत्यन्त लाभ होगा।

प्रकाशक—

---

* नामिक ग्रन्थ के इतिहास के लिये देखो पं० युधिष्ठिरजी मीमांसक कृत 'ऋषि दयानन्द के ग्रन्थों का इतिहास' पृष्ठ १६०।

# नामिक

## विषय—सूची



# नामिकान्तर्गतप्रदर्शितरूपनाम्नाम्

## अकारादिक्रमेण सूचीपत्रम्



ओ३म्

# अथ नामिकः



यह पढ़ने पढ़ाने की व्यवस्था में पांचवां † पुस्तक है। प्रथम सन्धिविषय को पढ़कर पश्चात् इसको पढ़ना चाहिये। नामिक इसलिए इसको कहते हैं कि इसमें सुप् के साथ नाम अर्थात् संज्ञा आदि शब्दों का विधान है, और इसी हेतु से 'नाम्नां व्याख्यानो ग्रन्थो नामिकः' यह तद्धितार्थ संगत होता है, क्योंकि यहां नामशब्द से व्याख्यान अर्थ में 'ठक्' प्रत्यय हुआ है ‡। नामवाचकों का प्रयोगसिद्धि के लिये मुनिवर पाणिनिजी ने प्रातिपदिकसंज्ञा से विधान किया है।

( प्र० ) प्रातिपदिकसंज्ञा का क्या फल है ?

( उ० ) सुप्, स्त्री और तद्धित प्रत्ययों का विधान होना।

( प्र० ) सुप् किसका नाम है ?

( उ० ) प्रथमा के एक वचन से लेके सप्तमी के बहुवचन पर्यन्त इक्कीस ( २१ ) प्रत्ययों के संघात का।

( प्र० ) सुप् के कितने अर्थ हैं ?

---

† क्रमशः वर्णोच्चारणशिक्षा, संस्कृतवाक्यप्रबोध, व्यवहारभानु और सन्धिविषय के अनन्तर नामिक का स्थान है।

‡ द्व्यजृद्ब्राह्मणर्क्प्रथमाध्वरपुरश्चरणनामाख्याताट्ठक्। स्त्रैण० १९० ॥

**(उ०) सुपां कर्मादयोऽप्यर्थाः संख्या चैव तथा तिङाम् ॥ महाभाष्य अध्याय १ । पाद ४ । सू० २१ । आह्निक २ ॥**

ये ग्यारह अर्थ सुप् के हैं—कर्म, कर्ता, करण, संप्रदान, अपादान, सम्बन्ध, अधिकरण और हेतु तथा एकत्व, द्वित्व और बहुत्व ।

( प्र० ) शब्द के प्रकार के होते हैं ?

**(उ०) नाम च धातुजमाह निरुक्ते व्याकरणे शकटस्य च तोकम् । नैगमरूढिभवं हि सुसाधु ॥ महा० अ० ३ । पा० ३ । सू० १ । आ० १ ॥**

तीन प्रकार के अर्थात् यौगिक, रूढ और यौगरूढ, [होते हैं] परन्तु यास्कमुनि आदि निरुक्तकार और वैयाकरणों में शाकटायनमुनि सब शब्दों को धातु से निष्पन्न अर्थात् यौगिक और यौगरूढ ही मानते [हैं] और पाणिनि आदि रूढ भी मानते हैं । परन्तु सब ऋषि मुनि वैदिक शब्दों को यौगिक और योगरूढ तथा [कई] लौकिक शब्दों में रूढ भी मानते हैं ।

(प्र०) उक्त यौगिक, रूढ और योगरूढ इन तीन प्रकार के शब्दों के क्या २ लक्षण हैं ?

( उ० ) 'यौगिक' उनको कहते हैं कि जो प्रकृति और प्रत्ययार्थ तथा अवयवार्थ का प्रकाश करते हैं । जैसे—कर्ता, हर्ता, दाता, अध्येता, अध्यापक, लम्बकर्ण, शास्त्रज्ञान, कालज्ञान इत्यादि । 'रूढ' उनको कहते हैं कि जिनमें प्रकृति और प्रत्यय का अर्थ न घटता हो, किन्तु वे संज्ञाबोधक हों । जैसे—खट्वा, माला, शाला इत्यादि । 'योगरूढ' उनको कहते हैं कि जो अवयवार्थ का प्रकाश करते हुए अपने योग से किसी अर्थ में नियत हों । जैसे—दामोदर, सहोदर, पङ्कज इत्यादि ।

उक्त तीन प्रकार के शब्द नामान्तर से भी प्रसिद्ध हैं अर्थात् जाति, गुण, क्रिया और यदृच्छा शब्द। जातिवाचक उनको कहते हैं कि जिनका योग आकृति और बहुत व्यक्तियों के साथ हो। जाति के दो भेद हैं सामान्यजाति और सामान्यविशेषजाति। 'सामान्यजाति' उसको कहते हैं कि जिसका योग तुल्य आकृति और बहुत समान व्यक्तियों में रहता हो। जैसे—मनुष्य, पशु, पक्षी इत्यादि। 'सामान्यविशेषजाति' उसको कहते हैं कि जो पदार्थ किसी में सामान्य और किसी से विशेष हो जैसे मनुष्यादि सामान्यजातियों में स्त्री पुरुष इत्यादि, पशुओं में गौ, हस्ती, अश्व इत्यादि और पक्षियों में हंस, काक इत्यादि। गुणवाची शब्द वे हैं जो द्रव्य के आश्रित [वर्तमान गुणों के वाचक] हों। जैसे—धर्म, अधर्म, संस्कार, शुक्ल, हरित, नील, पीत, रूप, गन्ध, स्पर्श, इच्छा, द्वेष, प्रयत्न, सुख, दुःख, ज्ञान इत्यादि। क्रियाशब्द उनको कहते हैं कि जो चेष्टा अर्थात् व्यापार आदि के वाचक हों। जैसे—भवति, करोति, पचति, आस्ते, शेते इत्यादि। और यदृच्छाशब्द उनको कहते हैं कि कोई मनुष्य यथावत् बोलने में असमर्थ होकर जिनका अन्यथा उच्चारण करे। जैसे—'ऋतक' के बोलने में [असमर्थ] "लृतक" का उच्चारण करते हैं।

(प्र०) इन शब्दों के प्रयोग कितने भेदों से होते हैं?

(उ०) स्त्रीलिङ्ग, पुंलिङ्ग और नपुंसकलिङ्ग इन तीनों भेदों से।

(प्र०) इन भेदों के लक्षण और प्रमाण क्या हैं?

(उ०) स्तनकेशवती स्त्री स्याल्लोमशः पुरुषः स्मृतः। उभयोरन्तरं यच्च तदभावे नपुंसकम्॥ महा० अ० ४। पा० १। सू० ३॥

जिसके बड़े बड़े लोम हों वह पुरुष, जिसके स्तन और शिर के बाल बड़े २ हों वह स्त्री और जो इन दोनों के मध्यस्थ चिह्न वाला

हो वह नपुंसक कहाता है। पुँल्लिंग के उदाहरण जैसे—पुरुषः, पुरुषौ, पुरुषाः, इत्यादि। स्त्रीलिङ्ग के—अम्बा, अम्बे, अम्बाः, इत्यादि। नपुंसकलिङ्ग के—नपुंसक, नपुंसके, नपुंसकानि, इत्यादि।

(प्र०) इस प्रमाण और लक्षण से मनुष्य आदि चेतनव्यक्तियों में तो लिंगज्ञान होता है परन्तु जड पदार्थों में नहीं, क्योंकि उनमें पुरुष, स्त्री और नपुंसक के चिह्न कुछ भी नहीं देख पड़ते हैं।

(उ०) उनमें भी कचित् २ कुछ २ लिंगों के चिह्न देख पड़ते हैं। जैसे—भागः, भागौ, भागाः, इत्यादि, यहां पुंलिंग का चिह्न 'घञ्'† खट्वा, खट्वे, खट्वाः, नदी, नद्यौ, नद्यः, इत्यादि यहां स्त्रीलिंग के चिह्न 'टाप्' और 'ङीप्' ❀ ज्ञानं, ज्ञाने, ज्ञानानि, यहां 'ल्युट्' ‡ प्रत्यय नपुंसक का चिह्न है। जैसे इन शब्दों में व्याकरण की रीति से प्रत्यय लिंग के द्योतक दिखलाई देते हैं वैसे सर्वत्र वेद, निरुक्त और निघण्टु आदि में निर्देश देखकर शब्दों के लिंगों की व्याख्या यथावत् जाननी उचित है, क्योंकिः—

**लिङ्गमशिष्यं लोकाश्रयत्वाल्लिङ्गस्य ॥ महा० अ० २। पा० १। सू० १। आ० १ ॥**

लिंगों का [पूर्ण] अनुशासन एक विशेष पुस्तक में नहीं किया जा सकता, अतः लिंगज्ञान के अर्थ वेदादि शास्त्रों [और लोकव्यवहार] का जानना सबको आवश्यक है।

(प्र०) शब्दविषय कितना है?

† 'घञबन्तः' (लिङ्गा० १६) इस सूत्र से घञन्त पुँल्लिङ्ग होता है।

❀ 'अजाद्यतष्टाप्' (स्त्री० २) 'टिड्ढाणञ्०' (स्त्री० ३५) इन सूत्रों से स्त्रीलिङ्ग में टाप् और ङीप् होते हैं।

‡ 'भावे ल्युडन्तः' (लिङ्गा० ११९) इस सूत्र से नपुंसक होता है।

(उ०) सप्तद्वीपा वसुमती, त्रयो लोकाश्चत्वारो वेदाः साङ्गाः सरहस्या बहुधाभिन्नाः। एकशतमध्वर्युशाखाः, सहस्रवर्त्मा सामवेदः, एकविंशतिधा बाह्वृच्यम्, नवधा आथर्वणो वेदः। वाकोवाक्यमितिहासः पुराणं वैद्यकमित्येतावाञ्छब्दस्य प्रयोगविषयः। एतावन्तं शब्दस्य प्रयोगविषयमननुनिशम्य सन्त्यप्रयुक्ता इति वचनं केवलं साहसमात्रमेव। एतस्मिंश्चातिमहति शब्दस्य प्रयोगविषये ते ते शब्दास्तत्र तत्र नियतविषया दृश्यन्ते॥ महा० अ० १। पा० १। पस्पशाह्निके॥

जो मनुष्य सातद्वीपयुक्त पृथिवी, तीन लोक अर्थात् नाम जन्म और स्थान † सांगोपांग वेद अर्थात् एकसौ एक व्याख्यानयुक्त ‡ यजुः, हजार व्याख्यानयुक्त * साम, इक्कीस व्याख्यानयुक्त ऋक्,

---

† धामानि त्रयाणि भवन्ति। स्थानानि, नामानि, जन्मानि इति। निरुक्त ९। २८। धाम और लोक शब्द पर्याय हैं।

‡ (क) यहां एकसौ एक संख्या में शाखाएं और मूल संहिता दोनों सम्मिलित हैं। इसी प्रकार अगली संख्याओं में भी समझना चाहिये।

(ख) शाखाएं वेद के व्याख्यान ग्रन्थ हैं। देखो सत्यार्थप्रकाश सप्तम समुल्लास, ऋग्वेदादिभाष्यभूमिका वेदसंज्ञाविचारप्रकरण।

* पं० सत्यव्रत सामश्रमी ने ऐतरेयालोचन पृष्ठ १२७ में इस अर्थ को अशुद्ध बताया है और सामवेद की केवल १३ शाखाएं लिखी हैं। वस्तुतः पं० सत्यव्रत सामश्रमी का ही लेख अशुद्ध है। महाभारत शान्तिपर्व में सामवेद की एक सहस्र शाखाएं लिखी हैं—सहस्रशाखं यत्साम। विशेष देखो, संस्कृत व्याकरण शास्त्र का इतिहास पृ० ८ टि० १।

नव व्याख्यानयुक्त अथर्ववेद, वाकोवाक्य अर्थात् दर्शनशास्त्र, इतिहास, पुराणम् = साम गोपथ ब्राह्मण और वैद्यक अर्थात् चरक सुश्रुत आदि इस बहुत बड़े शब्द के विषय को देखेसुने बिना कोई कहे कि [पाणिनि ने अप्रयुक्त शब्दों का निर्देश किया [ है ] उसका यह कहना केवल हठ और अज्ञान का भरा हुआ है, क्योंकि जिनका साधारणता से प्रयोग-विषय देखने में नहीं आता वह विद्वानों के देखने मे विस्तीर्ण शब्द-विषय मे आता है ।

**१—अथ शब्दानुशासनम् ॥ अ० १ । १ । १ ॥**

यहां 'अथ' शब्द अधिकार के लिए है । शब्दों का अनुशासन अर्थात् उनकी शिक्षा का अधिकार किया जाता है । यहां से आगे क्रम से शब्दों का विषय दिखाया जायगा ।

( प्र० ) शब्द का लक्षण क्या है ?

**(उ०) श्रोत्रोपलब्धिर्बुद्धिनिर्ग्राह्यः प्रयोगेणाऽभिज्वलित आकाशदेशः शब्दः ॥ २ ॥ महा० अ० १ । पा० १ । आ० २ ॥**

जिसका कानों मे सुनकर बोध हो, जो बुद्धि से निरन्तर ग्रहण करने के योग्य, उच्चारण से प्रकाशित और आकाश जिसके रहने का स्थान है, वह शब्द कहाता है ।

( प्र० ) शब्द के के भेद हैं ?

( उ० ) चार अर्थात् नाम, आख्यात, उपसर्ग और निपात, इन चारों में से नाम शब्दों का व्याख्यान इस ग्रन्थ मे किया जायगा ।

( प्र० ) नामवाचक कौन शब्द हैं ?

**(उ०) सत्त्वप्रधानानि नामानि ॥**

**निरु० १ । १ ॥**

जो मुख्यता से सत्त्वप्रधान अर्थात् द्रव्य और गुणों के वाचक शब्द हैं, उनको नाम कहते हैं। जैसे—गौः, अश्वः, पुरुषः, इत्यादि।

( प्र० ) व्याकरण में कैसे २ शब्दों का विधान किया जाता है?

## २–(उ०) समर्थः पदविधिः ॥ अ० २।१।१॥

पदविधि समर्थ के आश्रित होती है। समर्थ अर्थात् जिसके साथ जिसकी योग्यता हो उसी के साथ उसका पदकार्य होता है। जैसे—'भू-तव्यत्' यहां धातु संज्ञा के विना 'भू' शब्द प्रत्ययविधान में असमर्थ तथा 'तव्यत्' यह कृत् और प्रत्ययसंज्ञा के विना विधान होने ही में असमर्थ है। इसी प्रकार सर्वत्र समझना चाहिये। तथा जिस पद के साथ जिसकी योग्यता हो उसी से उसका समास होता है। व्याकरण में सब सूत्रों से प्रथम इस सूत्र की प्रवृत्ति होती है † तत्पश्चात् सुबन्त विषय में प्रातिपदिकसंज्ञा होती है।

## [ आकारान्त पुंलिंग पुरुष शब्द ]

प्रातिपदिकसंज्ञाविधायक सूत्र।

## ३–अर्थवदधातुरप्रत्ययः प्रातिपदिकम् ॥ अ० १।२।४५॥

यहां 'अर्थवत्' शब्द में 'मतुप्' प्रत्यय नित्ययोग में किया है, क्योंकि शब्द और अर्थ का सनातन संबन्ध है। केवल धातु [प्रत्यय] और प्रत्यय [ न्त ] से पृथक् [ जो ] अर्थवान् शब्द [ है ] वह प्रातिपदिक संज्ञक हो। जैसे—धन, वन इत्यादि।

## ४–कृत्तद्धितसमासाश्च ॥ अ० १।२।४६॥

† सिद्धान्तकौमुदी के पढ़नेवाले 'समर्थः पदविधिः' सूत्र का सम्बन्ध केवल समासप्रकरण में मानते हैं। यह उनकी भूल है। इसी सूत्र के महाभाष्य में [illegible] रहा है—यावान् व्याकरणे पदगन्धो नाम स सर्वः संगृहीतो भवति।

कृदन्त, तद्धितान्त और समास भी प्रातिपदिक संज्ञक हों। जैसे कृदन्त में 'अधीङ्—तृच्', तद्धित में—'उपगु—अण्', समास में—'राजन्—ङस्' पुरुष—सु' इत्यादि। अव्युत्पन्न व्युत्पन्न दोनों पक्ष में उक्त सूत्रों से प्रातिपदिक संज्ञा होती है ‡।

५—ङ्याप्प्रातिपदिकात् ॥ अ० ४ । १ । १ ॥

यह अधिकारसूत्र है। ङ्यन्त, आबन्त और प्रातिपादिक से स्वादिक, स्त्रीवाचक और तद्धितप्रत्यय होते हैं। उनमें से (स्वादिक) प्रत्यय यथा—

६—स्वौजसमौट्छष्टाभ्यांभिस्ङेभ्यांभ्यस्ङसिभ्यांभ्यस्ङसोसांङ्योस्सुप् ॥ अ० ४ । १ । २ ॥

ङ्यन्त, आबन्त और प्रातिपदिक से 'सु' आदि (१) इक्कीस २१ प्रत्यय हों।

७—सुपः ॥ अ० १ । ४ । १०२ ॥

सुप् प्रत्ययाहार के जो तीन २ वचन हैं वे क्रमशः एकवचन, द्विवचन और बहुवचन हों।

८—विभक्तिश्च ॥ अ० १ । ४ । १०३ ॥

तिङ् और सुप् के जो तीन २ वचन हैं, वे विभक्ति संज्ञक हों। अब यथाक्रम से विभक्तियों के रूप लिखते हैं—

---

१ इन्हीं प्रत्ययों के आदि 'सु' से लेकर अन्त्य 'प्' पर्यन्त का नाम 'सुप्' प्रत्याहार है।

‡ व्युत्पत्ति पक्ष सूत्र में संख्या ४ से और अव्युत्पत्तिपक्ष में संख्या ५ से प्रातिपदिक संज्ञा होती है।

| विभक्ति | एक-वचन | द्विवचन | बहु-वचन | विभक्ति | एक-वचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| प्रथमा | सु | औ | जस् | पञ्चमी | ङसि | भ्याम् | भ्यस् |
| द्वितीया | अम् | औट् | शस् | षष्ठी | ङस् | ओस् | आम् |
| तृतीया | टा | भ्याम् | भिस् | सप्तमी | ङि | ओस् | सुप् |
| चतुर्थी | ङे | भ्याम् | भ्यस् | | | | |

इस प्रकार सातों विभक्तियों के अलग२ रूप जान लेना चाहिये ॥

९–द्व्येकयोर्द्विवचनैकवचने ॥ अ० २।४।२२॥

दो पदार्थों के कहने की इच्छा हो तो द्विवचन और एक पदार्थ के कहने की इच्छा हो तो एकवचन हो। जैसे—पुरुष—सु, पुरुष—अ।

१०–बहुषु बहुवचनम् ॥ अ० १ । ४ । २१ ॥

बहुत पदार्थों के कहने की इच्छा हो तो बहुवचन हो। जैसे—पुरुष-जस्। इनमें से प्रथम 'पुरुष—सु' इसका साधन, जैसे—

११–उपदेशेऽजनुनासिक इत् ॥ अ० १।३।२॥

जो उपदेश में अनुनासिक अच् है वह इत्संज्ञक हो। उपदेश यहां उसको कहते हैं जो धातु, सूत्र और गणों में पाणिन्यादि मुनियों का प्रत्यक्ष कथन है। इस सूत्र से 'सु' इसके उकार की इत्संज्ञा होकर—

१२–तस्य लोपः ॥ अ० १ । ३ । ९ ॥

जिसकी इत्संज्ञा हुई हो उसका लोप हो। लोप होकर 'पुरुष—स्' इस अवस्था में—

## १३-सुप्तिङन्तं पदम् ॥ अ० १।४।१४ ॥

जिसके अन्त में सुप् वा तिङ् हो उस समुदाय की पदसंज्ञा हो। इससे सु और तिप् आदि प्रत्ययान्त शब्दों की पदसंज्ञा होती है। तिङन्तों की व्याख्या आख्यातिक में लिखी जायगी। 'पुरुष-स्' इसकी पदसंज्ञा होकर पश्चात्—

## १४-ससजुषो रुः ॥ अ० ८।२।६६ ॥

सकारान्त पद और सजुष् शब्द के स् और ष् को रु आदेश हो। 'पुरुष-रु' इस अवस्था में रु के उकार की इत्संज्ञा (१) होकर लोप हो गया—'पुरुष—र्'।

## १५-विरामोऽवसानम् ॥ अ० १।४।१०९ ॥

वक्ता की उक्ति का जो विराम अर्थात् ठहरना है उसकी अवसानसंज्ञा हो। जैसे—'पुरुष—र्' इससे रेफ की अवसानसंज्ञा हुई। अवसानसंज्ञा का फल—

## १६-खरवसानयोर्विसर्जनीयः ॥अ० ८।३।१५॥

रेफ से परे खर् प्रत्याहार हो वा [ और ] अवसान में रेफ को विसर्जनीय आदेश हो। इससे रेफ के स्थान में विसर्जनीय हो के—पुरुषः। अब प्रथमा विभक्ति का द्विवचन-'पुरुष—औ'। इस अवस्था में † पूर्व पर को वृद्धि एकादेश(२)होकर—पुरुषौ सिद्ध हुआ। प्रथमा विभक्ति का बहुवचन—'पुरुष—जस्' इस अवस्था में—

(१) ( इत्संज्ञा ) उपदेशेऽजनुनासिक इत् [ना० ११] (लोप) तस्य लोपः [ना० १२]।

(२) ( वृद्ध्येकादेश ) वृद्धिरेचि। सन्धि० १३४।

† 'पुरुष-औ' इस अवस्था में 'प्रथमयोः पूर्वसवर्णः' [ना० १९] इस वक्ष्यमाण सूत्र से पूर्वसवर्ण प्राप्त होता है। उसका 'नादिचि' ( अष्टा० ६।१।१०४ ) सूत्र से निषेध होने पर वृद्धि एकादेश होता है।

१७—चुटू ॥ अ० १ । ३ । ७ ॥

जो प्रत्यय के आदि में चवर्ग और टवर्ग हों तो उनकी इत्संज्ञा हो। इससे जकार की इत्संज्ञा होकर लोप हो गया। 'पुरुष—अस्' इस अवस्था में—

१८—न विभक्तौ तुस्माः ॥ अ० १ । ३ । ४ ॥

जो विभक्तियों के अन्त में तवर्ग, स् और म् हैं उनकी इत्संज्ञा न हो। इससे 'पुरुष—अस्' यहां अन्त के सकार की इत्संज्ञा न हुई अब इस अवस्था में ‡—

१९—प्रथमयोः पूर्वसवर्णः ॥ अ० ६।१।१०१॥

जो अक् प्रत्याहार से परे प्रथमा और द्वितीया का अच् हो तो पूर्व पर के स्थान में पूर्वसवर्ण दीर्घ एकादेश हो। जैसे—पुरुषास्। रुत्व, विसर्जनीय होकर—पुरुषाः। अब द्वितीया विभक्ति का एक वचन—'पुरुष—अम्' इस अवस्था में—

२०—अमि पूर्वः ॥ अ० ६ । १ । १०६ ॥

अक् प्रत्याहार से अम् का अच् परे हो तो पूर्व पर के स्थान में पूर्वसवर्णरूप एकादेश हो। जैसे—पुरुषम्। द्वितीया का द्विवचन—'पुरुष—औट्'यहां (१)टकार की इत्संज्ञा और लोप तथा अकार औकार को वृद्धि एकादेश होकर—पुरुषौ हुआ। द्वितीया का बहुवचन—'पुरुष—शस्' इस अवस्था में—

(१) इस में टकार अनुबन्ध सुट् प्रत्याहार के लिये है।

‡ यहां 'अतो गुणे' (सन्धि० १५३) अपदान्त अकार से परे गुण परे रहने पर रूप एकादेश हो, इस नियम से गुणरूप एकादेश की प्राप्ति होती है। उसको वक्ष्यमाण (ना० १९) सूत्र परत्व के कारण बाध लेता है।

### २१–लशक्वतद्धिते ॥ अ० १ । ३ । ८ ॥

तद्धित से अन्यत्र प्रत्यय के आदि जो लकार शकार और कवर्ग उनकी इत्संज्ञा हो। इत्संज्ञक शकार का लोप हो गया। जैसे—'पुरुष–अस्' इस अवस्था में पूर्व पर के स्थान में पूर्वसवर्ण दीर्घ हो के—पुरुषास्।

### २२–तस्माच्छसो नः पुंसि ॥ अ० ६।१।१०२॥

[ पुँलिंग विषय में ] किये हुए पूर्वसवर्ण दीर्घ एकादेश से परे शस् प्रत्यय के सकार को नकार आदेश हो। जैसे—पुरुषान् ‡।

अथ तृतीयाविभक्ति का एकवचन—'पुरुष—टा' इस अवस्था में—

### २३–यस्मात् प्रत्ययविधिस्तदादि प्रत्ययेऽङ्गम् ॥ अ० १ । ४ । १३ ॥

जिस धातु वा प्रातिपदिक से परे प्रत्यय का विधान करें उस धातु या प्रातिपदिक का आदिकर जिसके आदि में हो उस [समुदाय] की [ प्रत्यय परे रहने पर ] अंगसंज्ञा होती है †। [ इससे ] सु आदि सब प्रत्ययों के परे पूर्व की अंग संज्ञा होती है।

### २४–टाङसिङसामिनात्स्याः ॥ अ० ७।१।१२॥

---

‡ यहां वक्ष्यमाण 'अट्कुप्वाङ्०' ( ना० २५ ) सूत्र से णत्व की प्राप्ति होती है उस का 'पदान्तस्य' ( अष्टा० ८ । ४ । ३७ ) 'पदान्त के नकार को णकार नहीं होता' इस नियम से निषेध हो जाता है।

† सूत्र के 'तदादि' पद में उभयपदव्रीही समास ( तस्य आदिः तदादिः, तदादि आदिर्यस्य स तदादिः ) है। इसलिए 'चि+नु+ति' इस अवस्था में 'ति' परे रहने पर 'नु' विकरण की अङ्ग संज्ञा होने से (चिनोति) में गुण हो जाता है।

अदन्त अंग से परे 'टा, ङसि, ङस्' के स्थान में क्रम से 'इन, आत्, स्य' ये तीन आदेश हों। जैसे—पुरुष—इन। अब पूर्व पर को (१) गुण एकादेश होकर—पुरुषेन।

२५—अट्कुप्वाङ्नुम्व्यवायेऽपि ॥ अ० ८।४।२॥

एक पद में अट् प्रत्याहार, कवर्ग, पवर्ग, आङ् और नुम् इनके व्यवधान में भी जो रेफ और षकार से परे नकार हो तो उसके स्थान में णकारादेश हो। जैसे—पुरुषेण। तृतीया विभक्ति का द्विवचन—'पुरुष—भ्याम्' इस अवस्था में—

२६—सुपि च ॥ अ० ७ । ३ । १०२ ॥

जो यञादि सुप् परे हो तो अकारान्त अंग को दीर्घ हो, जैसे—पुरुषाभ्याम्। तृतीया का बहुवचन—'पुरुष-भिस्' इस अवस्था में—

२७—अतो भिस ऐस् ॥ अ० ७ । १ । ९ ॥

जो अकारान्त अंग से परे भिस् हो तो उसको ऐस् आदेश हो। अनेकाल् होने से भिस् मात्र के स्थान में ऐस् हुआ। अब (२), वृद्धि, रुत्व और विसर्जनीय होकर—पुरुषैः।

२८—बहुलं छन्दसि ॥ अ० ७ । १ । १० ॥

परन्तु वैदिक प्रयोगों में भिस् के स्थान में ऐस् आदेश बहुल करके होता है। जैसे—देवेभिः, देवैः। करणेभिः, करणैः इत्यादि। सब अकारान्त शब्दों में दो २ रूप होंगे। चतुर्थी का एकवचन—'पुरुष—ङे' इस अवस्था में—

२९—ङेर्यः ॥ अ० ७ । १ । १३ ॥

---

(१) (गुणः) आद् गुणः। सन्धि० १३३ ॥

(२) (वृद्धिः)—वृद्धिरेचि [सन्धि० १३४] (रुत्व) ससजुषो रुः [ना० १४]।

जो अकारान्त अंग से परे 'ङे' हो तो उसके स्थान में 'य' आदेश हो। जैसे—पुरुष–य। यहां भी (१) दीर्घ होकर—पुरुषाय। द्विवचन—'पुरुष—भ्याम्' पुरुषाभ्याम्। बहुवचन—पुरुष—भ्यस्।

**२०—बहुवचने झल्येत् ॥ अ० ७। ३। १०३॥**

बहुवचन में झलादि सुप् परे हो तो अकारान्त अंग को एकार आदेश हो। जैसे—पुरुषे—भ्यस्। (२) रुत्व, विसर्जनीय होकर—पुरुषेभ्यः। पञ्चमी का एकवचन–पुरुष–ङसि। ङसि के स्थान में (३) 'आत्' और उससे (४) सवर्णदीर्घादेश होकर। पुरुषात्।† पञ्चमी का द्विवचन—पुरुष–भ्याम्। पूर्ववत् दीर्घ होके—पुरुषाभ्याम्। बहुवचन 'पुरुष-भ्यस्' = पुरुषेभ्यः। षष्ठी का एकवचन—पुरुष—ङस्। इसके स्थान में उक्त सूत्र से 'स्य' आदेश होकर पुरुषस्य। द्विवचन—पुरुष—ओस्।

**२१—ओसि च ॥ अ० ७। ३। १०४॥**

ओस् विभक्ति परे हो तो अकारान्त अंग को एकार आदेश हो। इससे पुरुष के अन्त्य अकार को एकार होकर—'पुरुषे—ओस्' हुआ। एकार को अय् और सकार को रुत्व विसर्जनीय होकर—पुरुषयोः। बहुवचन पुरुष—आम्।

---

(१) (दीर्घः)—सुपि च [ना० २६]।

(२) (रुत्व) ससजुषो रुः [ना० १४] (विसर्जनीयः) खरवसानयोर्विसर्जनीयः [ना० १६]।

(३) (आत्) टाङसिङसामिनात्स्याः [ना० २४]

(४) (सवर्णदीर्घादेशः) अकः सवर्णे दीर्घः। सन्धि० १२०।

† यहां 'झलां जशोऽन्ते' (सन्धि० १००) सूत्र से जश्त्वादेश होकर 'पुरुषाद्' रूप होता है, पुनः 'वाऽवसाने' (ना० ११०) सूत्र से विकल्प से 'चर्' आदेश होकर 'पुरुषात्, पुरुषाद्' दो रूप होते हैं।

३२—ह्रस्वनद्यापो नुट् ॥ अ० ७ । ३ । ५४ ॥

ह्रस्व, स्वर, नदीसंज्ञक ईकारान्त, ऊकारान्त और आकारान्त से परे आम् को नुट् का आगम हो (१)। टित्त्व धर्म से आम् के आदि में नुट् हुआ। जैसे—'पुरुष—नुट्—आम्' इस अवस्था में (२) उकार और टकार की इत्संज्ञा और लोप होकर—'पुरुष—न्—आम्' नकार में आकार मिल के—पुरुषनाम्।

३३—नामि ॥ अ० ६ । ४ । ३ ॥

नाम् अर्थात् जो षष्ठी का बहुवचन नुट् सहित आम् परे हो तो अजन्त अंग को दीर्घादेश हो। जैसे—पुरुषानाम्। यहां नकार को (३) णकार होके—पुरुषाणाम्। सप्तमी का एकवचन—पुरुष—ङि। (४) ङ् की इत्संज्ञा और लोप होकर अकार और इकार के स्थान में गुण एकादेश एकार हुआ—पुरुषे। द्विवचन—पुरुष—ओस्। पूर्ववत् एकार (५) अय् और स् को रुत्व, विसर्जनीय हो के—पुरुषयोः। सप्तमी का बहुवचन—पुरुष—सुप्। अन्त्य हल् पकार की इत्संज्ञा और पूर्ववत् एकार होकर—'पुरुषेसु' इस अवस्था में—

३४—आदेशप्रत्यययोः ॥ अ० ८ । ३ । ५९ ॥

इण्प्रत्याहार और कवर्ग से परे आदेश और प्रत्यय के सकार को मूर्धन्य अर्थात् षकार आदेश हो। जैसे—पुरुषेषु।

३५—सम्बोधने च ॥ अ० २ । ३ । ४७ ॥

(१) (टित् आदि में) आद्यन्तौ टकितौ। सन्धि० ८० इससे हुआ।

(२) (उकारेत्संज्ञा) उपदेशेऽजनुनासिक इत्। [ ना० ११ ] (टकारेत्संज्ञा) हलन्त्यम्। सन्धि० १६।

(३) (णकार) अट्कुप्वाङ्नुम्व्यवायेऽपि [ ना० २५ ]।

(४) (ङ् की इत्संज्ञा) लशक्वतद्धिते [ ना० २१ ]।

(५) (अय्) एचोऽयवायावः। सन्धि० १८०।

सम्बोधन (१) अर्थ में भी प्रथमा विभक्ति हो। प्रातिपदिकार्थ से संबोधन अर्थ अधिक होने से (२) प्रथमा विभक्ति प्राप्त न थी, इसलिए यह सूत्र कहा है।

### ३६–सामन्त्रितम् ॥ अ० २ । ३ । ४८ ॥

सम्बोधन में जो प्रथमा विभक्ति उसकी आमन्त्रित संज्ञा हो।

### ३७–एकवचनं सम्बुद्धिः ॥ अ० २ । ३ । ४६ ॥

आमन्त्रित प्रथमा विभक्ति के एकवचन की सम्बुद्धि संज्ञा हो। जैसे—पुरुष-सु। उकार की इत्संज्ञा होके-'पुरुष-स्' इस अवस्था में—

### ३८–एङ्ह्रस्वात् सम्बुद्धेः ॥ अ० ६ । १ । ६६ ॥

जो एङन्त और ह्रस्वान्त प्रातिपदिक से परे सम्बुद्धि का हल् हो तो उसका लोप हो। संबोधन अर्थ दिखलाने के लिए 'हे, है, अंग, भोस्, भो' इत्यादिक शब्द भी संबोधन प्रथमान्त शब्द के साथ रहते हैं। जैसे—हे पुरुष, हे पुरुषौ, हे पुरुषाः अथवा—पुरुषः, पुरुषौ, पुरुषाः (३)। इसी प्रकार परमेश्वर, शिव, कृष्ण, वृक्ष, घट, पट, ग्रन्थ, वेद, न्याय, धर्म, अर्थ, काम, मोक्ष, व्यवहार, परमार्थ इत्यादि अकारान्त पुल्लिंग शब्दों के रूप जानने चाहियें ॥

---

(१) (सम्बोधन) अभ्यन्त चेताने को कहते हैं।

(२) प्रातिपदिकार्थलिङ्गपरिमाणवचनमात्रे प्रथमा [कार० ४]।

(३) पुरुषः, पुरुषौ, पुरुषाः; पुरुषं, पुरुषौ, पुरुषान्; पुरुषेण, पुरुषाभ्याम्, पुरुषैः; पुरुषाय, पुरुषाभ्याम्, पुरुषेभ्यः; पुरुषात्, पुरुषाभ्याम्, पुरुषेभ्यः; पुरुषस्य, पुरुषयोः, पुरुषाणाम्, पुरुषे, पुरुषयोः, पुरुषेषु; हे पुरुष, हे पुरुषौ, हे पुरुषाः।

## अथ नियतनपुंसकलिङ्ग धनशब्द ॥

धन शब्द को पूर्ववत् प्रातिपदिकसंज्ञा आदि कार्य होकर 'धन-सु' इस अवस्था में—

**३९—अतोऽम् ॥ अ० ७ । १ । २४ ॥**

अकारान्त अङ्ग से परे सु और अम् विभक्तियों के स्थान में अम् आदेश हो । इस अम् करने का यही प्रयोजन है कि सु(१)और अम् का लुक् पाता है सो न हो । धनम् । धन—औ—

**४०—नपुंसकाच्च ॥ अ० ७ । १ । १९ ॥**

जो अकारान्त नपुंसकलिङ्ग से परे (२)औङ् हो तो उसके स्थान में शी आदेश हो । जैसे—धन-शी । श् की इत्संज्ञा होके—धन-ई । इस अवस्था में † 'आद्गुणः' इस सूत्र से गुण होके—धने । धन—जस्—

**४१—जश्शसोः शिः ॥ अ० ७ । १ । २० ॥**

जो नपुंसकलिङ्ग प्रातिपदिक से परे जस् और शस् विभक्ति हो तो उनके स्थान में शि आदेश हो । जैसे—धन—शि ।

---

( १ ) 'स्वमोर्नपुंसकात्' [ ना० ७० ] इस सूत्र से लुक् प्राप्त था ।

( २ ) 'औङ्' यह प्रथमा और द्वितीया विभक्ति के द्विवचन की प्राचीन आचार्यों की संज्ञा है ।

---

† इससे आगे सगति इस प्रकार समझनी चाहिये—नपुंसकलिंग में सुट् की सर्वनामस्थान संज्ञा न होने से 'यचि भम्' (ना० ४५) से भसंज्ञा होकर 'यस्येति' ( स्त्रै० ८०६ ) से अकार लोप प्राप्त होता है, उसका 'औङः श्यां प्रतिषेधः' (वा० ६।४।१४८) वार्तिक से निषेध होता है, उसके पश्चात्—

**४२–शि सर्वनामस्थानम् ॥ अ० १ । १ । ४२ ॥**

शि सर्वनामस्थान संज्ञक हो। शकार की इत्संज्ञा होके—धन–इ। इस अवस्था में गुण (१) प्राप्त हुआ, उसको बाध के—

**४३–नपुंसकस्य झलचः ॥ अ० ७ । १ । ७२ ॥**

जो सर्वनामस्थान परे हो तो झलन्त और अजन्त नपुंसकलिङ्ग को नुम् का आगम हो। धन—नुम्—इ। यहाँ मकार और उकार की इत्संज्ञा होके 'धनन्–इ' ऐसा हुआ, इस अवस्था में—

**४४–सर्वनामस्थाने चाऽसम्बुद्धौ ॥ अ० ६।४।८॥**

जो संबुद्धिभिन्न सर्वनामस्थान परे हो तो नकारान्त अङ्ग की उपधा को दीर्घ हो। इस धन शब्द के अन्त को दीर्घ हो के—धनानि। धन—अम्। यहां अम् विभक्ति का लुक् नहीं होता है, किन्तु उसके स्थान में पूर्ववत् अम् आदेश होके प्रथमाविभक्ति के तुल्य—धनम्, धने, धनानि। तृतीयाविभक्ति से लेके सब विभक्तियों में पुरुष शब्द के समान प्रयोग समझना चाहिये। जैसे—धनेन, धनाभ्याम्, धनैः; धनाय, धनाभ्याम्, धनेभ्यः; धनात्, धनाभ्याम्, धनेभ्यः; धनस्य, धनयोः, धनानाम्; धने, धनयोः, धनेषु। संबोधन चेतन ही में घट सकता है इसलिए इसके संबोधन में प्रयोग नहीं बनते †। वस्त्र, शास्त्र, पात्र, फल, वन, जल, सलिल

(१) (गुणः) आद् गुणः। सन्धि० १२३॥

† संबोधन का प्रयोजन स्वाभिमुख्य करना है। अतः संबोधन का प्रयोग चेतन पदार्थों के लिए ही होता है। परन्तु महाभाष्य २। १। २१ के 'अचेतनेष्वपि चेतनवदुपचारः' अर्थात् अचेतन पदार्थों में भी चेतन के सदृश व्यवहार होता है, इस नियम के अनुसार अचेतन पदार्थों के लिए भी संबोधन का गौण प्रयोग होता है। उस अवस्था में धन शब्द के 'हे धन, हे धने, हे धनानि' प्रयोग समझने चाहियें। ग्रन्थकार ने उपर्युक्त महाभाष्य के नियम को मानकर 'अग्नि' शब्द के संबोधन के रूप आगे दर्शाये हैं, अतः स्पष्ट है कि यह मत ग्रन्थकार को भी इष्ट है।

गृह, इत्यादि, नियत नपुंसकलिङ्गों के भी रूप धन शब्द के समान जानना चाहिये।

अकारान्त स्त्रीलिङ्ग शब्द कोई भी नहीं है। क्योंकि स्त्रीलिङ्ग मे अकारान्त से टाप् वा ङीप् आदि प्रत्यय हो जाते हैं।

जो अकारान्त धर्म शब्द पुँल्लिङ्ग और नपुंसकलिङ्ग मे है। उसके रूप भी पुरुष और धन शब्द के समान जानना चाहिये। जैसे—धर्मः, धर्मौ, धर्माः; धर्मम्, धर्मौ, धर्मान्; धर्मेण, धर्माभ्याम्, धर्मैः, धर्माय, धर्माभ्याम्, धर्मेभ्यः; धर्मात्, धर्माभ्याम्, धर्मेभ्यः; धर्मस्य, धर्मयोः, धर्माणाम्; धर्मे, धर्मयोः धर्मेषु। नपुंसकलिङ्ग में—धर्मम्, धर्मे, धर्माणि; धर्मम्, धर्मे, धर्माणि इत्यादि।

॥ इत्यकारान्ताः ॥

## अथ आकारान्तः सोमपाशब्दः।

सोम ओषधियों के रस को कहते हैं उसको जो पिये वा उसकी रक्षा करे उसका नाम 'सोमपा' है। यह 'सोमपा' शब्द विशेष्य के अनुसार तीनों लिङ्गों में होता है, जैसे—सोमपाः पण्डितः, सोमपाः स्त्री, सोमपं कुलम्। उनमें से प्रथम पुँल्लिङ्ग जैसे—सोमपा—सु। इत्संज्ञा और विसर्जनीय होके—सोमपाः। सोमपा—औ ‡। वृद्धि एकादेश होके—सोमपौ। सोमपा—जस्। जकार की इत्संज्ञा और लोप तथा सकार को विसर्जनीय और दीर्घ एकादेश होके—सोमपाः। यहां एकवचन और बहुवचन मे भेद सभी [प्रतीत] होगा

‡ यहाँ 'प्रथमयोः पूर्वसवर्णः' ( नाः १९ ) से पूर्वसवर्ण दीर्घादेश की प्राप्ति होती है, उसका 'दीर्घाज्जसि च' ( नाः ८३ ) से निषेध होता है, तत्पश्चात् वृद्धि एकादेश होता है।

जब कि इसके साथ विशेष्यवाची का निर्देश किया जायगा। जैसे—सोमपाः पण्डितः, सोमपाः पण्डिताः। सोमपा—अम्। पूर्वसवर्ण एकादेश होके—सोमपाम्। सोमपौ पूर्ववत्। सोमपा—शस्, इस अवस्था में—

**४५—यचि भम् ॥ अ० १। ४। १८ ॥**

यकारादि अजादि सर्वनामस्थान भिन्न कप् (१) प्रत्ययावधि स्वादि प्रत्यय परे हों तो पूर्व की भसंज्ञा हो।

**४६—आतो धातोः ॥ अ० ६। ४। १४० ॥**

भसंज्ञक आकारान्त धातु का लोप हो। जो आदेश सामान्य से विधान किया जाता है वह 'अलोऽन्त्यस्य'† इस परिभाषाबल से अन्त्य वर्ण के स्थान में समझना चाहिए। सोमपा शब्द में 'पा' आकारान्त धातु है, इसके अन्त्य आकार का लोप होके—सोमपः, सोमपा, सोमपाभ्याम्, सोमपाभिः; सोमपे, सोमपाभ्याम्, सोमपाभ्यः, सोमपः, सोमपाभ्याम्, सोमपाभ्यः, सोमपः, सोमपोः, सोमपाम्, सोमपि, सोमपोः, सोमपासु। संबोधन में कुछ विशेष नहीं। हे सोमपाः, हे सोमपौ, हे सोमपाः।

स्त्रीलिङ्ग में भी सोमपा शब्द के प्रयोग ऐसे ही होते हैं परन्तु नपुंसकलिङ्ग में कुछ विशेषता है। सोमपा—सु, इस अवस्था में—

**४७—ह्रस्वो नपुंसके प्रातिपदिकस्य ॥ अ० १।२।४७॥**

जो नपुंसकलिङ्ग में वर्तमान अजन्त प्रातिपदिक है उसको ह्रस्वादेश हो। जैसे—सोमप। अब सब विभक्तियों में धन

१. कप्-प्रत्ययावधि पञ्चमाध्याय के 'उरःप्रभृतिभ्यः कप्' [नामा० २११] इस सूत्र तक प्रत्यय लेना चाहिये।

† सन्धि० ८१।

शब्द के समान सब कार्य समझना चाहिये। जैसे—सोमपम्, सोमपे, सोमपानि; सोमपम्, सोमपे, सोमपानि; सोमपेन, सोमपाभ्याम्, सोमपैः; सोमपाय, सोमपाभ्याम्, सोमपेभ्यः; सोमपात्, सोमपाभ्याम्, सोमपेभ्यः; सोमपस्य, सोमपयोः, सोमपानाम्; सोमपे, सोमपयोः, सोमपेषु। इसी प्रकार—गोजा, प्रथमजा, गोधा, कूपखा, दधिक्रा, आज्यपा, कीलालपा इत्यादि शब्दों के भी प्रयोग तीनों लिङ्गों में समझने चाहिये।

## आकारान्त कन्या शब्द।

कन्या—सु, इस अवस्था में—

### ४८—हल्ङ्याब्भ्यो दीर्घात्सुतिस्यपृक्तं हल्॥

अ० ६। १। ६८॥

हलन्त और दीर्घ ङीप्, ङीष्, ङीन्, टाप्, डाप्, चाप् ये जिनके अन्त में हों उन से परे सु, ति, सि इनका जो अपृक्त † हल् उसका लोप हो। जैसे—कन्या। कन्या—औ, इस अवस्था में—

### ४९—औङ आपः॥ अ० ७। १। १८॥

जो आबन्त अङ्ग से परे (१) औङ् हो तो उसको शी आदेश हो। शकार की इत्संज्ञा और गुण होके—कन्ये। कन्या—जस्। जकार की इत्संज्ञा, पूर्वसवर्ण दीर्घ* एकादेश, रुत्व, विसर्जनीय होके—कन्याः। कन्या—अम्। पूर्वसवर्ण दीर्घ एकादेश होके—

१. औङ् यह प्रथमा और द्वितीया के द्विवचन की पूर्वाचार्यों की संज्ञा है।

† 'अपृक्त एकाल् प्रत्ययः' ( अष्टा० १। २। ४१) सूत्र से एकवर्ण प्रत्यय की अपृक्त संज्ञा होती है।

* प्रक्रियानुसार यहां 'दीर्घाज्जसि च' ( अष्टा०६।१।१०५ ) से पूर्वसवर्णदीर्घ का प्रतिषेध होकर 'अकः सवर्णे दीर्घः' ( अष्टा०६।१।१०१ ) से सवर्णदीर्घादेश होता है।

कन्याम्। कन्या—औट्। पूर्ववत्—कन्ये। कन्या—शस्। शकार की इत्संज्ञा पूर्वसवर्णदीर्घ रुत्व और विसर्जनीय होके—कन्या। कन्या—टा, इस अवस्था में—

५०—आङि चाऽऽपः ॥ अ० ७। ३। १०५॥

आबन्त अङ्ग से परे टा [ और ओस् ] विभक्ति हो तो उसको एकार हो। जैसे—कन्ये—टा। टकार की इत्संज्ञा होके—'कन्ये-आ' इस अवस्था में अय् आदेश होकर—कन्यया। कन्याभ्याम्, कन्याभिः। कन्या—ङे, इस अवस्था में—

५१—याडापः ॥ अ० ७। ३। ११३॥

आबन्त अङ्ग से परे ङित् प्रत्यय को याट् का आगम हो। जैसे—कन्या-याट्-ङे। टकार, ङकार की इत्संज्ञा और लोप, तथा वृद्धि एकादेश होके—कन्यायै, कन्याभ्याम्, कन्याभ्यः, कन्यायाः, कन्याभ्याम्, कन्याभ्यः, कन्यायाः। कन्या—ओस्, यहां एकार आदेश, अय्, रुत्व और विसर्जनीय होके—कन्ययोः। कन्या—आम्, (१) कन्यानाम्। कन्या—याट्—ङि, इस अवस्था में—

५२—ङेराम्नद्याम्नीभ्यः ॥ अ० ७। ३। ११६।

आबन्त, नदीसंज्ञक और नी इन अङ्गों से परे ङि के स्थान में आम् आदेश हो। जैसे—कन्याया—आम्। यहां एकादेश होके—कन्यायाम्, कन्ययोः, कन्यासु। संबोधन में इतना विशेष है कि कन्या—सु।

५३—सम्बुद्धौ च ॥ अ० ७। ३। १०६॥

१ 'ह्रस्वनद्यापो नुट्' [ ना० २२ ] इससे नुट् होगया।

सम्बुद्धि परे हो तो आबन्त अङ्ग को एकार आदेश हो। जैसे-[ कन्ये—सु ] पूर्ववत् सकार का लोप होके ‡ हे कन्ये, हे कन्ये, हे कन्याः (१)। इसी प्रकार प्रजा, जाया, छाया, माया, मेधा, अजा इत्यादि आकारान्त स्त्रीलिङ्ग शब्दों के प्रयोग जानने चाहिये; परन्तु जरा शब्द में कुछ विशेष है—

५४-जराया जरसन्यतरस्याम् ॥ अ० ७।२।१०१॥

अजादि विभक्तियों से परे जरा शब्द को जरस् आदेश हो विकल्प करके जरा, जरसौ, जरे, जरसः जराः इत्यादि।

॥ इत्याकारान्ताः ॥

## इकारान्त नियतपुंलिङ्ग अग्निशब्द ॥

पूर्ववत् सब कार्य होकर—अग्निः। अग्नि—औ, यहाँ (२) पूर्वसवर्ण दीर्घ एकादेश ईकार होके—अग्नी। अग्नि—जस्, इस अवस्था में जकार की इत्संज्ञा होके—

५५-जसि च ॥ अ० ७। ३। १०१॥

जो जस् प्रत्यय के परे पूर्व ह्रस्वान्त अङ्ग हो तो उसको गुण हो। इससे इकार को एकार गुण और एकार को अय् आदेश होकर—अग्नयः।

५६-धा०-जसादिषु छन्दसि वा वचनं प्राङ् णौ चङ्युपधायाः ॥ ५८ ॥

---

१. कन्या, कन्ये, कन्याः; कन्याम्, कन्ये, कन्याः; कन्यया, कन्याभ्याम्, कन्याभिः; कन्यायै, कन्याभ्याम्, कन्याभ्यः; कन्यायाः, कन्ययोः, कन्यानाम्; कन्यायाम्, कन्ययोः, कन्यासु; हे कन्ये, हे कन्ये, हे कन्याः।

२. ( पूर्वसवर्ण० ) प्रथमयोः पूर्वसवर्णः [ मा० १९ ]।

---

‡ अर्थात् 'एङ्ह्रस्वात् सम्बुद्धेः ( मा० ३८ ) सूत्र से।

जस् आदि विभक्तियों में इस प्रकरण मे जो कार्य कहे हैं वे वेद में विकल्प करके हों। जैसे—गुण का विकल्प—अग्नयः, (१) अग्न्यः, शतक्रतव , शतक्रत्वः; पशवे, पश्वे। अग्नि—अम्, यहां 'अमि पूर्वः' [ ना० २० ] इस सूत्र से पूर्वरूप हो के—अग्निम्। अग्नि—औ, पूर्ववत्—अग्नी। अग्नि—शस्। पूर्वसवर्ण दीर्घ और सकार को नकारादेश हो के अग्नीन्। अग्नि—टा।

५७-शेषो घ्यसखि ॥ अ० १ । ४ । ७ ॥

शेष अर्थात् जिनकी नदी संज्ञा न हो ऐसे जो ह्रस्व इकारान्त उकारान्त शब्द हैं उनकी घिसंज्ञा हो। इससे अग्नि शब्द की घिसंज्ञा होके—

५८-आङो नाऽस्त्रियाम् ॥ अ० ७ । ३ । १२०॥

जो घिसंज्ञक अङ्ग से परे आङ् अर्थात् टा विभक्ति हो तो उसके स्थान मे ना आदेश हो, स्त्रीलिङ्ग में न हो। अग्निना, अग्निभ्याम्, अग्निभिः। अग्नि—ङे।

५९-घेर्ङिति ॥ अ० ७ । ३ । १११ ॥

ङित्प्रत्यय परे हो तो घ्यन्त अङ्ग को गुणादेश हो। उसको अय् आदेश होके—अग्नये, अग्निभ्याम्, अग्निभ्यः। अग्नि—ङसि। ङकार की इत्संज्ञा और इकार को गुण होके-'अग्ने-अस्' इस अवस्था में—

६०-ङसिङसोश्च ॥ अ० ६ । १ । १०९ ॥

जो पदान्त एङ् से परे [ ङसि और ] ङस् सम्बन्धी अकार हो तो पूर्व पर के स्थान में पूर्वरूप एकादेश हो। जैसे—अग्नेः, अग्निभ्याम्, अग्निभ्यः, अग्नेः। अग्नि—ओस्। यहां य् आदेश हो

१. जहाँ गुण नहीं होता है वहाँ "इको यणचि" ( सन्धि १०९ ) इससे यण् आदेश हो जाता है।

गया—अग्न्यो.। अग्नि—आम्। यहाँ (१) नुट् और दीर्घ होकर—'अग्नीनाम्' सिद्ध हुआ। अग्नि—ङि, इस अवस्था में—

## ६१–अच्च घेः ॥ अ० ७। ३। ११९ ॥

जो घिसंज्ञक इकारान्त उकारान्त शब्द से परे ङि विभक्ति हो तो उसके स्थान में औकार और घिसंज्ञक शब्द के इकार उकार को अकारादेश हो। जैसे—अग्न–औ। वृद्धि एकादेश होके—अग्नौ, अग्न्योः, अग्निषु। संबोधन—अग्नि—सु। यहां सम्बुद्धिसंज्ञा होके—

## ६२–ह्रस्वस्य गुणः ॥ अ० ७। ३। १०८ ॥

संबुद्धि परे हो तो ह्रस्वान्त अङ्ग को गुण हो। इससे गुण हो के "एङ्ह्रस्वात् सम्बुद्धेः" [ना०३८] इस सूत्र से सकार का लोप हुआ—हे अग्ने, हे अग्नी, हे अग्नयः। यहां संहिता नहीं होती क्योंकि 'हैहेप्रयोगे हैहयोः(२)इस सूत्र से हे की प्लुतसंज्ञा हो के उसको (३)प्रकृतिभाव हो जाता है। इसी प्रकार वह्नि, रवि इत्यादि इकारान्त पुँल्लिङ्गशब्दों का साधुत्व जानना चाहिये। परन्तु पति शब्द में इतना विशेष है—

## ६३–पतिः समास एव ॥ अ० १। ४। ८ ॥

पति शब्द समास ही में घिसंज्ञक हो। इससे समास से अन्यत्र पति शब्द को घिसंज्ञा के कार्य नहीं होते। पत्या, पत्ये। पति—ङसि, यहां 'पत्यस्' इस अवस्था में—

## ६४–ख्यत्यात्परस्य ॥ अ० ६। १। १११ ॥

---

१. (नुट्) ह्रस्वनद्यापो नुट् [ना० ३२], (दीर्घ) नामि [ना० ३३]।

२ यह सूत्र अष्टाध्याय [ पा० ३, सू० ८५ ] में प्लुतप्रकरण में कहा है [ देखो सन्धि० ३० ]।

३ प्लुतप्रगृह्या अचि नित्यम् ( सन्धि० १०१ )

जो ख्य और त्य इनमें परे [ङसि और] ङस् सम्बन्धी अकार हो तो उसको उकार आदेश हो। पत्यु। पति—ङि। ङि को (१) औकार आदेश हो गया—पत्यौ। पतिशब्द का वेद में कुछ विशेष है।

६५—षष्ठीयुक्तश्छन्दसि वा ॥ अ० १।४।६॥

षष्ठीयुक्त जो पति शब्द उसकी घिसंज्ञा वेद में विकल्प करके हो, जैसे—भूताना पतये नम, भूताना पत्ये नम।

सखि शब्द में यह विशेष है कि—सखि—सु।

६६—अनङ् सौ ॥ अ० ७।१।९३॥

जो सम्बुद्धिभिन्न सु विभक्ति परे हो तो सखि शब्द को अनङ् आदेश हो। अनङ् आदेश के (अ, ङ्) इनकी इत्संज्ञा और लोप तथा (२) दीर्घ होकर—सखान्—सु। 'हल्ङ्या०भ्यो दीर्घात्०' [ना० ४८] इस सूत्र से स् का लोप और—

६७—नलोपः प्रातिपदिकान्तस्य ॥ अ० ८।२।७॥

प्रातिपदिकान्त पद के नकार का लोप हो इस सूत्र से नकार का लोप होके—सखा। सखि—औ, इस अवस्था में—

६८—सख्युरसंबुद्धौ ॥ अ० ७।१।९२॥

असम्बुद्धि में जो सखि शब्द, उससे परे जो सर्वनामस्थान सो णित् हो। इससे णित् होकर—

६९—अचोऽञ्णिति ॥ अ० ७।२।११५॥

ञित् और णित् प्रत्यय परे हों तो अजन्त अङ्ग को वृद्धि हो। जैसे—सखै—औ। अब ऐकार को आय् आदेश होके—सखायौ,

१. (ङि को औकार) 'इदुद्भ्यामौत्' [अष्टा० ७।३।११७,११८] इससे हुआ।

२. (दीर्घ) सर्वनामस्थाने चासम्बुद्धौ [ना० ४४]।

सखायः, सखायम्, सखायौ। आगे पति शब्द के समान—सखीन्, सख्या, सख्ये, सख्युः, सख्युः, सख्यौ इत्यादि †।

## ह्रस्व इकारान्त नियतनपुंसकलिङ्ग वारि शब्द।

वारि—सु, इस अवस्था में—

**७०–स्वमोर्नपुंसकात्॥ अ० ७। १। २३॥**

जो नपुंसलिङ्ग से परे सु और अम् हों तो उनका लोप हो। वारि। वारि—औ। यहां "नपुंसकाच्च" [ ना० ४० ] इस सूत्र से औकार के स्थान में शी आदेश और शकार की इत्संज्ञा होके—'वारि—ई' इस अवस्था में—

**७१–इकोऽचि विभक्तौ॥ अ० ७। १। ७३॥**

जो अजादि विभक्ति परे हो तो इगन्त नपुंसक अङ्ग को नुम् का आगम हो। नुम् होके—वारिणी। वारि—जस्। यहां शि (१) आदेश और दीर्घ (२) हो के। वारीणि। फिर भी द्वितीयाविभक्ति में—वारि, वारिणी, वारीणि, वारिणा, वारिभ्याम्, वारिभिः, वारिणे ‡, वारिभ्याम्, वारिभ्यः; वारिणः, वारिभ्याम, वारिभ्यः; वारिणः, वारिणोः। वारि—आम्। यहां नुट् और नुम् दोनों की

१. ( शि आदेश ) जश्शसोः शिः [ ना० ४१ ]।

२. ( दीर्घ ) सर्वनामस्थाने चासम्बुद्धौ [ ना० ४४ ]।

† जब सखी शब्द स्त्रीलिङ्ग में प्रयुक्त होता है तब 'प्रातिपदिकग्रहणे लिङ्गविशिष्टस्यापि ग्रहणं भवति' ( परि० ६२ ) इस परिभाषा से सर्वनामस्थान को णिद्वत् प्राप्त होता है, परन्तु 'विभक्तौ लिङ्गविशिष्टग्रहणं न' ( परि० ६३ ) इस परिभाषा से उसका निषेध होकर—'सखी, सख्यौ, सख्यः, इत्यादि नदी शब्द के समान रूप होते हैं।

‡ यहां नुम् को बाधकर परत्वात् 'घेर्ङिति' ( ना० ५६ ) से गुण प्राप्त था, उसे 'गुणवृद्ध्यौत्ववत्तृज्वद्भावेभ्यो नुम् पूर्वविप्रतिषेधेन' [ महा० ७।१।९५ ] इस वार्त्तिक से बाधकर नुम् होता है।

प्राप्ति में पूर्वविप्रतिषेध से नुट् (१) होता है। यदि नुम् हो तो पूर्वान्त होने से दीर्घ न हो, वारीणाम्। वारिणि, वारिणोः, वारिषु(२) इसके संबोधन में प्रयोग नहीं बनते, क्योंकि वारि शब्द से जल का ग्रहण होता है। उसके जड़ होने से संबोधन नहीं बन सकता। इसी प्रकार और भी सब नियत नपुंसकलिङ्ग इकारान्त अतिरि आदि शब्दों का साधुत्व जानना चाहिये। परन्तु अस्थि, दधि, सक्थि, अक्षि इन चार नपुंसकलिङ्ग इकारान्त शब्दों के प्रयोग कुछ विशेष होते हैं, उनको लिखते हैं—अस्थि, अस्थिनी, अस्थीनि। फिर भी अस्थि, अस्थिनी, अस्थीनि। अस्थि—टा, इस अवस्था में—

### ७२—अस्थिदधिसक्थ्यक्ष्णामनङुदात्तः ॥

अ० ७ । १ । ७५ ॥

तृतीयादि अजादि विभक्तियों के परे अस्थि, दधि, सक्थि, अक्षि शब्दों को अनङ् आदेश हो [ और वह उदात्त हो ]। जैसे—अस्थनङ्—टा। इस अवस्था में अ, ङ्, ट्, इनकी इत्संज्ञा हो के

---

१ ( नुम् ) 'इकोऽचि विभक्तौ' [ना० ७१] इससे प्राप्त हुआ तथा 'ह्रस्वनद्यापो नुट्' [ना० ३२] इससे नुट् प्राप्त हुआ, इन दोनों की युगपत् प्राप्ति में 'विप्रतिषेधे परं कार्यम्' (सन्धि० ११५) इस परिभाषा से पर कार्य नुम् ही पाया, उस नुम् को 'नुमचिरतृज्वद्भावेभ्यो नुट् पूर्वविप्रतिषेधेन' [महा०७।१।९६] इस वार्त्तिक बल से नुम् [ को ] बाध के पूर्व कार्य नुट् होता है।

२. वारि, वारिणी, वारीणि, वारि, वारिणी, वारीणि, वारिणा, वारिभ्याम्, वारिभिः, वारिणे, वारिभ्याम्, वारिभ्यः, वारिण, वारिभ्याम्, वारिभ्यः, वारिणः वारिणोः, वारीणाम्, वारिणि, वारिणोः, वारिषु।

लोप होगया। उक्त (१) अजादि विभक्तियों में "अस्थन्" इसकी भसंज्ञा होके—

**७३—अल्लोपोऽनः ॥ अ० ६ । ४ । १३४ ॥**

अजादि विभक्तियों के परे अन्नन्त भसंज्ञक अङ्ग के अकार का लोप हो। इस से थकारोत्तर अकार का लोप हो गया। जैसे—अस्थ्न्—आ। स्थ्, न्, टा के आकार में मिल के—अस्थ्ना। अस्थ्ने, अस्थ्नः, अस्थ्नः, अस्थ्नोः, अस्थ्नाम्। अस्थ्न्—ङि—

**७४—विभाषा ङिश्योः ॥ अ० ६ । ४ । १३६ ॥**

ङि और शी विभक्ति के परे भसंज्ञक अन्नन्त अङ्ग के अकार का लोप विकल्प करके हो—अस्थ्नि, अस्थनि, अस्थ्नोः। हलादि विभक्तियों के परे वारि शब्द के समान जानना चाहिये। अस्थि आदि शब्दों की व्यवस्था कुछ वेद में विशेष है—

**७५—छन्दस्यपि दृश्यते ॥ अ० ७ । १ । ७६ ॥**

वेद में भी अस्थि आदि शब्दों में उदात्त अनङ् आदेश देखने में आता है। यहाँ प्रयोजन यह है कि अनङ् आदेश [जिस] नियम से कहा है। उससे अन्यत्र भी देखने में आता है। जैसे—इन्द्रो दधीचो अस्थभिः, भद्रं पश्येमाक्षभिः, अस्थान्युत्कृत्य जुहोति इत्यादि।

**७६—ई च द्विवचने ॥ अ० ७ । १ । ७७ ॥**

द्विवचन विभक्ति के परे अस्थि आदि शब्दों को उदात्त ईकार आदेश वेद मे होता है। अक्षी ते इन्द्र पिङ्गले, अस्थीभ्याम्, दधीभ्याम्, सक्थीभ्याम्, अक्षीभ्याम् ते नासिकाभ्याम् (२) इत्यादि।

---

१. अजादि विभक्ति टा, ङे, ङसि, ङस्, ओस्, आम्, ङि, ओस्।

२. अस्थि, अस्थिनी, अस्थीनि, अस्थि, अस्थिनी, अस्थीनि, अस्थ्ना, अस्थिभ्याम्, अस्थिभिः, अस्थ्ने, अस्थिभ्याम्, अस्थिभ्यः, अस्थ्नः, अस्थिभ्याम्, अस्थिभ्यः, अस्थ्नः, अस्थ्नोः, अस्थ्नाम्, अस्थ्नि अस्थनि, अस्थ्नोः, अस्थिषु। वेदे—अस्थी, अस्थानि, अस्थीभ्याम्, अस्थभिः, ईदृशान्यपि॥

## इकारान्त संख्यावाची नियत बहुवचनान्त त्रिशब्द।

त्रि—जस्। बहुवचन में 'जसि च' इससे गुण होके—त्रयः। [ शस् में—त्रीन् ] नपुंसकलिङ्ग में जस् और शस् विभक्ति को शि आदेश, नुम का आगम और दीर्घ होके—त्रीणि,त्रीणि। त्रिभिः त्रिभ्यः, त्रिभ्यः। त्रि—आम्। आम् विभक्ति के परे नुट् का आगम होके—त्रि—नाम्, यहां—

७७—त्रेस्त्रयः ॥ अ० ७। १। ५३ ॥

नुट् सहित आम् विभक्ति परे हो तो त्रि शब्द को त्रय आदेश हो। त्रयाणाम्। त्रिषु।

### इकारान्त नियतस्त्रीलिङ्ग वेदिशब्द।

वेदिः, वेदी, वेदयः, वेदिम्, वेदी, वेदीः, वेद्या, वेदिभ्याम्, वेदिभिः। 'वेदि—ङे' इस अवस्था में—

७८—ङिति ह्रस्वश्च ॥ अ० १। ४। ६ ॥

स्त्रीलिङ्ग के वाचक ह्रस्व इकारान्त उकारान्त शब्द और जिनके स्थान में इयङ् उवङ् होते हैं ऐसे जो [ स्त्री शब्द भिन्न ] दीर्घ ईकारान्त ऊकारान्त शब्द हैं उनकी नदी संज्ञा विकल्प करके हो। दूसरे पक्ष में ह्रस्व इकारान्त उकारान्त शब्दों की घिसंज्ञा भी होती है। इस कारण वेदिशब्द की नदी और घि दोनों संज्ञाएं होती है। प्रथम नदी संज्ञा होकर—

७९—आण्नद्याः ॥ अ० ७। ३। ११२ ॥

नद्यन्त अङ्ग से परे ङित् विभक्ति को आट् का आगम हो। वेदि—आट्—ङे। यण् और वृद्धि एकादेश होके—वेद्यै। जिस पक्ष में नदी संज्ञा न हुई वहां घि संज्ञा होके—वेदि—ङे, यहाँ अग्नि शब्द के समान गुण और अय् आदेश होके—वेदये, वेदिभ्याम्, वेदिभ्यः। वेदि—आट् ङसि, 'ट, ङ, इ' इनकी इत्संज्ञा हो के—

वेद्याः। घि संज्ञा पक्ष में—वेदेः, वेदिभ्याम्, वेदिभ्यः। वेदि—आट्-ङस्, पूर्ववत् वेद्याः, वेदेः; वेद्योः। वेदि—आम्, यहां (१) नुट् हो के—वेदीनाम्। वेदि—ङि—नदी संज्ञा में—वेदि—आट्—आम्† वेद्याम्। घिसंज्ञा में, वेदौ। वेद्योः, वेदिषु (२)। इसी प्रकार श्रुति, स्मृति, बुद्धि, धृति, कृति, व्याप्ति, हानि, रुचि, भूमि और धूलि आदि शब्दों का साधुत्व जानना चाहिये।

॥ इति इकारान्ताः ॥

## ईकारान्त पुँल्लिङ्ग सेनानी शब्द।

सेनानी—सु। उकार का लोप, रुत्व और विसर्जनीय होके—सेनानीः। सेनानी—औ—

**८०—एरनेकाचोऽसंयोगपूर्वस्य ॥ अ० ६।४।८२॥**

जिससे धातु का अवयव संयोग पूर्व न हो ऐसा जो इवर्ण है तदन्त अनेकाच् अङ्ग को अच् परे हो तो यणादेश हो। सेनान्यौ, सेनान्यः; सेनान्यम्, सेनान्यौ, सेनान्यः; सेनान्या, सेनानीभ्याम्, सेनानीभिः; सेनान्ये, सेनानीभ्याम्, सेनानीभ्यः; सेनान्याः सेनानीभ्याम्, सेनानीभ्यः, सेनान्यः, सेनान्योः, सेनान्याम्। सेनानी—ङि,

---

१. नदीसंज्ञा मान के 'ह्रस्वनद्यापो नुट्' [ मा० ६५ ] इससे नुट् हुआ॥

२. वेदिः, वेदी, वेदयः; वेदिम्, वेदी, वेदीः; वेद्या, वेदिभ्याम्, वेदिभिः; वेद्यै वेदये, वेदिभ्याम्, वेदिभ्यः; वेद्याः वेदेः, वेदिभ्याम्, वेदिभ्यः; वेद्याः वेदेः, वेद्योः, वेदीनाम्; वेद्याम्, वेदौ, वेद्योः, वेदिषु।

---

† यहाँ 'इदुद्भ्याम्' ( अष्टा० ७।३।११७ ) से नदीसंज्ञक इकारान्त उकारान्त शब्द से परे ङि को आम् होता है, इस नियम से आम् आदेश समझना चाहिये।

यहाँ नी से परे ङि को आम् (१) आदेश होके—सेनान्याम्। सेनान्योः, सेनानीषु। संबोधन में यहां कुछ विशेष नहीं है। हे सेनानीः, हे सेनान्यौ, हे सेनान्यः। इसी प्रकार ग्रामणी, अग्रणी यवनी, सधी इत्यादि शब्दों के रूप भी जानना, परन्तु ग्रामणी शब्द में यह विशेष है कि—

**८१–श्रीग्रामण्योश्छन्दसि ॥ अ० ७। १। ५६ ॥**

वेद में श्री और ग्रामणी शब्द से परे आम् हो तो उसको नुट् आगम होता है। जैसे—(२) श्रीणाम्, ग्रामणीनाम्। और सुधी शब्द में यह विशेष है कि—सुधी—सु—सुधीः। (३) सुधी—औ—

**८२–न भूसुधियोः ॥ अ० ६। ४। ८५ ॥**

अजादि विभक्ति के परे भू और सुधी शब्द को यणादेश न हो। यणादेश के निषेध होने से इयङ् उवङ् आदेश होते हैं। सुधियौ, सुधियः; सुधियम्, सुधियौ, सुधियः; सुधिया, सुधिये, सुधियः, सुधियः, सुधियाम्, सुधियि, सुधियोः, सुधीषु। संबोधन में यहाँ भी कुछ विशेष नहीं। भू शब्द का साधुत्व आगे आवेगा। सुधी और भू शब्द का वेद में यह विशेष है कि—

**८३–छन्दस्युभयथा ॥ अ०। ६। ४। ८६ ॥**

१. (आम्) ङेराम्नद्याम्नीभ्यः [ आ० ५२ ]।

२. श्रीणामुदारो धरुणो रयीणाम्। अन्यत्र सूतग्रामणीनाम्। ग्रामणीः, ग्रामण्यौ, ग्रामण्यः, ग्रामण्यम्, ग्रामण्यौ, ग्रामण्यः; ग्रामण्या, ग्रामणीभ्याम्, ग्रामणीभिः; ग्रामण्ये, ग्रामणीभ्याम्, ग्रामणीभ्यः, ग्रामण्यः, ग्रामणीभ्याम्, ग्रामणीभ्यः; ग्रामण्यः, ग्रामण्योः, ग्रामण्याम्, ग्रामण्याम्, ग्रामण्योः, ग्रामणीषु, हे ग्रामणीः, हे ग्रामण्यौ, हे ग्रामण्यः।

३. सुष्ठु ध्यायतीति सुधीः पण्डितः। सुष्ठु ध्यायति या, सुष्ठु ध्या-धीर्यस्या वेति विग्रहे धीपद।

वैदिकप्रयोग विषय में अजादि विभक्तियों के परे भू और सुधी शब्द को यणादेश विकल्प करके हो। सुध्यौ, सुधियौ; सुध्यः, सुधियः इत्यादि। सेनानी आदि शब्द यदि स्त्रीलिङ्ग के विशेषण हों तो इनके प्रयोगों में कुछ विशेषता नहीं है, और नपुंसकलिङ्ग हों तो इनके प्रयोग वारि शब्द के समान होते हैं, क्योंकि नपुंसकलिङ्ग में उक्त ह्रस्व इकारान्त हो जाते हैं।

अब जो शब्द नियतस्त्रीलिङ्ग ईकारान्त हैं उनके विषय में लिखते हैं—

## अथ नियत ईकारान्त स्त्रीलिङ्ग कुमारी शब्द।

कुमारी—सु, यहाँ उकार की इत्संज्ञा और लोप तथा ङीबन्त से अपृक्त हल् सु का (१) लोप होकर—कुमारी। कुमारी—औ—

### ८४—दीर्घाज्जसि च॥ अ० ६। १। १०४॥

दीर्घ से परे जस् वा इजादि विभक्ति हों तो पूर्व पर के स्थान में पूर्वसवर्णदीर्घ एकादेश न हो। यहाँ कुमारी दीर्घ ईकारान्त शब्द है, इससे पूर्वसवर्ण दीर्घ का निषेध होकर यणादेश होता है। जैसे—कुमार्यौ, कुमार्यः। दीर्घ ईकारान्त तथा ऊकारान्त शब्दों का जस् विभक्ति के परे वेद में यह विशेष है—

### ८५—वा–छन्दसि॥ अ० ६। १। १०५॥

जो दीर्घ से परे जस् हो तो उसको पूर्वसवर्ण दीर्घ एकादेश विकल्प करके हो। जैसे—कुमारीः, कुमार्यः, वधूः, वध्वः इत्यादि। कुमारीम्, कुमार्यौ, कुमारीः; कुमार्या, कुमारीभ्याम्, कुमारीभिः। कुमारी—ङे, यहाँ—

१. हल्ङ्याब्भ्यो दीर्घात् सुतिस्यपृक्तं हल् [ ना० ४८ ]।( )

८६—यू स्त्र्याख्यौ नदी ॥ अ० १ । ४ । ३ ॥

जो [ नियत ] स्त्रीलिङ्ग के वाचक ईकारान्त [ ऊकारान्त ] शब्द हैं उनकी नदी संज्ञा हो । (१) कुमार्यै, कुमारीभ्याम्, कुमारीभ्यः; कुमार्याः, कुमारीभ्याम्, कुमारीभ्यः, कुमार्याः, कुमार्योः । कुमारी—आम् । (२) नुट् होके—कुमारीणाम् । कुमार्याम्, कुमार्योः, कुमारीषु । संबोधन में अपृक्त हल् सु का लोप होकर—

८७—अम्बार्थनद्योर्ह्रस्वः ॥ अ० ७ । ३ । १०७ ॥

सम्बुद्धि परे हो तो अम्बार्थ और नदीसंज्ञकों को ह्रस्वाऽऽदेश हो । हे (३) कुमारि, हे कुमार्यौ, हे कुमार्यः । जो ईकारान्त ङीप्, ङीष्, ङीन् प्रत्ययान्त स्त्रीलिङ्ग शब्द हैं उनको कुमारी शब्द के तुल्य समझना चाहिये । जैसे—नदी, सरस्वती, ब्राह्मणी, आसुरी, किशोरी, वधूटी, चिरण्टी, कर्त्री इत्यादि । परन्तु ईकारान्त स्त्री शब्द के प्रयोग कुछ विशेष होते हैं । जैसे—स्त्री—सु । पूर्ववत् कार्य होकर—स्त्री । स्त्री—औ, इस अवस्था में—

८८—स्त्रियाः ॥ अ० ६ । ४ । ७६ ॥

जो अजादि प्रत्यय परे हो तो स्त्री शब्द को इयङ् आदेश हो । स्त्रियौ, स्त्रियः । स्त्री—अम्, इस अवस्था में—

८६—वाऽम्शसोः ॥ अ० ६ । ४ । ८० ॥

अम् और शस् प्रत्यय परे हो तो स्त्री शब्द को इयङ् आदेश विकल्प करके हो । स्त्रियम् । जिस पक्ष में इयङ् न हुआ वहाँ पूर्वरूप एकादेश होकर—स्त्रीम्, स्त्रियौ, स्त्रियः, स्त्रीः; स्त्रिया । स्त्री—ङे—

(१) नद्यन्त मानकर 'आण्नद्याः' [ ना० ७९ ] इससे [ आट् का ] आगम हो गया ।

(२) 'ह्रस्वनद्यापो नुट्' [ ना० ३५ ] इससे नुट् होगया ॥

(३) 'प्रत्ययलोपे प्रत्ययलक्षणम्' सन्धि ९१ । इस परिभाषा से प्रत्ययलक्षण मानकर ह्रस्व हुआ ।

## ६० — नेयडुवङ्स्थानावस्त्री ॥ अ० १।४।४॥

जिन स्त्रीलिङ्ग ईकारान्त ऊकारान्त शब्दों के स्थान में इयङ्, उवङ् आदेश होते हैं वे नदीसञ्ज्ञक न हों, परन्तु स्त्री शब्द तो नदीसंज्ञक हो। स्त्री—आट्—ङे—स्त्रियै। स्त्रियाः, स्त्रियाः, स्त्रियोः, स्त्रीणाम्, स्त्रियाम्, स्त्रियोः, स्त्रीषु। सम्बोधन में नदीसंज्ञा के होने से ह्रस्व (१) होगया—हे स्त्रि, हे स्त्रियौ, हे स्त्रियः। और जो ईकारान्त स्त्रीलिङ्ग दूसरे प्रकार के हैं—"अवी, तरी, स्तरी, तन्त्री, ययी, पपी, लक्ष्मी, श्री" ये भी कुमारी शब्द के समान हैं परन्तु इनसे परे सु अपृक्त हल् लोप नहीं होता क्योंकि ये ङीप्, ङीष् वा ङीन् प्रत्ययान्त शब्द नहीं हैं। और इन दूसरे प्रकार के शब्दों में एक श्री शब्द में कुछ विशेष है। जैसे—श्री—सु—श्रीः। श्री—औ—

## ६१ अचि श्नुधातुभ्रुवां य्वोरियङुवङौ ॥ अ० ६। ४। ७७॥

जो अजादि प्रत्यय परे हों तो श्नुप्रत्ययान्त धातु और भ्रू शब्द इनके इवर्ण उवर्णको इयङ् और उकार को उवङ् आदेश हों। जैसे—(२) श्रियौ, श्रियः, श्रियम्; श्रियौ, श्रियः, श्रिया। श्री—ङे—(३) श्रियै; श्रिये; श्रियाः श्रियः; श्रियाः, श्रियः; श्रियोः। श्री—आम्, इस अवस्था में—

---

(१) (ह्रस्व) अम्बार्थनद्योर्ह्रस्वः [ ना० ८० ]।

(२) क्विप्-प्रत्ययान्त शब्द प्रातिपदिकसंज्ञक होके भी धातुसंज्ञा का त्याग नहीं करते हैं।

(३) 'ङिति ह्रस्वश्च' [ ना० ७७ ] इस सूत्र से विकल्प करके नदीसंज्ञा होगई।

### ९२ ध्याऽऽमि ॥ अ० १ । ४ । ५ ॥

[ स्त्री शब्द को छोड़कर ] इयङ् उवङ् स्थानी स्त्रीवाचक ईका-रान्त ऊकारान्त शब्द आम् विभक्ति के परे विकल्प करके नदीसंज्ञक हों। नदी संज्ञापक्ष में—श्रीणाम्। अन्यत्र—श्रियाम्। वेद में (१) 'श्रीणाम्' यह एक ही प्रयोग [ विशेष ] होता है। श्री—ङि। नदी-संज्ञापक्ष में—श्रियाम्। अन्यत्र—श्रियि। श्रियोः, श्रीषु। हे श्रीः, हे श्रियौ, हे श्रियः।

॥ इति ईकारान्ताः ॥

### अथ उकारान्त पुँल्लिङ्ग वायु शब्द ॥

वायुः। वायु—औ, पूर्वसवर्णदीर्घ होकर—वायू। वायु—जस्, घिसंज्ञा होने से गुण और "एचोऽयवायावः" † इस सूत्र से अवादेश होके—वायवः। वायु—अम्, (२) पूर्वरूप एकादेश—वायुम्। वायू। वायु—शस्, पूर्वसवर्ण दीर्घ (३) और सकार को नकार आदेश होकर—वायून्। वायुना, वायुभ्याम्, वायुभिः; वायवे, वायुभ्याम्, वायुभ्यः। वायु—ङसि, गुण और पूर्व (४) रूप एकादेश होके—वायोः। वायुभ्याम्, वायुभ्यः; वायोः। वायु—ओस्, यणादेश होके—वाय्वोः। वायूनाम्। वायु—ङि, ङि को (५) औकार तथा उकार को अकार होकर वृद्धि एकादेश हुआ—वायौ। वाय्वोः, वायुषु। सम्बोधन में—वायु—स्, गुण और

(१) 'श्रीग्रामण्योश्छन्दसि' [ ना० ८२ ] इससे नित्य नुट् होगया।
(२) अमि पूर्वः [ ना० २० ]।
(३) ( सकार को नकारादेश ) तस्माच्छसो नः पुंसि [ ना० २२ ]।
(४) 'ङसिङसोश्च' [ ना० ६० ] इससे पूर्वरूप हुआ।
(५) ( ङि—औ, उ—अ ) अच्च घेः [ ना० ६१ ]।

† सन्धि० १८०।

अपृक्त हल् लोप होकर (१) हे वायो, हे वायू, हे वायवः। इसी प्रकार "विभु, प्रभु, भानु, गुरु, शत्रु" इत्यादि उकारान्त, पुँलिङ्ग शब्दों का साधुत्व समझना। परन्तु उकारान्त, क्रोष्टु शब्द में कुछ विशेष है—

९३—तृज्वत्क्रोष्टुः ॥ अ० ७।१।९५ ॥

जो संबुद्धिभिन्न सर्वनामस्थान परे हो तो क्रोष्टु शब्द तृच् प्रत्ययान्तवत् (२) हो। क्रोष्टु ऋकारान्त क्रोष्टृ शब्द के समान हो जाता है। क्रोष्टा, † क्रोष्टारौ, क्रोष्टारः, क्रोष्टारम्, क्रोष्टारौ। यहां संबुद्धिभिन्न इसलिये है कि—हे क्रोष्टो। सर्वनामस्थान इसलिए है कि—क्रोष्टून्, यहां तृज्वद्भाव न हुआ।

९४—विभाषा तृतीयादिष्वचि ॥ अ० ७।१।९७॥

तृतीयादि अजादि विभक्तियों के परे क्रोष्टु शब्द को तृज्वद्भाव विकल्प करके हो। क्रोष्ट्रा, क्रोष्टुना। क्रोष्टु—आम्। यहाँ (३) नुट् और तृज्वद्भाव दोनों प्राप्त हुए तो नुट् हुआ।

अथ उकारान्त नपुंसकलिङ्ग वस्तु शब्द ॥

वस्तु—सु, सु का लुक् होके—वस्तु। द्विवचन में शी आदेश, शकार की इत्संज्ञा और "नपुंसकस्य झलचः" ‡ इससे नुमागम

(१) (गुण) ह्रस्वस्य गुणः [ना० ६२] (सलोप) एङ् ह्रस्वात् सम्बुद्धेः [ना० २८]।

(२) यह तृज्वत् अतिदेश रूपातिदेश है अर्थात् तृच् प्रत्ययान्त क्रुश् धातु का जो रूप है उसका अतिदेश किया है।

(३) तृज्वद्भाव परत्व से प्राप्त था, उसको बाध के पूर्व विप्रतिषेध अर्थात् "नुमचिर०" इस वार्तिक [पृष्ठ १८, टि० ३] बल से नुट् हुआ।

† इनकी साधनिका ऋकारान्त प्रकरण में लिखी जायगी।

‡ ना० ५३।

होके—वस्तुनी। वस्तु—जस्, [ जस् ] के स्थान में शि आदेश और पूर्व को नुमागम—वस्तु—नुम्—इ = वस्तूनि। ऐसे ही द्वितीया में—वस्तु—टा, घिसंज्ञा ( १ ) और उससे परे टा के स्थान में ना आदेश होकर—वस्तुना। वस्तुभ्याम्, वस्तुभिः; वस्तुने, वस्तुभ्याम्, वस्तुभ्यः; वस्तुनः, वस्तुभ्याम्, वस्तुभ्यः; वस्तुनः, वस्तुनोः, वस्तूनाम्; वस्तुनि; वस्तुनोः, वस्तुषु। जड़भाव से संबोधन नहीं होता। इसी प्रकार 'श्मश्रु, जानु, स्वादु, अश्रु, जतु, त्रपु, तालु' इत्यादि नियत नपुंसकलिङ्ग शब्दों के प्रयोग भी जानना।

## अथ उकारान्त नियतस्त्रीलिङ्ग धेनुशब्द॥

धेनुः, धेनू, धेनवः; धेनुम्; धेनू, धेनूः, धेनु—टा, टकार की इत्संज्ञा और यण् होके—धेन्वा, धेनुभ्याम्, धेनुभिः, धेनु—ङे—यहाँ विकल्प करके ( २ ) नदी संज्ञा और द्वितीया पक्ष में घिसंज्ञा होने से दो दो प्रयोग होते हैं, अर्थात् धेन्वै ( ३ ) धेनवे, धेनुभ्याम्, धेनुभ्यः, धेन्वाः, धेनोः, धेनुभ्याम्, धेनुभ्यः; धेन्वाः। धेनोः, धेन्वोः, धेनूनाम्; धेन्वाम्, धेनौ, धेन्वोः, धेनुषु। संबोधन में गुण होके—हे धेनो, हे धेनू, हे धेनवः। इसी प्रकार—'रज्जु, सरयु, कुहु, तनु, रेणु' इत्यादि शब्दों के प्रयोग भी जानने चाहियें।

॥ इत्युकारान्ताः ॥

दीर्घ ऊकारान्त शब्द तीन प्रकार के होते हैं—धात्वन्त, उणादि-प्रत्ययान्त और नियत स्त्रीवाचक [ ऊङ् ] प्रत्ययान्त। जैसे—धात्वन्त परिभूः, उणादि प्रत्ययान्त—कर्पूः, नियत स्त्रीवाचक [ ऊङ् ]

( १ ) घिसंज्ञा, टा—ना—शेषोघ्यसखि [ ना० ५७ ], आङोना-स्त्रियाम् [ ना० ५८ ]।

( २ ) ( नदीसंज्ञा विकल्प ) ङिति ह्रस्वश्च [ ना० ७९ ]

( ३ ) 'घेर्ङिति' [ ना० ६२ ] इससे गुणादेश होजाता है।

प्रत्ययान्त—ब्रह्मबन्धूः इत्यादि। उनमें से धातवन्त 'परिभू' शब्द के प्रयोग पुँलिङ्ग में दिखलाते हैं। परिभू—सु—परिभूः। परिभू—औ, यहां (३) उवङ् आदेश होके—परिभुवौ। परिभुवः, परिभुवम्, परिभुवौ, परिभुवः; परिभुवा, परिभूभ्याम्, परिभूभिः; परिभुवे, परिभूभ्याम्, परिभूभ्यः, परिभुवः, परिभूभ्याम्, परिभूभ्यः, परिभुवः, परिभुवोः, परिभुवाम्, परिभुवि, परिभुवोः, परिभूषु। यहाँ संबोधन में कुछ विशेष नहीं। वर्षाभू, दृन्भू, कारभू, पुनर्भू, इन चार शब्दों के प्रयोग कुछ विशेष होते हैं। वर्षाभूः। वर्षाभू—औ—

९५—वर्षाभ्वश्च ॥ अ० ६। ४। ८४॥

अजादि सुप् विभक्तियों के परे वर्षाभू शब्द के ऊकार को यणादेश हो। वर्षाभ्वौ, वर्षाभ्वः, वर्षाभ्वम्, वर्षाभ्वौ, वर्षाभ्वः; वर्षाभ्वा, वर्षाभूभ्याम्, वर्षाभूभिः; वर्षाभ्वे, वर्षाभूभ्याम्, वर्षाभ्यः, वर्षाभ्वः, वर्षाभूभ्याम्, वर्षाभूभ्यः, वर्षाभ्वः, वर्षाभ्वोः, वर्षाभ्वाम्; वर्षाभ्वि, वर्षाभ्वोः, वर्षाभूषु, हे वर्षाभूः †, हे वर्षाभ्वौ, हे वर्षाभ्वः। दृन्भू। दृन्भू—औ, इस अवस्था में—

९६—वा०—दृन्कारपुनःपूर्वस्य भुवो यण् वक्तव्यः॥६।४॥

अजादि सुप् विभक्तियों के परे दृन्, कार,‡ पुनर् ये हैं पूर्व जिसके ऐसे भूशब्द के ऊकार का यणादेश हो। जैसे—दृन्भ्वौ,

(३) (उवङ्) अचि श्नुधातुभ्रुवां य्वोरियङुवङौ [ना० ९२]।

† वर्षाभू शब्द मेंढक जाति और पुनर्नवा (गदापुरनी, इटसिट) अर्थ में स्त्रीलिङ्ग होता है तथा मेंढक व्यक्ति अर्थ में पुँलिङ्ग। मेंढक जाति अर्थ में नियत स्त्रीलिङ्ग होने से सम्बुद्धि मे 'हे वर्षाभू' प्रयोग होता है, और अन्यत्र 'हे वर्षाभुः'।

‡ कई वैयाकरण वार्त्तिक में 'कार' के स्थान में 'कर' पढ़ते हैं। उन के मत में 'करभू' शब्द में उक्त कार्य समझना चाहिये।

द्न्भ्वः । कारभूः, कारभ्वौ, कारभ्वः । पुनर्भूः, पुनर्भ्वौ, पुनर्भ्वः इत्यादि । वेद में पुनर्भू आदि शब्दों के प्रयोगों में उवङ् और यण् ( १ ) दोनों आदेश होते हैं, जैसे—पुनर्भुवौ, पुनर्भ्वौ; पुनर्भुव, पुनर्भ्वः; पुनर्भुवम्, पुनर्भ्वम् इत्यादि । उक्त ऊकारान्त शब्द विशेष्य लिङ्ग के आश्रय से तीनों लिङ्गों में हो सकते हैं । ऊकारान्त अनियत स्त्रीवाचकों को स्त्रीलिङ्ग में कुछ विशेष कार्य नहीं होते हैं । यदि वे नपुंसकलिङ्ग में आवें तो उनको ( २ ) ह्रस्वादेश होकर वे प्रयोग विषय में वस्तु शब्द के समान हो जाते हैं । और उणादिप्रत्ययान्त कर्पू, इत्यादिकों में यदि कोई पुँलिङ्ग ( ३ ) समझा आवे तो उसके प्रयोग 'परिभू' शब्द के समान समझने चाहियें ।

और नियत स्त्रीलिङ्ग ऊङ्—प्रत्ययान्त-ब्रह्मबन्धू । ब्रह्मबन्धू—औ, यहाँ यण् होके—ब्रह्मबन्ध्वौ, ब्रह्मबन्ध्वः । ब्रह्मबन्धू—अम्, यहाँ ( ४ ) पूर्वरूप एकादेश होके—ब्रह्मबन्धूम् । ब्रह्मबन्ध्वौ, ब्रह्मबन्धूः; ब्रह्मबन्ध्वा, ब्रह्मबन्धूभ्याम्, ब्रह्मबन्धूभिः । ङित् वचनों में नदी संज्ञादि ( ५ ) कार्य होकर—ब्रह्मबन्ध्वै, ब्रह्मबन्धूभ्याम्, ब्रह्मबन्धूभ्यः; ब्रह्मबन्ध्वाः, ब्रह्मबन्धूभ्याम्, ब्रह्मबन्धूभ्यः, ब्रह्मबन्ध्वाः, ब्रह्मबन्ध्वोः, ब्रह्मबन्धूनाम्, ब्रह्मबन्ध्वाम्, ब्रह्मबन्ध्वोः, ब्रह्मबन्धूषु । सम्बुद्धि में ( ६ ) ह्रस्व होकर—हे ब्रह्मबन्धु, हे ब्रह्मबन्ध्वौ, हे ब्रह्म-

( १ ) ( यण्, उवङ् ) छन्दस्युभयथा [ ना० ८३ ] ।

( २ ) ( ह्रस्व ) ह्रस्वो नपुंसके प्रातिपदिकस्य [ ना० ४७ ] ।

( ३ ) ( कर्पू ) यह करीषाग्नि में पुँलिङ्ग और नदी अर्थ में स्त्रीलिङ्ग है ।

( ४ ) ( पूर्वरूप ) अमि पूर्वः [ ना० २० ] ।

( ५ ) ( नदीसंज्ञा ) यू स्त्र्याख्यौ नदी [ ना० ८६ ] तथा नद्यन्त को मान कर आट् इत्यादि कार्य होते हैं ।

( ६ ) ( ह्रस्व ) अम्बार्थनद्योर्ह्रस्वः [ ना० ८७ ] ।

चम्वः। इसी प्रकार—वधू, चमू, श्मश्रू, संहितोरू, वामोरू, कमण्डलू, गुग्गुलू, दर्दू इत्यादि ऊकारान्त स्त्रीलिङ्ग शब्दों के प्रयोग समझने चाहियें।

॥ इत्यूकारान्ताः ॥

## ऋकारान्त नियतपुल्लिङ्ग पितृशब्द ॥

ऋकारान्त शब्द दो (१) प्रकार के होते हैं। अर्थात् एक वे जिनको सर्वनामस्थान में दीर्घ होता है, और दूसरे [वे जिन] को नहीं होता। ये दोनों प्रकार के शब्द लिङ्गभेद से तीनों लिङ्गों में आते हैं। पितृ आदि शब्दों को सर्वनामस्थान के परे दीर्घादेश नहीं होता। जैसे—पिता = पितृ—सु—

**६७—ऋदुशनस्पुरुदंसोऽनेहसां च॥ अ० ७।१।९४॥**

ऋकारान्त, उशनस्, पुरुदंसस् और अनेहस् शब्दों को संबुद्धि-भिन्न सु विभक्ति के परे अनङ् आदेश हो। अनङ् होके—पित†—अनङ्—सु। [नकारस्थ] अकार तथा ङकार की इत्संज्ञा और तकार अकार में मिल के—पितन्—सु। यहाँ नान्त (२) अङ्ग को दीर्घ

(१) दीर्घादेशप्रकरण के—अप्-तृन्-तृच्-स्वसृ-नप्तृ-नेष्टृ-त्वष्टृ-क्षत्तृ-होतृ-पोतृ-प्रशास्तॄणाम् ॥ अ० ६।४।११॥

इस सूत्र में नप्तृ आदि शब्दों का ग्रहण अव्युत्पत्तिपक्ष में दीर्घादेश विधान के लिये [है] और व्युत्पत्ति पक्ष में नियम के लिये है। जो उणादि तृन्तृजन्त शब्दों को दीर्घादेश हो तो नप्त्रादिकों को ही हो। इससे पितृ, भ्रातृ, जामातृ इत्यादि शब्दों को सर्वनामस्थान के परे दीर्घादेश नहीं होता † और [अष्टाध्यायीस्थ] कर्तृ, स्तोतृ आदि शब्दों को होता है। जैसे—कर्त्ता, कर्त्तारौ; स्तोता, स्तोतारौ इत्यादि।

(२) (नान्त अङ्ग को दीर्घ) सर्वनामस्थाने चासंबुद्धौ [ना० ४४] (नलोप) नलोपः प्रातिपदिकान्तस्य [ना० ६६]।

† ङित् होने से अनङ् अन्त्य ऋ के स्थान में होता है।

और नकार का लोप होके—पिता। पितृ—औ—

९८—ऋतो ङिसर्वनामस्थानयोः॥ अ० ७।३।११०॥

ङि और सर्वनामस्थान परे हो तो ऋकारान्त अङ्ग को गुणादेश हो। ऋकार के स्थान मे 'अर्' गुण होके—पितरौ, पितरः, पितरम्, पितरौ। पितृ—शस्। यहा शकार की इत्सञ्ज्ञा, पूर्व सवर्ण (१) दीर्घ एकादेश, और सकार को नकारादेश होके—पितॄन्। पितृ—टा। टकार की इत्संज्ञा ऋ के स्थान मे (२) र् आदेश होके—पित्रा। पितृभ्याम्, पितृभिः, पित्रे, पितृभ्याम्, पितृभ्य.। पितृ-ङसि, यहाँ—

९९—ऋत उत्॥ अ० ६।१।११०॥

जो ऋकारान्त से परे ङसि, ङस् सम्बन्धी अकार हो तो पूर्व पर के स्थान में उकार एकदेश हो। फिर उकार (३) रपर हुआ। जैसे—पितुर्स्—

१००—रात्सस्य॥ अ० ८।२।२४॥

रेफ से परे सयोगान्त सकार का ही लोप हो। सकार का लोप और रेफ को विसर्जनीय होके—पितु:। पितृभ्याम्, पितृभ्यः, पितु:, पित्रो.। पितृ—आम्। यहां (४) नुट् और दीर्घ होके—

(१) (पूर्वसवर्णदीर्घ) प्रथमयो पूर्वसवर्णं [ना० १९]।

(२) (र्) इको यणचि। सन्धि० १०९।

(३) (रपर) उरण् रपर.। सन्धि० ८५।

(४) (नुट्) ह्रस्वनद्यापो नुट् [ना० ३२] (दीर्घ) नामि [ना० ३३]।

† इस नियम से 'उद्गातृ' शब्द को भी दीर्घादेश प्राप्त नहीं होता, परन्तु 'समर्थः पदविधिः' (अष्टा० २।१।१) के महाभाष्य में 'उद्गातार' प्रयोग दीर्घादेश का ज्ञापक है।

## १०१—वा०—रषाभ्यां णत्वे ऋकारग्रहणम् ॥ ८।४।१ ॥

र, ष से परे णत्व विधान में ऋकार ग्रहण करना चाहिये, अर्थात् एकपद में ऋकार से परे भी नकार के स्थान में णकारादेश हो। जैसे—पितॄणाम् ॥ पितृ—ङि। गुण (१) और रपर होके—पितरि। पित्रोः, पितृषु। संबोधन में—संबुद्धि (२) गुण होके—हे पितः, हे पितरौ, हे पितरः। इसी (३) प्रकार 'भ्रातृ, जामातृ' इत्यादि संज्ञा शब्दों के प्रयोग समझने चाहियें। परन्तु 'नृ' शब्द को आम् विभक्ति के परे जो कुछ विशेष होता है सो लिखते हैं—

## १०२—नृ च ॥ अ० ६।४।६॥

नुट्सहित आम् विभक्ति के परे नृ शब्द के ऋकार को विकल्प करके दीर्घ हो। जैसे—नृणाम्, नॄणाम्। संबोधन में—हे नः, हे नरौ, हे नरः। दूसरे (४) प्रकार के ऋकारान्त शब्दों में—ऋकारान्तपुंलिङ्ग 'होतृ' शब्द। होतृ—सु, पूर्ववत् प्रातिपदिकसंज्ञादि तथा अनङादेशादि कार्य्य होकर—होता। होतृ—औ, यहाँ गुण होके—होतर्—औ।

---

(१) (गुण) ऋतो ङिसर्वनामस्थानयोः [ ना० ९८ ]।

(२) (संबुद्धिगुण) ह्रस्वस्य गुणः [ ना० ५९ ]।

(३) पिता, पितरौ, पितरः, पितरम्, पितरौ, पितॄन्, पित्रा, पितृभ्याम्, पितृभिः, पित्रे, पितृभ्याम्, पितृभ्यः, पितुः, पितृभ्याम्, पितृभ्यः, पितुः, पित्रोः, पितॄणाम्, पितरि, पित्रोः, पितृषु; हे पितः, हे पितरौ, हे पितरः।

(४) दूसरे अर्थात् जिनको सर्वनामस्थान परेके दीर्घादेश होता है।

## १०३—अप्तृन्तृच्स्वसृनप्तृनेष्टृत्वष्टृक्षत्तृहोतृपोतृप्रशास्तॄणाम् ॥ अ० ६। ४। ११ ॥

जो संबुद्धिभिन्न सर्वनामस्थान परे हो तो अप् शब्द, तृन्, तृच् -प्रत्ययान्त और स्वसृ, नप्तृ, नेष्टृ, त्वष्टृ, क्षत्तृ, होतृ, पोतृ [ और ] प्रशास्तृ इन शब्दों को दीर्घादेश हो। जैसे—होतारौ, होतारः, होतारम्, होतारौ। शेष प्रयोग पितृशब्द के समान समझना। इसी प्रकार—'कर्तृ, हर्तृ' आदि तथा 'नप्तृ, नेष्टृ, त्वष्टृ, क्षत्तृ, पोतृ, प्रशास्तृ' शब्दों के प्रयोग भी समझने चाहियें।

### ऋकारान्त नपुंसकलिङ्ग कर्तृशब्द।

कर्तृ—सु, यहाँ सु विभक्ति का (१) लुक् होके—कर्तृ। कर्तृ—औ। औकार के स्थान में (२) शी आदेश और पूर्व को नुम् होके—कर्तृणी। कर्तृ—जस्। यहाँ शि (३) आदेश नुम् और दीर्घ होके—कर्तॄणि। द्वितीया विभक्ति में भी—कर्तृ, कर्तृणी, कर्तॄणि। कर्तृ—टा, यहाँ से लेकर अजादि (४) विभक्तियों में नुम् होवेगा। कर्तृणा, कर्तृभ्याम्, कर्तृभिः; कर्तृणे, कर्तृभ्याम्, कर्तृभ्यः; कर्तृणः, कर्तृभ्याम्, कर्तृभ्यः; कर्तृणः, कर्तृणोः, कर्तॄणाम्। कर्तृ—ङि। यहां गुण (५) होके—कर्तरि, कर्तृणोः, कर्तृषु। संबोधन

(१) (सु—लुक्) स्वमोर्नपुंसकात् [ ६० ]।

(२) (औ—शी) नपुंसकाच्च [ ना० ७० ]। (पूर्व—नुम्) नपुंसकस्य झलचः [ ना० ७१ ]।

(३) (जस्—शि) जश्शसोः शिः [ ना० ७३ ]। (पूर्व—दीर्घ) सर्वनामस्थाने चासम्बुद्धौ [ ना० ७४ ]।

(४) (अजादि विभक्ति—नुम्) इकोऽचि विभक्तौ [ ना० ७१ ]।

(५) (गुण) ऋतो ङिसर्वनामस्थानयोः [ ना० ९८ ]।

मे—हे (१) कर्तः, हे कर्त्त, हे कर्तृणी, हे कर्तृणि। इसी प्रकार और भी ऋकारान्त नपुंसकलिङ्ग शब्द के प्रयोग समझने चाहियें। परन्तु ऋकारान्तस्त्रीलिङ्ग में केवल 'स्वसृ, दुहितृ, ननान्दृ, यातृ, मातृ, तिसृ, चतसृ' ये सात शब्द हैं इनके रूप कुछ भिन्न होते हैं †। नियत ऋकारान्त स्त्रीलिङ्ग दुहितृ शब्द—दुहितृ—सु—दुहिता, दुहितरौ, दुहितरः; दुहितरम्, दुहितरौ, दुहितॄः। यहाँ पुँलिङ्ग के न होने से शस् के सकार को नकार न हुआ। दुहित्रा, दुहितृभ्याम्, दुहितृभिः। आगे पितृ शब्द के समान समझना चाहिये। तिसृ, चतसृ शब्द में विशेष यह है कि—

**१०४—त्रिचतुरोः स्त्रियां तिसृचतसृ ॥ अ० ७।२।९९॥**

जो स्त्रीलिङ्ग में वर्तमान त्रि और चतुर् शब्द हों तो उनको तिसृ और चतसृ आदेश हो।

**१०५—अचि र ऋतः ॥ अ० ७।२।१००॥**

जो अजादि विभक्ति परे हों तो तिसृ और चतसृ शब्द के ऋकार को रेफ आदेश हो। तिसृ—जस्—तिस्रः, [चतसृ—जस्—चतस्रः]। शस् में भी ऐसा ही होता है।

**१०६—न तिसृचतसृ ॥ अ० ६।४।४॥**

---

(१) यहाँ 'नलुमताङ्गस्य' [सन्धि ९८] इस परिभाषा के अनित्य पक्ष में 'ह्रस्वस्य गुणः' [ना० ६२] इससे गुण हो जाता है। उक्त परिभाषा का अनित्य पक्ष 'इकोऽचि विभक्तौ' [ना० ७१] इसकी व्याख्या में महाभाष्याकार [अ० ७।१।७२] ने कहा है।

---

† अन्य ऋकारान्त 'कर्तृ' आदि शब्दों में स्त्रीलिङ्ग में 'ऋन्नेभ्यो ङीप्' (स्त्रै० २२) से ङीप् होकर 'कर्त्री', इसप्रकार ईकारान्त बन जाते हैं। 'स्वसृ' आदि में 'न षट्स्वस्रादिभ्यः' [स्त्रै० ३०] से ङीप् का निषेध हो जाता है।

तिसृ और चतसृ शब्दों को नुट् सहित आम् विभक्ति परे हो तो दीर्घ न हो। तिसृणाम्, चतसृणाम्।

१०७—छन्दस्युभयथा ॥ अ० ६। ४। ५॥

वैदिक प्रयोगों में नुट्सहित आम् विभक्ति के परे तिसृ, चतसृ शब्दों का विकल्प करके दीर्घ होवे। तिसृणाम्, तिसॄणाम्, चतसृणाम्, चतसॄणाम्। इसी प्रकार इन छः शब्दों के अन्य प्रयोग ऋकारान्तवत् समझने चाहियें परन्तु 'स्वसृ' शब्द का सर्वनामस्थान में होतृ शब्द के समान दीर्घ होता है। स्वसा, स्वसारौ, स्वसारः, स्वसारम्, स्वसारौ।

॥ इत्यृकारान्ताः ॥

## ऐकारान्त पुंलिङ्ग रैशब्द।

रै—सु—

१०८—रायो हलि ॥ अ० ७। २। ८५॥

हलादि विभक्तियों के परे रै शब्द को आकारादेश हो। जैसे—रा—सु, उकार की इत्संज्ञा और लोप तथा सकार को रुत्व विसर्जनीय होके—राः, रै—औ, अजादि विभक्तियों के परे सर्वत्र और ऐकार के स्थान में (१) आय् आदेश हो जाता है। रायौ, रायः; रायम्, रायौ, रायः, राया। रै—भ्याम्, इत्यादि में भी हलादि विभक्तियों के होने से आकारादेश हो जाता है। राभ्याम्, राभिः, राये, राभ्याम्, राभ्यः; रायः राभ्याम्, राभ्यः, रायः रायोः, रायाम्; रायि, रायोः, रासु। यहाँ रै शब्द धन का वाचक है इसलिए संबोधन नहीं होता, जो अन्य कोई ऐकारान्त शब्द आवे तो उसके भी प्रयोग इसी प्रकार समझने चाहियें।

॥ इत्यैकारान्ताः ॥

(१) एचोऽयवायावः [ सन्धि० १८० ]। इस सूत्र से।

## ओकारान्त पुंलिङ्ग वा स्त्रीलिङ्ग गोशब्द ।

परन्तु इसके दोनों लिङ्गों में एक से ही प्रयोग होते हैं । गो—सु—

**१०६—गोतो णित् ॥ अ० ७ । १ । ६० ॥**

गो शब्द से परे जो सर्वनामस्थान विभक्ति हो वे णित् के समान हो जावें । सर्वनामस्थान को णिद्वत् होने से वृद्धि हो जाती है ॥ यहाँ भी गो शब्द को वृद्धि (१) होके—गौः, गावौ, गावः ॥ गो—अम्—

**११०—औतोऽम्शसोः ॥ अ० ६ । १ । ९३ ॥**

जो अम् और शस् विभक्ति परे हों तो ओकारान्त शब्द के ओकार को आकारादेश हो । जैसे,—गा—अम् । पूर्वरूप एकादेश होकर—गाम्, गावौ, गाः । टा विभक्ति के परे अवादेश होके—गवा । गोभ्याम्, गोभिः; गवे, गोभ्याम्, गोभ्यः; गो—ङसि, यहां पूर्वरूप (२) एकादेश होके—गोः । गोभ्याम्, गोभ्यः; गोः, गवोः, गवाम्, गवि, गवोः, गोषु । जो किसी अर्थ में इस शब्द का संबोधन आवे तो कुछ विशेष न होगा * ।

॥ इत्योकारान्ताः ॥

## औकारान्त स्त्रीलिङ्ग नौ-शब्द ।

नौ—सु = नौः, नौ—औ = नावौ, नावः; नावम्, नावौ, नावः, नावा, नौभ्याम्, नौभिः; नावे, नौभ्याम्, नौभ्यः; नावः, नौभ्याम्, नौभ्यः; नावः, नावोः, नावाम्; नावि, नावोः, नौषु । इसी प्रकार औकारान्त पुँलिङ्ग ग्लौ शब्द समझना । ग्लौः, ग्लावौ, ग्लावः इत्यादि ।

*॥ इत्यौकारान्ता ॥*

अब जो जो प्रसिद्ध हलन्त शब्द वेदादि ग्रंथों में आते हैं उनकी प्रयोगव्यवस्था दिखाई जाती है—

---

(१) अचोऽञ्णिति [ सा० ९९ ] ।
(२) ( पूर्वरूप ) ङसिङसोश्च [ सा० ६० ] ।

* ओकारान्त द्यो शब्द के रूप भी गो के समान होते हैं ।

## चकारान्त स्त्रीलिङ्ग वाच् ( १ ) शब्द ।

वाच्—सु । यहाँ चकार के स्थान में ( २ ) ककार [ और ( ३ ) गकार ] होके—

**१११—वावसाने ॥ अ० ८ । ४ । ५५ ॥**

जो अवसान में वर्तमान झल् हों तो उनको विकल्प करके चर् हो । जैसे—वाक, वाग, वाचौ, वाचः; वाचम् , वाचौ, वाच ; वाचा, वाच्—भ्याम्—यहाँ भी चकार को ककारादेश होके—'वाक्—भ्याम्' इस अवस्था (३) में; जश् आदेश होकर—वाग्भ्याम् । वाग्भिः; वाचे, वाग्भ्याम्, वाग्भ्यः; वाचः, वाग्भ्याम्, वाग्भ्यः; वाचः, वाचोः, वाचाम्; वाचि, वाचोः । वाक्—सु, यहां ककार से परे सु के सकार को आदेश होके—वाक्—षु । संकेत † में कह चुके हैं कि 'वाच' शब्द वाणी का वाची है इसलिए जड़भाव होने से यह संबोधन में नहीं आता । इसी प्रकार 'शुच्, त्वच्, रुच्' इत्यादि शब्दों के रूप भी समझने चाहियें । जो चकारान्त शब्दों में निम्नलिखित चकारान्त शब्द हैं जैसे—प्राच् ‡, प्रत्यच्, उदच्, अवाच, दध्यच्, मध्वच्, क्रुञ्च् इत्यादि क्विन् प्रत्ययान्त शब्दों को पदान्त में सर्वत्र कुत्व हो जाता है । प्राच्—स, यहाँ—

( १ ) यह वाणी का नाम है ।

( २ ) ( च—क् ) चोः कुः [ सन्धि० १८९ ] ।

( ३ ) यहाँ 'झलां जशोऽन्ते' [ सन्धि० १९० ] इस सूत्र से जश् आदेश होता है ।

† देखो इसी पृष्ठ पर टि० नं० १ । तथा पृष्ठ १८ टि० ।

‡ जब पूजा अर्थ में 'नाञ्चेः पूजायाम्' [ अष्टा० ६ । ४ । ३० ] सूत्र से उपधा के नकार का लोप नहीं होता तब 'प्राञ्च्' शब्द के रूप आगे निर्दिश्यमान 'क्रुञ्च्' शब्द के समान समझने चाहिये ।

## ११२—उगिदचां सर्वनामस्थानेऽधातोः ॥

अ० ७ । १ । ७० ॥

जो सर्वनामस्थान परे हो तो धातुरहित उगित् प्रतिपादिक और अञ्चु को नुम् का आगम हो। प्रान्च्—सु। इस अवस्था में 'हल्ङ्याo' [ नाo ४८ ] इससे लोप होकर—

## ११३—संयोगान्तस्य लोपः ॥ अ० ८।२।२३॥

संयोगान्त पद के अन्त्य वर्ण का लोप हो। इससे चकार का लोप होके—

## ११४—क्विन्प्रत्ययस्य कुः ॥ अ० ८।२।६२॥

क्विन् प्रत्यय जिससे कहा हो उसको पदान्त में कवर्गादेश ( १ ) हो। इससे नकार को अनुनासिक 'ङ' आदेश हो जाता है। जैसे—प्राङ्, प्रत्यङ् इत्यादि। प्रान्च्—औ। यहां नकार (२) को अनुस्वार और अनुस्वार को परसवर्ण होके। प्राञ्चौ, प्राञ्च, प्राञ्चम्, प्राञ्चौ। प्र—अच्—शस् इत्यादि सर्वनामस्थान भिन्न विभक्तियों के परे भसंज्ञा होकर—

## ११५—अचः ॥ अ० ६ । ४ । १३८ ॥

भसंज्ञक अञ्चु धातु के अकार का लोप हो। जैसे—प्र—च—शस्, यहां—

( १ ) क्विन् कुरिति सिध्यते प्रत्ययग्रहणं कृतम्। क्विन्प्रत्ययस्य सर्वत्र पदान्ते कुत्वमिष्यते। महाभाष्य ८। २। ६२॥ इसी सूत्र पर है। यहां प्रत्यय ग्रहण का यही प्रयोजन है कि जिस जिस धातु से क्विन् प्रत्यय का विधान किया हो उस-उस को पदान्त में कवर्गादेश हो जाय।

( २ ) ( न—अनुस्वार ) नश्चापदान्तस्य झलि। सन्धि॰१९२। ( अनुस्वार—परसवर्ण ) अनुस्वारस्य ययि परसवर्णः [सन्धि १९७]।

११६—चौ ॥ अ० ६ । ३ । १३८ ॥

चु शब्दमात्र अञ्चु (१) धातु परे हो तो पूर्व को दीर्घ हो। इससे प्र शब्द को दीर्घ हो के—प्राचः । प्राचा, प्राच्—भ्याम्, यहां (२) चकार को क् और ककार को ग् होके—प्राग्भ्याम्, प्राग्भिः; प्राचे, प्राग्भ्याम्, प्राग्भ्यः; प्राचः, प्राग्भ्याम्, प्राग्भ्यः; प्राचः, प्राचोः, प्राचाम्; प्राचि, प्राचोः, प्राक्षु। इसी प्रकार—प्रत्यङ्, प्रत्यञ्चौ, प्रत्यञ्चः; प्रत्यञ्चम्, प्रत्यञ्चौ, प्रतीचः । यहाँ 'चौ' इससे दीर्घादेश होता है। इत्यादि सब चकारान्त शब्दों के प्रयोग समझने चाहियें। परन्तु उक्त शब्दों में में 'उदच्' और 'क्रुञ्च्' (३) के रूप सर्वनामस्थान भिन्न अजादि विभक्तियों में कुछ विशेष होते हैं—

११७—उद ईत् ॥ अ० ६ । ४ । १३९ ॥

उद् उपसर्ग से परे भसंज्ञक अञ्चु धातु के आकार को ईकार आदेश हो। उदीचः, उदीचा, उदीचे, उदीचः, उदीचः, उदीचोः, उदीचां, उदीचि, उदीचोः, उदक्षु।

"ऋत्विग्दधृक्०" इस सूत्र में निपातन होने से क्रुञ्च् शब्द की उपधा के नकार का लोप नहीं होता। सर्वनामस्थान में क्रुञ्च शब्द प्राच् शब्द के तुल्य है—क्रुङ् क्रुञ्चौ, क्रुञ्चः; क्रुञ्चम्, क्रुञ्चौ। क्रुञ्च्—शस्, यहाँ भी कुछ विशेष नहीं—क्रुञ्चः; क्रुञ्चा।

(१) (चु) इससे उस अञ्चु धातु का ग्रहण है कि जिसके अकार [और] नकार का लोप हो जाता है।

(२) (च—क्) चोः कुः। सन्धि० १८९। (क—ग्) झलां जश् झशि। सन्धि० २३४।

(३) (क्रुञ्च्) यहां धात्ववयव अपदान्त नकार के अनुस्वार को परसवर्ण हो जाता है।

क्रुञ्च्—भ्याम्, यहाँ च् को क् और अनुस्वार को परसवर्ण ङकार होके ककार का लोप (१) हो जाता है। क्रुङ्भ्याम्, क्रुङ्भिः; क्रुञ्चे क्रुङ्भ्याम्, क्रुङ्भ्यः; क्रुञ्च, क्रुङ्भ्याम्, क्रुङ्भ्यः; क्रुञ्चः, क्रुञ्चोः, क्रुञ्चाम्, क्रुञ्चि, क्रुञ्चोः, क्रुङ्क्षु।

॥ इति चकारान्ताः ॥

## छकारान्त स्त्रीलिङ्ग वा पुंलिङ्ग प्राछ् (२) शब्द।

प्राछ्—सु, यहाँ—

### २१८–व्रश्च-भ्रस्ज-सृज-मृज-यज-राज-भ्राजच्छशां षः ॥ अ० ८।२।३६॥

झल् परे वा पदान्त में व्रश्च, भ्रस्ज, सृज, मृज, यज, राज, भ्राज इन को तथा छकारान्त और शकारान्त शब्दों को षकारादेश हो। जैसे—प्राष्—सु। यहाँ (३) ष् के स्थान में ड् होके प्राड्—सु। सु का लोप और ड् के स्थान में विकल्प से चर् होके 'प्राट्, प्राड्' दो प्रयोग होते हैं। प्राछ्—औ, यहां दीर्घ से परे (४) छकार को तुगागम होकर तकार को चकार हो जाता है—प्राच्छौ, प्राच्छः; प्राच्छम्, प्राच्छौ, प्राच्छः; प्राच्छा। प्राछ्—भ्याम्, यहाँ पूर्ववत् छकार को 'ष्' और 'ष्' के स्थान में 'ड्' होके—प्राड्भ्याम्, प्राड्भिः, प्राच्छे, प्राड्भ्याम्, प्राड्भ्यः; प्राच्छः, प्राड्भ्याम्, प्राड्भ्यः,

(१) (क्—लोप) संयोगान्तस्य लोपः [ना० ११३]।
(२) यह पूछने वाली वा वाले का नाम है।
(३) (ष्—ड्) झलां जशोऽन्ते [सन्धि० १९०] (ड् को विकल्प चर्) वावसाने [ना० १११]।
(४) (तुक्) दीर्घात्। सन्धि० २१०। (त्—च्) स्तोः श्चुना श्चुः। सन्धि० २१२॥

प्राच्छः, प्राच्छोः, प्राच्छाम्; प्राच्छ, प्राच्छो। प्राड्—सु। डकार से परे सकार को धुट् (१) का विकल्प करके आगम और डकार को (२) टकार भी होता है। जैसे—प्राट्त्सु, प्राट्सु। सबोधन में कुछ विशेष नहीं है।

॥ इति छकारान्तः ॥

## जकारान्त पुंलिङ्ग ऋत्विज् (३) शब्द।

ऋत्विज्—सु। यह शब्द क्विन् प्रत्ययान्त है। इस कारण इसको पदान्त में (४) कवर्गादेश हो जाता है। इस कवर्ग को विकल्प करके चर् और दूसरे पक्ष में जश् होके—ऋत्विक्, ऋत्विग्, ऋत्विजौ, ऋत्विजः, ऋत्विजम्, ऋत्विजौ, ऋत्विजः, ऋत्विजा, ऋत्विग्भ्याम्, ऋत्विग्भिः, ऋत्विजे, ऋत्विग्भ्याम्, ऋत्विग्भ्यः; ऋत्विजः, ऋत्विग्भ्याम, ऋत्विग्भ्यः, ऋत्विजः, ऋत्विजोः, ऋत्विजाम्; ऋत्विजि, ऋत्विजोः, ऋत्विज्—सु, यहां कुत्व होने से जकार को 'ग्' आदेश होकर 'ग्' (५) को 'क्' और सु के 'स्' को 'ष्' आदेश हो जाता है। जैसे—ऋत्विक्षु। संबोधन में यहाँ कुछ विशेष नहीं है। इसी प्रकार—वणिज्, भुरिज्, (६) उशिज्,

(१) (धुट्) ड: सि धुट्। सन्धि० २०१।

(२) (ड—ट्) खरि च। सन्धि० २३५।

(३) (ऋत्विज्) उसको कहते हैं जो ऋतु ऋतु में यज्ञ करे वा करावे।

(४) (पदान्त—कुत्व) क्विन्प्रत्ययस्य कुः [ ना० ११४ ]।

(५) (ग्—क्) खरि च। सन्धि० २३५। (स्—ष्) आदेश-प्रत्यययोः [ ना० ६७ ]।

(६) भुरिज् इत्यादि शब्दों को 'चोः कुः' (सन्धि० १८९) [ से कुत्व ]।

वणिज् इत्यादि शब्दों के प्रयोग भी समझने चाहियें। परन्तु किन्हीं किन्हीं जकारान्त शब्दों के प्रयोगों में कुछ विशेष कार्य भी होता है। जैसे—परिव्राज्। इस शब्द के पदान्त में सर्वत्र जकार को † षकारादेश होता है। षकार के स्थान में 'ट्, ड्, पूर्ववत् हो के—परिव्राट्, परिव्राड्। परिव्राड्भ्याम्, परिव्राड्भिः; परिव्राजे, परिव्राड्भ्याम्, परिव्राड्भ्यः इत्यादि पूर्ववत् जानो। परिव्राट्सु, परिव्राट्त्सु। यहां भी सम्बोधन में कुछ विशेष नहीं। इसी प्रकार—विश्वभ्राज्, सम्राज्, विश्वराज, विराज्, यवभ्रज् इत्यादि शब्दों के प्रयोग भी जानने चाहियें, परन्तु युज् (१) और अवयाज् इन दो शब्दों में कुछ विशेष है। युज्—सु—

## ११६–युजेरसमासे ॥ अ० ७ । १ । ७१ ॥

सर्वनामस्थान विभक्तियों से परे युज् शब्द को नुम् का आगम हो। जैसे—युन्—ज्—सु। यहां अन्य कार्य प्राच् शब्द के तुल्य समझने चाहियें। युङ्, युञ्जौ, युञ्जः; युञ्जम्, युञ्जौ, युजः; युजा, युग्भ्याम्, युग्भिः; युजे, युग्भ्याम्, युग्भ्यः, युजः, युग्भ्याम्, युग्भ्यः; युजः, युजोः, युजाम्, युजि, युजोः, युक्षु। इन उक्त शब्दों में जहाँ कहीं सम्बोधन की योग्यता हो वहाँ प्रथमा विभक्ति के तुल्य ही सम्बोधन में भी प्रयोग समझने चाहियें। अवयाज्—सु (२)। इसकी जहाँ पदसंज्ञा होती है वहाँ—

(१) (युज्) यह युक्त होनेवाले का नाम है।

(२) यहां अवपूर्वक यज धातु से 'अवे यजः' [ अ० ११०८ ] इस सूत्र से क्विन् प्रत्यय होता है।

† यहां जकार को षकार 'परौ व्रजे षश्च पदान्ते' इस उणादि (२ । ५९) सूत्र से होता है।

१२०—वा०—श्वेतवाहादीनाम् डस् पदस्य ॥
अ० ३। २। ७१ ॥

श्वेतवाहादि प्रातिपदिकों को पदान्त में डस् आदेश हो †।
श्वेतवाहादिकों में अवयाज् शब्द भी है। प्रथमा विभक्ति के एक-
वचन में इस के 'आज्' मात्र को 'डस्' होकर—अवयस्, यहाँ—

१२१—अत्वसन्तस्य चाधातो ॥ अ०६।४।१४॥

जो सम्बुद्धिभिन्न सु विभक्ति परे हो तो धातुरहित अत्वन्त और
असन्त शब्द की उपधा को दीर्घादेश हो। अवयाः, अवयाजौ,
अवयाजः; अवयाजम्, अवयाजौ, अवयाजः; अवयाजा। अवयाज्
आदि शब्दों को हलादि विभक्तियों में डस् हो के—अवयस्—भ्याम्
यहाँ "ससजुषोरुः ‡" इस सूत्र से पदान्त सकार को रु हो के—
अवय—रु—भ्याम्। यहाँ रुकार के उकार की इत्संज्ञा, लोप, रेफ
को (१) उकार और पूर्व पर को गुण एकादेश ओकार होके—
अवयोभ्याम्, अवयोभिः; अवयाजे, अवयोभ्याम्, अवयोभ्यः;
अवयाजः, अवयोभ्याम्, अवयोभ्यः, अवयाजः, अवयाजोः, अव-
याजाम्, अवयाजि, अवयाजोः, अवयस्सु अवयःसु। सबोधन में—

१२२—अवयाः (२) श्वेतवाः पुरोडाश्च ॥
अ० ८। २। ६७ ॥

(१) (रु—उ) हशि च। सन्धि २५४।
(२) हे (अवयस्) यहां उक्त सूत्र से दीर्घ नहीं पाता है। इस
कारण दीर्घ सिद्ध करने के लिए यह सूत्र है।

† अन्य व्याख्याकार इस वार्तिक की व्याख्या इस प्रकार करते हैं—
श्वेतवहादिकों की जहां भावी पदसंज्ञा हो वहां ण्विन् के स्थान में डस्
प्रत्यय होता है। परन्तु उपर्युक्त व्याख्या अधिक युक्त है।

‡ ना० १४।

अवयाः, श्वेतवाः, पुरोडाः ये निपातन हैं। हे अवयाः, हे अवयाजौ, हे अवयाजः।

॥ इति जकारान्ताः ॥

## अथ टकारान्त स्त्रीलिङ्ग वा पुंलिङ्ग सरट् शब्द ।

सरट्—सु, यहाँ "हल्ङ्याः० ‡" इस सूत्र से लोप और विकल्प से चर् होके—सरट, सरड्, सरटौ, सरटः; सरटम्, सरटौ, सरटः, सरटा, सरट्—भ्याम्। यहाँ जश् (१) होके—सरड्भ्याम्, सरड्भिः; सरटे, सरड्भ्याम्, सरड्भ्यः, सरटः, सरड्भ्याम्, सरड्भ्यः; सरटः, सरटोः, सरटाम्, सरटि, सरटोः, सरट्सु सरट्सु। सम्बोधन में कुछ विशेष नहीं। इसी प्रकार अन्य भी लघट् आदि टकारान्त शब्दों के रूप समझने चाहियें।

॥ इति टकारान्ताः ॥

## तकारान्त नियतपुँल्लिङ्ग मरुत् शब्द ।

मरुत्—सु। पूर्ववत्। मरुत्, मरुद्, मरुतौ, मरुतः, मरुतम्, मरुतौ, मरुतः, मरुता, मरुद्भ्याम्, मरुद्भिः, मरुते, मरुद्भ्याम्, मरुद्भ्यः; मरुतः, मरुद्भ्याम्, मरुद्भ्यः, मरुतः, मरुतोः, मरुताम्, मरुति, मरुतोः, मरुत्सु। सम्बोधन में कुछ विशेष नहीं। इसी प्रकार–हरित्, रोहित्, संभृत, तृपत्, वेहत् इत्यादि तकारान्त स्त्रीलिङ्ग और पुंलिङ्ग शब्दों के प्रयोग के समान ही जानने चाहिये।

अब उन तकारान्तों को दिखलाते हैं कि जिनमें कुछ विशेष कार्य होते हैं—

(१) (जश्) झलां जशोऽन्ते। सन्धि० १९०।

‡ ना० ४८।

## तकारान्त पठत् शब्द पुंलिङ्ग ।

(१) पठत्—सु । यहाँ सर्वनामस्थान में (२) नुम् और संयोगान्तलोप हो के—पठन्, पठन्तौ, पठन्त , पठन्तम, पठन्तौ, पठत । आगे मरुत् शब्द के समान प्रयोग जानने चाहियें । इसी प्रकार—पचत्, कुर्वत्, गच्छत्, पृषत्, बृहत् इत्यादि शब्दों के प्रयोग भी समझने चाहिये । महत् शब्द में कुछ विशेष है। जैसे—महत्—सु । यहाँ पूर्ववत् नुम् का आगम होके—महन्त्—सु, इस अवस्था में—

### १२३—सान्तमहतः संयोगस्य ॥ अ० ६।४।१०॥

जो सबुद्धिभिन्न सर्वनामस्थान परे हो तो सकारान्तसंयोगी और महत् शब्द के नकार की उपधा को दीर्घ हो। यहाँ दीर्घ और पूर्ववत् तकार का लोप होके—महान्, महान्तौ, महान्त , महान्तम्, महान्तौ । आगे के प्रयोग मरुत् शब्द के समान समझने चाहियें । [ गोमत्, यवमत् धनवत्, अश्ववत्, विद्यावत् इत्यादि ] मतुप् प्रत्ययान्त तकारान्त शब्दों को असन्त शब्दों के समान सबुद्धिभिन्न सु विभक्ति परे (३) दीर्घ होता है । गोमान्, यवमान्, धनवान्, अश्ववान्, विद्यावान् इत्यादि । आगे सब विभक्तियों में रूप पठत् शब्द के समान समझना चाहिये । गोमता, गोमद्भ्याम् इत्यादि । संबोधन में—हे गोमन्, हे यवमन्, हे धनवन् इत्यादि ।

*॥ इति तकारान्ताः ॥*

---

(१) (पठत्) पढ़ने वाले को कहते हैं । पठत् आदि शब्द स्त्रीलिङ्ग में ङीबन्त [पठन्ती] होकर प्रयोगविषय में कुमारी शब्द के समान हो जाते हैं ।

(२) (नुम्) उगिदचां सर्वनामस्थानेऽधातोः [ना० ११६] ।

(३) (दीर्घ) अत्वसन्तस्य चाधातोः [ना० १२१] ।

## दकारान्त स्त्रीलिङ्ग सम्पद् (१) शब्द ।

सम्पद्—सु । यहाँ भी "हल्ङ्याब्भ्यो†" इस सूत्र से लोप और विकल्प से चर् होकर दो प्रयोग होते हैं—सम्पद्, सम्पत्, सम्पदौ, सम्पदः इत्यादि । इसी प्रकार—शरद्, ससद्, दृषद्, विपद्, आपद्, प्रतिपद्—स्त्रीलिङ्ग और विद्विद्, काष्ठभिद्, नगच्छिद् इत्यादि दकारान्त शब्दों के रूप तीनों लिङ्गों में समान समझने चाहियें । जैसे - शरत्, शरद्, शरदौ, शरदः इत्यादि । और वेदवित्, वेदविद्, वेदविदौ, वेदविदः इत्यादिवत् । *॥ इति दकारान्ताः ॥*

## नकारान्त पुंल्लिङ्ग राजन् शब्द ।

राजन्—सु । यहाँ (२) दीर्घ और (३) न लोप होकर—राजा, राजानौ, राजानः; राजानम्, राजानौ, राजन्—शस्, यहाँ (४) अल्लोप होकर—राजन्—अस् । नकार को (५) ञकारादेश होकर—राज्ञः । राज्ञा, राजन्—भ्याम् । यहाँ भी नकार का लोप होकर—राज—भ्याम् । अब यहाँ नलोप के पश्चात् "सुपि च‡" इस सूत्र से दीर्घादेश प्राप्त है सो यह नलोप के असिद्ध (६) होने से नहीं होता । राजभिः, राज्ञे, राजभ्याम्, राजभ्यः; राज्ञः, राजभ्याम्, राजभ्यः; राज्ञः, राज्ञोः, राज्ञाम् । राजन्—ङि, यहाँ "विभाषा ङिश्योः*" इससे आकार का लोप विकल्प से होकर

---

(१) (सम्पद्) यह धनादि ऐश्वर्य का द्योतक है ।

(२) (दीर्घ) सर्वनामस्थाने चासम्बुद्धौ [ना० ४४] ।

(३) (न—लोप) नलोपः प्रातिपदिकान्तस्य [ना० ६७] ।

(४) (अल्लोप) अल्लोपोऽनः [ना० ७२] ।

(५) (न—ञ) स्तोः श्चुना श्चुः । सन्धि० २१३ ।

(६) (नलोप असिद्ध) नलोपः सुप्स्वरसंज्ञातुग्विधिषु कृति । सन्धि० ११९ । [† ना० ४८ । ‡ ना० २६ । * ना० ७४ ।]

दो प्रयोग बन जाते हैं—राज्ञि, राजनि। संबोधन में—हे राजन्, हे राजानौ, हे राजानः। इसी प्रकार—वृषन्, तक्षन्, प्लीहन्, क्लेदन्, स्नेहन्, मूर्धन्, मज्जन्, विश्वप्सन्, स्थामन्, सुत्रामन्, धरिमन्, शरिमन्, जनिमन्, प्रथिमन्, म्रदिमन्, महिमन्, सुदामन्, सुधीवन्, घृतपावन्, भूरिदावन् इत्यादि शब्दों के रूप भी समझने चाहियें। और जिन नकारान्त शब्दों में कुछ विशेष कार्य होता है, उनको यहाँ लिखते हैं—

## पुंलिङ्ग नकारान्त आत्मन् शब्द।

आत्मा, आत्मानौ, आत्मानः; आत्मानम्, आत्मानौ। इस शब्द में इतना विशेष है कि 'शस्, टा, ङे, ङसि, ङस्, ओस्, आम्, ङि, ओस्' इन विभक्तियों में भसंज्ञा के होने से [ अकार लोप की प्राप्ति होती है, उसका ]।

### १२४—न संयोगाद्वमन्तात् ॥ अ० ६।४।१३७॥

जो वकारान्त और मकारान्त संयोग से परे अन् हो तो तदन्त भसंज्ञक आकर का लोप न हो। जैसे—आत्मनः, आत्मना, आत्मने, आत्मनः, आत्मनः, आत्मनोः आत्मनाम्, आत्मनि, आत्मनोः। इसी प्रकार—सुशर्मन्, सुधर्मन्, अश्मन्, शक्मन्, परिज्मन्, यज्वन्, नुपर्वन्, अथर्वन्, मातरिश्वन् इत्यादि शब्दों के रूप भी जानने चाहियें। परन्तु नकारान्त पुँल्लिङ्ग अर्यमन् और पूषन् शब्दों के रूप में इतना विशेष है कि जहाँ कहीं समास होकर ये दोनों नपुंसकलिङ्ग हो जावें, [ जैसे—बहुपूषन्, बह्वर्यमन् ब्राह्मणकुलम् ] यहाँ प्रथमा विभक्ति के बहुवचन में—

### १२५—इन्हन्पूषार्यम्णां शौ॥ अ० ६।४।१२॥

इन्, हन्, पूषन्, और अर्यमन् ये जिनके अन्त में हों उन अङ्गों की उपधा को 'शि' विभक्ति के परे दीर्घ हो जावे। यह सूत्र

नियमार्थ है। अर्थात् जो सर्वत्र सर्वनामस्थान में नकारान्त की उपधा को दीर्घादेश प्राप्त था सो न हो, किन्तु 'शि' के परे ही हो। जैसे—बहुपूषाणि, बह्वर्यमाणि।

१२६—सौ च ॥ अ० ६। ४। १३ ॥

और पुँल्लिङ्ग में भी सु विभक्ति के परे इन्, हन्, पूषन् और अर्यमन् इनकी उपधा को दीर्घ हो। जैसे—धनी, शत्रुहा, पूषा, अर्यमा। इनको अन्य विभक्तियों में नियम के होने से दीर्घ नहीं होता। जैसे—पूषणौ, अर्यमणौ, पूषणः, अर्यमणः, पूषणम्, अर्यमणम्, पूषणौ, अर्यमणौ। आगे इनके रूप राजन् शब्द के समान समझने चाहियें। वेद में [तक्षन्, ऋभुक्षन् इत्यादि] वपूर्व नान्त की उपधा में कुछ विशेष है। जैसे—

१२७—वा षपूर्वस्य निगमे ॥ अ० ६। ४। ९ ॥

जो वेद में सम्बुद्धिभिन्न सर्वनामस्थान परे हो तो षकार पूर्व वाले नान्त की उपधा के अच् को विकल्प करके दीर्घ हो। स तक्षाणं तिष्ठन्तमब्रवीत्, स तक्षणं तिष्ठन्तमब्रवीत्, ऋभुक्षाणमिन्द्रम्, ऋभुक्षणमिन्द्रम् इत्यादि। श्वन्, युवन् और मघवन् शब्दों के प्रयोग सर्वनामस्थान में राजन् शब्द के समान होते हैं, परन्तु सर्वनामस्थान भिन्न अजादि विभक्तियों में कुछ विशेष है। जैसे—श्वा, श्वानौ, श्वान ; श्वानम्, [ श्वानौ, ] श्वन—शस्—

१२८—श्वयुवमघोनामतद्धिते ॥ अ० ६।४।१३३॥

जो भसञ्ज्ञक श्वन्, युवन् और मघवन् अङ्ग हैं उनको सम्प्रसारण हो। इससे वकार को उकार हुआ। जैसे—शु अन्—शस्।

१२९—सम्प्रसारणाच्च ॥ अ० ६। १। १०७ ॥

जो सम्प्रसारण सञ्ज्ञक वर्ण से परे अच् हो तो पूर्व पर के स्थान में पूर्वरूप एकादेश हो। इससे उकार अकार को मिल के उकार

हुआ। जैसे—शुनः, शुना, श्वभ्याम्, श्वभि ; शुने, श्वभ्याम्, श्वभ्यः; शुनः, श्वभ्याम, श्वभ्यः; शुनः, शुनो, शुनाम्; शुनि, शुनोः, श्वसु। युवा, युवानौ, युवानः; युवानम्, युवानौ, यूनः (१); यूना, युवभ्याम्, युवभिः; यूने, युवभ्याम्, युवभ्यः; यूनः, युवभ्याम्, युवभ्यः; यूनः, यूनो, यूनाम्; यूनि, यूनोः, युवसु। मघवा, मघवानौ, मघवान; मघवानम्, मघवानौ, मघोनः, मघोना, मघवभ्याम्, मघवभिः; मघोने, मघवभ्याम्, मघवभ्यः, मघोनः, मघवभ्याम्, मघवभ्यः; मघोनः, मघोनोः, मघोनाम्; मघोनि, मघोनोः, मघवसु। सम्बोधन में—हे मघवन्, हे मघवानौ, मघवानः।

## १३०—मघवा बहुलम्॥ अ० ६। ४। १२८॥

मघवन् इस अङ्ग को तृ आदेश बहुल करके हो। जैसे—मघवतृ—स् यहाँ ऋकार की इत्सञ्ज्ञा, लोप, नुम् (२) और उपधादीर्घ कार्य होकर—मघवान्, मघवन्तौ, मघवन्तः, मघवन्तम्, मघवन्तौ, मघवतः; (३) मघवता। मघवत्—भ्याम्, यहाँ जश् होके—मघवद्भ्याम, मघवद्भिः इत्यादि।

---

(१) (यून) यहाँ संप्रसारण होकर 'यु—उ—न्' इस अवस्था में सवर्णदीर्घ एकादेश हो जाता है।

(२) (नुम्) उगिदचां सर्वनामस्थानेऽधातोः [ना० ११२]। (दीर्घ) सर्वनामस्थाने चासम्बुद्धौ [ना० ४४]।

(३) 'श्वयुवमघोनामतद्धिते' इस सूत्र से मघवन् शब्द के नकारान्त निर्देश से इसके तृभाव अर्थात् मघवत् शब्द को सम्प्रसारण नहीं होता। अथवा 'श्वयुव०' इस सूत्र में 'अल्लोपोऽनः' इस उत्तरसूत्र से 'अनः' इस पद का आकर्षण करके, श्व, युव, मघव इत्यादि [ अन्नन्त अर्थात् ] नकारान्त शब्दों को ही सम्प्रसारण होता है।

## नकारान्त नपुंसकलिङ्ग सामन् शब्द ।

सामन्—सु । यहाँ सुलोप ( १ ) और नलोप होकर—साम । सामन्—औ । औकार के स्थान में शी (२) आदेश [और] विकल्प करके आकार का लोप होकर—साम्नी, सामनी । सामन्—जस् । ( ३ ) शि आदेश और नान्त की उपधा को दीर्घ होके—सामानि । फिर भी—साम, साम्नी, सामनी, सामानि । आगे राजन् शब्द के समान इसके प्रयोग जानने चाहियें । संबोधन में इतना विशेष है कि—

### १३१—वा०—वा नपुंसकानाम् ॥ अ० ८ । २ । ८ ॥

संबुद्धि में नपुंसकलिङ्ग शब्दों के नकार का लोप विकल्प करके होवे । हे साम, हे सामन् । इसी प्रकार—सीमन्, नामन्, व्योमन् रोमन्, लोमन्, पामन् इत्यादि शब्दों के रूप भी जानने चाहियें । और जो—कर्मन्, चर्मन्, भस्मन्, जन्मन्, शर्मन् इत्यादि मकारान्त संयोग वाले नकारान्त नपुंसक शब्द हैं उनके प्रयोग सर्वनामस्थान में सामन् शब्द के समान और अन्य विभक्तियों में आत्मन् शब्द के समान समझने चाहिये । जैसे—कर्मणा इत्यादि ।

## नकारान्त पुंल्लिङ्ग वृत्रहन् शब्द ।

वृत्रहन्—सु । यहाँ "सौ च" [ ना० १७५ ] इस सूत्र से दीर्घ होके—वृत्रहा । वृत्रहन्—औ ।

---

( १ ) ( सु—लोप ) स्वमोर्नपुंसकात् [ ना० ७० ] । (न—लोप) न लोपः प्रातिपदिकान्तस्य [ ना० ६७ ] ।

( २ ) ( शी—आदेश ) नपुंसकाच्च [ना० ४०] (अ—लोप विकल्प) विभाषा ङिश्योः [ ना० ७४ ] ।

( ३ ) ( शि—आदेश ) जश्शसोः शिः [ ना० ४१ ] ( नान्तोपधा दीर्घ ) सर्वनामस्थाने चासम्बुद्धौ [ ना० ४४ ] ।

### १३२—एकाजुत्तरपदे णः ॥ अ० ८ । ४ । १२ ॥

जिस समास में एकाच् शब्द उत्तर पद हो, उसमें पूर्वपदस्थ रेफ षकार से परे प्रातिपदिकान्त, और विभक्तिस्थ नकार को णकारादेश हो। जैसे—वृत्रहणौ, वृत्रहणः; वृत्रहणम्, वृत्रहणौ। वृत्रहन्—शस्, यहाँ हन् के (१) अकार का लोप होकर—

### १३३—हो हन्तेर्ञ्णिन्नेषु ॥ अ० ७ । ३ । ५४ ॥

ञित् णित् प्रत्यय वा नकार परे हो तो हन् धातु के हकार को घकारादेश हो। वृत्रघ्नः (२)। वृत्रघ्ना, वृत्रहभ्याम्, वृत्रहभिः; वृत्रघ्ने, वृत्रहभ्याम्, वृत्रहभ्यः; वृत्रघ्नः, वृत्रहभ्याम्, वृत्रहभ्यः; वृत्रघ्नः, वृत्रघ्नोः, वृत्रघ्नाम्; वृत्रघ्नि, वृत्रहणि, वृत्रघ्नोः, वृत्रहसु। हे वृत्रहन्, हे वृत्रहणौ, हे वृत्रहणः। इसी प्रकार—ब्रह्महन्, भ्रूणहन् इत्यादि शब्दों के प्रयोग समझने चाहियें।

### नकारान्त नपुंसकलिङ्ग अहन् शब्द।

अहन्—सु।

### १३४—अहन् ॥ अ० ८ । २ । ६८ ॥

पदान्त में अहन् शब्द को रु आदेश हो। विसर्जनीय होके—अहः। अहन्—औ, सामन् शब्द के समान—अह्नी अहनी, अहानि फिर भी—अहः, अह्नी अहनी, अहानि; अह्ना। अहन्—भ्याम्,

(१) (अ—लोप) अल्लोपोऽनः [ ना० ७३ ]।

(२) (वृत्रहन्) इस अवस्था में 'अचः परस्मिन् पूर्वविधौ (सन्धि० ९१) इस परिभाषा से अलोप स्थानिवत् हो तो नकार के परे 'ह' न मिले। [ अतः ] हकार के कुत्वविधानसामर्थ्य से यहाँ अलोप स्थानिवत् नहीं होता।

यहाँ भी नकार को रु, उसके रेफ को उकार और अकार उकार को गुण एकादेश हो के—अहोभ्याम्, अहोभिः; अह्ने, अहोभ्याम्, अहोभ्यः; अह्नः, अहोभ्याम्, अहोभ्यः; अह्नः, अह्नोः, अह्नाम्; अह्नि अहनि, अह्नोः, अहस्सु अहःसु। यद्यपि णिनि तथा इनि प्रत्ययान्त अनेक नकारान्त शब्दों में कुछ विशेष नहीं, तथापि उनमें से एक के प्रयोग लिखते हैं।

## इन्नन्त पुंल्लिङ्ग दण्डिन् शब्द।

दण्डिन्—यहाँ "सौ च" [ ना० १२५ ] इस सूत्र से दीर्घ होके—दण्डी, दण्डिनौ, दण्डिनः; दण्डिनम्, दण्डिनौ, दण्डिनः; दण्डिना, दण्डिभ्याम्, दण्डिभिः, दण्डिने, दण्डिभ्याम्, दण्डिभ्यः; दण्डिनः, दण्डिभ्याम्, दण्डिभ्यः; दण्डिनः, दण्डिनोः, दण्डिनाम्; दण्डिनि, दण्डिनोः, दण्डिषु। सम्बोधन में—हे दण्डिन्, हे दण्डिनौ, हे दण्डिनः। इसी प्रकार—घनिन्, कुमारघातिन्, शीर्षघातिन्, उष्णभोजिन्, साधुकारिन्, ब्रह्मवादिन्, श्राद्धकारिन्, स्थण्डिलशायिन्, पण्डितमानिन्, सोमयाजिन् इत्यादि शब्दों के प्रयोग जानने चाहियें। दण्डिन् आदि शब्द यदि किसी प्रकार नपुंसकलिङ्ग में भी आवें तो उनके प्रयोग प्रायः वारि शब्द के समान समझने चाहियें। परन्तु षष्ठीविभक्ति के बहुवचन में दण्डिन् आदि नकारान्त शब्दों को दीर्घ नहीं होगा।

नकारान्त पञ्चन्, सप्तन् और अष्टन् इत्यादि बहुवचनान्त संख्यावाची शब्द तीनों लिङ्गों में समान ही होते हैं। अष्टन्—जस्—

### १३५—अष्टन आ विभक्तौ॥ अ० ७।२।८४॥

विभक्तिमात्र के परे अष्टन् शब्द को आकारादेश हो। यद्यपि सूत्र में विकल्प ग्रहण नहीं है, तथापि "अष्टाभ्य औश्" इस [ वक्ष्यमाण ] सूत्र में आकारान्त अष्टन् शब्द के ग्रहण से सूचित

होता है कि अष्टन् शब्द को आकारादेश विकल्प करके होता है [ अन्यथा लाघव के लिए 'अष्टन औश्' सूत्र बनाना युक्त था ] जैसे—'अष्टा—जस्, अष्टन्—जस् इस अवस्था में—

१३६—अष्टाभ्य औश् ॥ अ० ७ । १ । २१ ॥

जिसको आकारादेश किया हो ऐसे अष्टन् शब्द से परे जस् और शस् विभक्ति को औकारादेश हो। वृद्धि एकादेश होकर—अष्टौ, अष्टौ। द्वितीय पक्ष में—

१३७—ष्णान्ता षट् ॥ अ० १ । १ । २४ ॥

षकारान्त और नकारान्त संख्यावाची शब्द षट्संज्ञक हों। षट्संज्ञा होकर—

१३८—षड्भ्यो लुक् ॥ अ० ७ । १ । २२ ॥

षट्संज्ञक अर्थात् षकारान्त और नकारान्त संख्यावाची शब्दों से परे जस् और शस् विभक्ति का लुक् हो। अष्ट तिष्ठन्ति, अष्ट पश्य, अष्टभि अष्टाभिः, अष्टभ्य अष्टाभ्य, अष्टभ्यः अष्टाभ्यः। अष्टन्—आम्, इस अवस्था में—

१३९—षट्चतुर्भ्यश्च ॥ अ० ७ । १ । ५५ ॥

षट्संज्ञक और चतुर् शब्द से परे आम् विभक्ति को नुट् का आगम हो। नुट् होकर—'अष्टन्—न्—आम्' इस अवस्था में—

१४०—नोपधायाः ॥ अ० ६ । ४ । ७ ॥

नुट्सहित आम् विभक्ति परे हो तो नान्त अङ्ग की उपधा को दीर्घ हो। जैसे—अष्टन्—न्—आम्। नलोप होकर—अष्टानाम्। अष्टसु, अष्टासु। पञ्च, पञ्च, पञ्चभिः, पञ्चभ्यः, पञ्चभ्य, पञ्चनाम्, पञ्चसु। इसी प्रकार—सप्तन्, नवन्, दशन् इत्यादि षट्संज्ञक शब्दों के प्रयोग समझने चाहियें। तथा नकारान्तों में प्रतिदिवन्

शब्द में कुछ विशेष है। प्रतिदिवा, प्रतिदिवानौ, प्रतिदिवानः; प्रतिदिवानम्; प्रतिदिवानौ। प्रतिदिवन्—शस्। यहाँ "अल्लोपोऽनः" [ ना० ७३ ] इससे भसंज्ञा में आकार का लोप होके—

१४१—हलि च ॥ अ० ८ । २ । ७७ ॥

हल् परे हो तो रेफान्त वकारान्त धातु की उपधा के इक् को दीर्घ हो। इस भसंज्ञा में सर्वत्र ही दीर्घ होके—प्रतिदीव्नः, प्रतिदीव्ना; प्रतिदीव्ने, प्रतिदीव्नः, प्रतिदीव्नः, प्रतिदीव्नोः; प्रतिदीव्नाम्, प्रतिदीव्नि (१) प्रतिदीवनि, प्रतिदीव्नः। इन्नन्त शब्दों के प्रयोगों में—पथिन्, मथिन् और ऋभुक्षिन्। इन तीन शब्दों के प्रयोग कुछ विशेष होते हैं। पथिन्—सु—

१४२—पथिमथ्यृभुक्षामात् ॥ अ० ७ । १ । ८५ ॥

सु विभक्ति के परे—पथिन्, मथिन्, ऋभुक्षिन् इन शब्दों को आकारादेश हो। यहां नकार के स्थान में आकारादेश होवे—'पथि—आ—सु' इस अवस्था में—

१४३—इतोऽत्सर्वनामस्थाने ॥ अ० ७।१।८६॥

सर्वनामस्थान विभक्तियों के परे पथिन् आदि शब्दों के इकार को आकारादेश हो। पथ्—अ—आ—सु, इस अवस्था में—

१४४—थो न्थः ॥ अ० ७ । १ । ८७ ॥

पथिन् और मथिन् शब्द के थकार को सर्वनामस्थान विभक्तियों के परे न्थ आदेश हो इससे न्थ आदेश होकर—पन्थ्—अ—आ—सु। यहां अकार और आकार को दीर्घ एकादेश होके—पन्थाः।

(१) यहां 'विभाषा ङिश्योः' [ ना० ७४ ] इस सूत्र से विकल्प करके अलोप होकर दो प्रयोग हो जाते हैं।

पथिन्—औ, यहाँ इकार को आकार होकर—पन्थानौ, पन्थान:, पन्थानम्। पथिन्—शस्—

**१४५—भस्य टेर्लोपः ॥ अ० ७ । १ । ८८ ॥**

भसञ्ज्ञक पथिन् आदि शब्द की टि अर्थात् इन्मात्र का लोप हो। जैसे—पथ्—शस्। पथः, पथा, पथिभ्याम्, पथिभिः, पथे, पथिभ्याम्, पथिभ्यः, पथः, पथिभ्याम्, पथिभ्यः, पथः, पथोः, पथाम्, पथि, पथोः, पथिषु। इसी प्रकार मथिन् और ऋभुक्षिन् शब्द के रूप भी समझने चाहिये।

॥ इति नकारान्ताः ॥

## अथ पकारान्त अनियतलिङ्ग सुप् शब्द ।

सुप्—सु। यहाँ "हल्ङ्याप्०" [ ना० ४८ ] इस सूत्र से सकार का लोप होके—सुप्, सुब्। सुप्—औ = सुपौ, सुपः, सुपम्, सुपौ, सुपः, सुपा। भ्याम् आदि झलादि विभक्तियों में पकार को (१) बकार हो जाता है—सुब्भ्याम्, सुब्भिः, सुपे, सुब्भ्याम्, सुब्भ्यः; सुपः, सुपोः, सुपाम्, सुपि, सुपोः, सुप्सु। इसी प्रकार—तिप्, मिप्, कप्, दाप् आदि शब्दों के प्रयोग भी समझने चाहियें। परन्तु अप् शब्द में कुछ विशेष है—

## पकारान्त नियतस्त्रीलिङ्ग बहुवचनान्त अप् शब्द ।

अप् शब्द से सातों विभक्तियों के बहुवचन ही आते हैं। अप्—जस्। यहाँ (२) दीर्घ होके—आपः। अप्—शस्। यहाँ कुछ विशेष नहीं—अपः। अप्—भिस्, यहाँ—

(१) (प्—ब्) झलां जशोऽन्ते। सन्धि० १८९ ॥
(२) (दीर्घ) अप्तृन्तृच्स्वसृनप्तृनेष्टृत्वष्टृक्षत्तृ० [ ना० १०१ ]।

**१४६—अपो भि ॥ अ० ७ । ४ । ४८ ॥**

भकारादि प्रत्यय के परे अप् शब्द के अन्त को तकारादेश हो। तकार के स्थान में दकार होकर—अद्भिः, अद्भ्यः, अद्भ्यः, अपाम्, अप्सु।

॥ इति पकारान्ताः ॥

## भकारान्त नियतस्त्रीलिङ्ग ककुभ् ( १ ) शब्द।

ककुभ्—सु। यहाँ सु के सकार का लोप होके भकार [ को बकार और पस ] के स्थान मे विकल्प करके भलों को चर् होते हैं। जैसे—ककुब् ककुप्, ककुभौ, ककुभः; ककुभम्, ककुभौ, ककुभः; ककुभा, ककुब्भ्याम्, ककुब्भिः; ककुभे, ककुब्भ्याम्, ककुब्भ्यः; ककुभः, ककुब्भ्याम्, ककुब्भ्यः; ककुभः, ककुभोः, ककुभाम्; ककुभि, ककुभोः, ककुप्सु। इसी प्रकार—त्रिष्टुभ्, अनुष्टुभ् आदि शब्दों के प्रयोग समझने चाहियें—

॥ इति भकारान्ताः ॥

## रेफान्त नियतस्त्रीलिङ्ग गिर् शब्द।

गिर्—सु। यहाँ सकार का लोप होकर।

**१४७—र्वोरुपधाया दीर्घ इकः ॥ अ० ८।२।७६॥**

जो पदान्त में रेफवकारान्त धातु की उपधा इक् उसको दीर्घ हो। गीः, गिरौ, गिरः; गिरम्, गिरौ, गिरः; गिरा, गीर्भ्याम्, गीर्भिः; गिरे, गीर्भ्याम्, गीर्भ्यः; गिरः, गीर्भ्याम्, गीर्भ्यः; गिरः, गिरो,

( १ ) ( ककुभ् ) यह दिशा का नाम है। ( सु—लोप ) हल्ङ्याब्भ्यो दीर्घात्सुतिस्यपृक्तं हल् [ ना० ४८ ]। [ भ—ब्, झलां जशोऽन्ते सन्धि० १९० ] ( चर्-विकल्प ) वावसाने [ ना० १११ ]।

गिराम्; गिरि, गिरोः। गिर्—सु। यहाँ खर् प्रत्याहार के परे र् के स्थान में (१) विसर्जनीय पाते हैं इस लिए उत्तर सूत्र नियमार्थ है—

**१४८—रोः सुपि ॥ अ० ८। ३। १६ ॥**

सुप् अर्थात् सप्तमी बहुवचन के परे रेफ के स्थान में विसर्जनीय हों तो रु के रेफ ही को हों। इससे 'गिर्' इसके रेफ को विसर्जनीय न हुए। उपधा को दीर्घ और (२) सकार को मूर्द्धन्यादेश होके—गीर्षु। इसी प्रकार—धुर्, पुर्, तुर्, मुर्, जूर्, तूर् इत्यादि शब्दों के प्रयोग समझने चाहियें। परन्तु रेफान्त शब्दों में चतुर् शब्द के प्रयोग विशेष होते हैं। इस शब्द से बहुवचन विभक्ति ही आती है। और तीनों लिङ्गों में इसका प्रयोग किया जाता है। चतुर्—जस्—

**१४९—चतुरनडुहोरामुदात्तः ॥ अ० ७।१।९८ ॥**

जो सर्वनामस्थान विभक्ति परे हो तो चतुर् और अनडुह् शब्द को आम् का आगम [ हो ] और वह उदात्त भी हो। आम् आगम 'तु' से परे होकर—चतु—आ—र्—जस्। यणादेश, विसर्जनीय और इत्सञ्ज्ञादि कार्य होकर—चत्वारः। चतुर्—शस् = चतुरः। पुँल्लिङ्ग में ऐसे प्रयोग होते हैं। नपुंसकलिङ्ग में—जस् और शस् विभक्ति के स्थान में शि आदेश हो जाता है चत्वारि, चत्वारि। स्त्रीलिङ्ग में त्रि—चतुर् शब्द को तिसृ और चतसृ आदेश होजाते हैं। यह सब व्यवस्था ऋकारान्त विषय में कह चुके हैं†। चतुर्भिः, चतुर्भ्यः, चतुर्भ्यः। चतुर्—आम्। यहाँ आम् विभक्ति को नुट् (३) का आगम होकर—

(१) (विसर्जनीय) खरवसानयोर्विसर्जनीयः [ ना० १६ ]।
(२) (स—ष्) आदेशप्रत्ययोः [ ना० १७ ]।
(३) (आम्—नुट्) षट्चतुर्भ्यश्च [ ना० ११९ ]।

† देखो पूर्व पृष्ठ ४५, ४६।

## २५०—रषाभ्यां नो णः समानपदे ॥ अ० ८।४।१॥

एकपद में रेफ और षकार से परे नकार को णकारादेश हो। इससे णकार और उसको [ विकल्प करके ] द्वित्व (१) होजाता है। [ चतुर्ण्णाम् ] चतुर्णाम्, चतुर्षु। उक्त त्रि और चतुर् शब्द किसी शब्द के साथ बहुव्रीहि समास में हों तो [ उनके प्रयोग ] सब वचनों में होते हैं जैसे—प्रियचत्वाः, प्रियचत्वारौ, प्रियचत्वारः, प्रियचत्वारम्, प्रियचत्वारौ, प्रियचतुरः; प्रियचतुरा, प्रियचतुर्भ्याम्, प्रियचतुर्भिः; प्रियचतुरे, प्रियचतुर्भ्याम्, प्रियचतुर्भ्यः; प्रियचतुरः, प्रियचतुर्भ्याम्, प्रियचतुर्भ्यः; प्रियचतुरः, प्रियचतुरोः, प्रियचतुराम्, प्रियचतुरि, प्रियचतुरोः, प्रियचतुर्षु। संबुद्धि के परे 'अम् संबुद्धौ'‡ [ अ० ७।१।९९ ] इस सूत्र से अम् का आगम होकर—हे प्रियचत्वः, हे, प्रियचत्वारौ हे प्रियचत्वारः।

॥ इति रेफान्तः॥

## वकारान्त नियतस्त्रीलिङ्ग (२) दिव् शब्द ॥

दिव—सु। यहाँ—

### १५१—दिव औत् ॥ अ० ७।१।८४ ॥

सु विभक्ति के परे दिव् शब्द को औकारादेश हो। इससे वकार के स्थान में औ होकर—दि—औ—सु। यणादेश होके—द्यौः दिवौ, दिवः; दिवम, दिवौ, दिवः; दिवा। दिव्—भ्याम्—

(१) (द्वित्व) अचो रहाभ्यां द्वे। सन्धि० २२१।

(२) यह प्रकाशमान पदार्थ का नाम है।

‡ संबुद्धि परे रहने पर चतुर् और अनडुह् शब्द को 'अम्' का आगम होता है।

१५२—दिव उत् ॥ अ० ६। १। १३० ॥

पदान्त में दिव् शब्द के वक को उत् आदेश हो। वकार को उकार और पूर्व को यणादेश होकर—द्युभ्याम्, द्युभिः, दिवे, द्युभ्याम्, द्युभ्यः; दिवः, द्युभ्याम्, द्युभ्यः; दिव, दिवोः, दिवाम्; दिवि, दिवोः, द्युषु।

## शकारान्त स्त्रीलिङ्ग (१) दिश् शब्द।

दिश्—सु। पदान्त मे (२) कुत्व होकर—दिक्, दिग्, दिशौ, दिशः; दिशम्, दिशौ, दिशः; दिशा, दिग्भ्याम्, दिग्भिः; दिशे, दिग्भ्याम्, दिग्भ्यः; दिशः, दिग्भ्याम्; दिग्भ्यः; दिशः, दिशोः, दिशाम्; दिशि, दिशोः। दिक्—सु, यहाँ भी प्रत्यय सकार को मूर्धन्य षकार होकर—दिक्षु। इसी प्रकार—विश्, लिश्, घृतस्पृश्, दृश्, कीदृश्, ईदृश्, सदृश्, तादृश्, यादृश्, एतादृश्, त्यादृश्, इत्यादि शब्दों के प्रयोग समझने चाहियें। वेद में विशेष यह है कि—

१५३—दृक्स्ववस्स्वतवसां छन्दसि ॥ अ० ७।१।८३॥

वेद में दृगन्त, स्ववस् और स्वतवस् शब्दों को सु विभक्ति के परे नुम् का आगम हो। जैसे—ईदृङ्, कीदृङ्, यादृङ्, तादृङ्, सदृङ् इत्यादि। स्ववस् और स्वतवस् इन दोनों के प्रयोग सकारान्तों में देख लेना। परन्तु इन तालव्यान्त शब्दों में यदि कोई शब्द नपुंसलिङ्ग में भी आवे तो उसके प्रयोग इस प्रकार होंगे—

## शकारान्त नपुंसकलिङ्ग सदृश् शब्द।

सदृक्, सदृग्, सदृशी, सदृंशि। फिर भी—सदृक्, सदृग्, सदृशी, सदृंशि; सदृशा इत्यादि पूर्ववत्।

---

(१) (दिश्) यह शब्द क्विन्प्रत्ययान्त है।

(२) (कुत्व) 'क्विन् प्रत्ययस्य कुः [ मा० ११४ ] इस सूत्र से।

## षकारान्त स्त्रीलिङ्ग प्रावृष् शब्द ।

प्रावृष्—सु । यहाँ ( १ ) षकार को डकार और विकल्प से चर् होकर—प्रावृट्, प्रावृड्, प्रावृषौ, प्रावृषः; प्रावृषम्, प्रावृषौ, प्रावृषः; प्रावृषा, प्रावृड्भ्याम्, प्रावृड्भिः; प्रावृषे, प्रावृड्भ्याम्, प्रावृड्भ्यः; प्रावृषः, प्रावृड्भ्याम्, प्रावृड्भ्यः, प्रावृषः, प्रावृषोः, प्रावृषाम्; प्रावृषि, प्रावृषोः, प्रावृट्त्सु, प्रावृट्सु । इसी प्रकार विप्रुष—त्विष्, रुष् इत्यादि शब्दों के प्रयोग जानने, और प्रश्लिष् आदि पुंलिङ्ग शब्दों के प्रयोग भी प्रावृष् शब्द के समान समझने चाहियें । परन्तु आशिष् शब्द में कुछ विशेष है । आशिष् सु, यहाँ धातु की उपधा के इक् को दीर्घ होकर—आशी: आशिषौ, आशिषः; आशिषम्, आशिषौ, आशिषः; आशिषा ( २ ) आशीर्भ्याम्, आशीर्भिः, आशिषे, आशीर्भ्याम्, आशीर्भ्यः, आशिषः आशीर्भ्याम् [इत्यादि] ।

## संख्यावाची बहुवचनान्त षष् शब्द ।

इससे बहुवचन विभक्ति ही आती है । षष्—जस्, षष्—शस् । यहाँ (३) जस् और शस् का लुक् [ तथा पूर्ववत् षकार को डकार और विकल्प से चर् ] होकर—षट्, [ षड् ], षट् [ षड् ], षड्भिः, षड्भ्यः, षड्भ्यः, । षष्—आम्, यहाँ (४) नुट् का आगम होकर—षष्—नाम्, । षकार को ड् ही के—षड्नाम् । यहाँ (५) 'अनाम्'

---

( १ ) ( ष—ड ) झलां जशोऽन्ते [ सन्धि० १९१ ] ( विकल्प—चर् ) वावसाने [ ना० ११९ ] ।

( २ ) यहां 'हलि च' [ ना० १३१ ] इससे दीर्घ होता है ।

( ३ ) ( जस् शस् का लुक् ) षड्भ्यो लुक् [ ना० १२८ ] ।

( ४ ) ( नुट् आगम ) षट्चतुर्भ्यश्च [ ना० १२९ ] ।

( ५ ) ( अनाम् ) यह प्रतिषेध 'न पदान्ताट्टोरनाम्' सन्धि० २१५ इस सूत्र के विषय से ।

इस प्रतिषेध से ष्टुत्वनिषेध न हुआ, किन्तु टवर्ग डकार से परे तवर्ग नकार को णकार और डकार को परसवर्ण होकर—षण्णाम्। षट्त्सु, षट्सु।

॥ इति षान्ताः ॥

## सकारान्त नियतपुल्लिङ्ग चन्द्रमस् शब्द।

चन्द्रमस्—सु, यहाँ ( १ ) दीर्घ होकर—चन्द्रमाः, चन्द्रमसौ, चन्द्रमसः ; चन्द्रमसम्, चन्द्रमसौ, चन्द्रमसः ; चन्द्रमसा। चन्द्रमस्-भ्याम्, यहाँ ( २ ) सकार को रु और रु को उत् आदेश होकर—चन्द्रमोभ्याम्, चन्द्रमोभिः ; चन्द्रमसे, चन्द्रमोभ्याम्, चन्द्रमोभ्यः; चन्द्रमसः, चन्द्रमोभ्याम्, चन्द्रमोभ्यः, चन्द्रमसः, चन्द्रमसोः, चन्द्रमसाम्; चन्द्रमसि, चन्द्रमसोः, चन्द्रमस्सु, चन्द्रमःसु। इसी प्रकार—जातवेदस्, विश्वयशस्, द्रविणोदस्, विश्ववेदस्, विश्वभोजस्, अङ्गिरस्, नोधस्, पुरोधस्, वयोधस्, वेधस्, नृचक्षस् इत्यादि पुल्लिङ्ग शब्दों के प्रयोग समझने चाहियें। पूर्व जितने शब्द लिखे हैं वे सब असुन् प्रत्ययान्त हैं। असुन् प्रत्ययान्त पुँल्लिङ्ग शब्दों में विशेष यह है कि—

## सकारान्त पुँल्लिङ्ग उशनस् शब्द।

उशनस्—सु। यहाँ अन्त्य को (३) अनङ् आदेश, अङ्मात्र की इत्संज्ञा और एकादेश होकर—उशनन्—सु। यहाँ (४) नान्त अङ्ग की उपधा को दीर्घ और विभक्ति का लोप होके—उशना।

( १ ) ( दीर्घ ) अत्वसन्तस्य चाधातोः [ भा० १२१ ]।

( २ ) ( स्—रु ) ससजुषो रुः [ भा० १४ ]। ( रु—उत् ) हशि च [ सन्धि० १५४ ]।

( ३ ) ( अनङ् ) ऋदुशनस्पुरुदंसोऽनेहसां च [ भा० ९९ ]।

( ४ ) ( नान्त दीर्घ ) सर्वनामस्थाने चासम्बुद्धौ [ भा० ४१ ]।

और सम्बुद्धि में—हे उशनन् (१), हे उशन, हे उशनः, हे उशनसौ, हे उशनसः। अन्य सब प्रयोग चन्द्रमस् शब्द के समान जानो। इसी के समान—अनेहस्, पुरुदंशस् इन दोनों के भी प्रयोग जानने चाहियें। परन्तु संबुद्धि में जो उशनस् शब्द के तीन प्रयोग लिखे हैं, वैसे इन दोनों के नहीं होंगे। क्योंकि उशनस् शब्द को सम्बुद्धि में भी विकल्प करके अनङादेश और नलोप कहा है, इन दोनों को नहीं। सकारान्त शब्द बहुत प्रकार के होते हैं। उनमें से असुन् प्रत्ययान्त पुँल्लिङ्ग शब्दों को उक्त रीति से जानना चाहिये।

## अथ सकारान्त पुँल्लिङ्ग विद्वस् शब्द।

विद्वस्—सु, यहाँ (२) नुम् का आगम होके 'विद्वन्—स्—सु' इस अवस्था में (३) दीर्घ, सुलोप और संयोगान्त लोप होकर—विद्वान्, विद्वांसौ विद्वांसः; विद्वांसम्, विद्वांसौ। विद्वस्—शस् यहाँ—

### १५४—वसोः संप्रसारणम् ॥ अ० ६।४।१३१॥

भसंज्ञक वसुप्रत्ययान्त शब्दों को सम्प्रसारण हो। वकार को 'उ' सम्प्रसारण और पूर्वरूप होकर—'विदुस—शस्' इस अवस्था में वसु के सकार को मूर्धन्य आदेश हो जाता है। विदुषः, विदुषा। विद्वस्—भ्याम्—

(१) 'उशनसः संबुद्धावपि पक्षेऽनङिष्यते [न लोपश्च वा]' इस वार्तिक से विकल्प होकर तीन प्रयोग बन जाते हैं।

(२) (नुम्) उगिदचां सर्वनामस्थानेऽधातोः [ना० ११२]।

(३) (दीर्घ) 'सान्तमहतः संयोगस्य' [ना० १२३] (सु—लोप) 'हल्ङ्याब्भ्यो दीर्घात् सुति०' [ना० ४८] इस सूत्र से (संयोगान्त-लोप) संयोगान्तस्य लोपः' [ना० ११३] इससे विद्वस् शब्द के सकार का लोप होता है।

## १५५—वसुस्रंसुध्वंस्वनडुहां दः ॥ अ० ८।२।७२॥

वसुप्रत्ययान्त, स्रसु, ध्वंसु और अनडुह्, इन शब्दों के पदान्त सकार [ तथा ] हकार को दकारादेश हो। विद्वद्भ्याम्, विद्वद्भिः; विदुषे, विद्वद्भ्याम्, विद्वद्भ्य ; विदुषः, विद्वद्भ्याम्, विद्वद्भ्यः; विदुषः, विदुषोः, विदुषाम्; विदुषि, विदुषोः, विद्वत्सु। संबोधन में—हे विद्वन्, हे विद्वांसौ, हे विद्वांसः। अथ—पर्णध्वस्। यह शब्द ध्वंसु धातु से बना है इसको भी पदान्त में उक्तसूत्र से दकारादेश होजाता है। जैसे—पर्णध्वत्, पर्णध्वद्, पर्णध्वसौ, पर्णध्वसः; पर्णध्वसम्, पर्णध्वसौ, पर्णध्वसः; पर्णध्वसा, पर्णध्वद्भ्याम्, पर्णध्वद्भिः; पर्णध्वसे, पर्णध्वद्भ्याम्, पर्णध्वद्भ्यः; पर्णध्वसः, पर्णध्वद्भ्याम्, पर्णध्वद्भ्यः पर्णध्वसः, पर्णध्वसो., पर्णध्वसाम्; पर्णध्वसि, पर्णध्वसोः, पर्णध्वत्सु। इसी प्रकार—उखास्रस् आदि शब्दों के प्रयोग समझने चाहियें। ऊषिवस् यह क्वसु प्रत्ययान्त सकारान्त शब्द है। ऊषिवान्, ऊषिवांसौ, ऊषिवांस.; ऊषिवासम्, ऊषिवांसौ, ऊषुष; ऊषुषा, ऊषिवद्भ्याम्, ऊषिवद्भिः; ऊषुषे, ऊषिवद्भ्याम्, ऊषिवद्भ्यः; ऊषुषः, ऊषिवद्भ्याम्, ऊषिवद्भ्य; ऊषुषः, ऊषुषोः, ऊषुषाम्; ऊषुषि, ऊषुषो, ऊषिवत्सु; हे ऊषिवन्, हे ऊषिवांसौ, हे ऊषिवांसः इसके प्रयोगों में सब कार्य विद्वस् शब्द के समान होते हैं। इसी प्रकार—तस्थिवस्, पपिवस्, सेदिवस्, शुश्रुवस्, उपयिवस् इत्यादि क्वसुप्रत्ययान्त शब्दों के प्रयोग समझने चाहियें। एक प्रकार के सकारान्त शब्द ईयसुन् प्रत्ययान्त होते हैं। जैसे—श्रेयस्, अल्पीयस्, पापीयस्, कनीयस्, यवीयस् इत्यादि। इन शब्दों के प्रयोग प्रथमा के एकवचन से लेकर पाँच वचनों में विद्वस् शब्द के समान होते हैं। यवीयस्—सु=यवीयान्, यवीयांसौ, यवीयांस.; यवीयांसम्, यवीयांसौ, यवीयसः; यवीयसा, यवीयोभ्याम्, यवीयोभिः; यवसे, यवीयोभ्याम्, यवीयोभ्यः; यवीयस,

यवीयोभ्याम्, यवीयोभ्यः; यवीयसे, यवीयसोः, यवीयसाम्; यवीयसि, यवीयसोः, यवीयस्सु, यवीयःसु; हे यवीयन्, हे यवीयसौ, हे यवीयसः। इसी प्रकार ईयसुन् प्रत्ययान्त सब शब्दों के प्रयोग जानने उचित हैं। ईयसुन् और क्वसुप्रत्ययान्त शब्द जब स्त्रीलिङ्ग में आते हैं तब ईकारान्त होजाते हैं। जैसे विदुषी इत्यादि। और असुन् प्रत्ययान्त अर्थात् अप्सरस्, उषस्, सुमनस् इत्यादि स्त्रीलिङ्ग शब्दों के प्रयोग चन्द्रमस् शब्द के तुल्य होते हैं। असुन् प्रत्ययान्त [ पयस् आदि ] दो स्वर वाले शब्द प्रायः नपुंसकलिङ्ग में आते हैं†। इनमें इतना भेद है कि—पयस्—सु। सु का लोप होकर—पयः। पयस्—औ, यहाँ औ के स्थान में (१) शी होकर—पयसी। पयस्—जस्, यहाँ भी जस् के स्थान में (२) शि और नुम् का आगम [ और दीर्घ ] होकर—पयांसि। फिर भी—पयः, पयसी पयांसि। अन्य प्रयोग चन्द्रमस् शब्द के समान समझने चाहियें। इसी प्रकार—मनस्, भूयस्, पाथस्, वचस्, अम्भस् एनस् इत्यादि शब्दों के प्रयोग भी समझने योग्य हैं। स्ववस्, स्वतवस् इन दो सकारान्त शब्दों को वेद विषय में सु विभक्ति के परे नुम् (३) का आगम हो जाता है। जैसे—स्ववान्। स्वतवान्।

## १५६—वा—स्ववःस्वतवसोर्मास उषसश्च त इष्यते ॥ अ० ७। ४। ४८ ॥

( १ ) ( औ—शी ) नपुंसकाच्च [ ना ४० ]।

( २ ) (जस्—शि) जश्शसोः शिः [ ना० ४१ ] ( नुम् ) उगिदचां सर्वनामस्थाने० [ न० ११२ ]।

( ३ ) ( नुम् ) स्वस्ववसुस्वतवसां छन्दसि [ ना० १५४ ]।

† असन्तो द्व्यच्कः। लिङ्गानु० १५१।

भकारादि प्रत्यय परे हों तो वैदिक प्रयोग विषय में स्ववस्, स्वतवस्, मास्, उषस् इन शब्दों को तकारादेश हो। जैसे—स्ववद्भिः, स्ववद्भ्यः, स्वतवद्भिः, स्वतवद्भ्यः, माद्भिः; उषद्भिः इत्यादि। एक प्रकार के सकारान्त शब्द इस्, उस् प्रत्ययान्त होते हैं। जैसे—वपुस्, यजुस्, अरुस्, धनुस्, आयुस्, ज्योतिस्, अर्चिस्, शोचिस्, बर्हिस्, हविस्, सर्पिस् इत्यादि सकारान्त शब्दों में कोई विशेष सूत्र नहीं घटते। और इन शब्दों के अन्त्य औपदेशिक सकार (१) को पीछे मूर्धन्यादेश हो जाता है। ये शब्द केवल नपुंसकलिङ्ग में ही आते हैं, परन्तु लिङ्गानुशासन की रीति से अर्चिस् और छदिस् इन शब्दों के प्रयोग स्त्रीलिङ्ग में भी होते हैं‡।

## सकारान्त नपुंसकलिङ्ग यजुस् शब्द।

यजुष्—सु। यहाँ पयस् शब्द के समान सब कार्य होकर—यजुः, यजुषी, यजूंषि। फिर भी—यजुः, यजुषी, यजूंषि, यजुषा। यजुस्—भ्याम्, यहाँ (२) सकार का रु होके अन्य कार्यों की प्राप्ति न होने से रेफ ऊपर चढ़ जाता है—यजुर्भ्याम्, यजुर्भिः, यजुषे, यजुर्भ्याम्, यजुर्भ्यः, यजुषः, यजुर्भ्याम्, यजुर्भ्यः, यजुषः, यजुषोः, यजुषाम्; यजुषि, यजुषोः, यजुःषु, यजुष्षु। तथा इसन्त—ज्योतिः, ज्योतिषी, ज्योतींषि। फिर भी—ज्योतिः, ज्योतिषी, ज्योतींषि, ज्योतिषा, ज्योतिर्भ्याम्, ज्योतिर्भिः; ज्योतिषे, ज्योतिर्भ्याम्,

(१) (स्—मूर्धन्य ष्) आदेशप्रत्यययोः। [भा० ३४]।
(२) (स्—रु) ससजुषो रुः [भा० १४]।

‡ अर्चिः स्त्रियां च, छदिः स्त्रियामेव। लिङ्गानु० १२५, १२६। लिङ्गानुशासन के नियम से 'छदिस्' स्त्रीलिङ्ग में ही प्रयुक्त होता है। परन्तु "पटलं छदिः" की व्याख्या में अमरकोश के व्याख्याता नपुंसकलिङ्ग में भी मानते हैं।

ज्योतिर्भ्यः; ज्योतिषः, ज्योतिर्भ्याम्, ज्योतिर्भ्यः; ज्योतिष, ज्योतिषोः, ज्योतिषाम्; ज्योतिषि, ज्योतिषोः, ज्योतिष्षु ज्योतिःषु। स्त्रीलिङ्ग में इतना भेद है कि—छदिः, छदिषौ, छदिषः। फिर भी—छदिः, छदिषौ, छदिषः। आगे यजुस् और ज्योतिस् के समान जानो।

॥ इति सकारान्ताः ॥

## अथ हकारान्त पुंलिङ्ग वा स्त्रीलिङ्ग गोदुह् शब्द।

गोदुह्—सु—

### १५७—दादेर्धातोर्घः॥ अ० ८। २। ३२॥

झल् परे हो वा पदान्त में दकारादि धातु के हकार को घकारादेश हो। यहाँ पदान्त में घकार होकर—

### १५८—एकाचो बशो भष् झषन्तस्य स्ध्वोः॥ अ० ८। २। ३७॥

स, ध्व, परे हो वा पदान्त में एकाच् धातु का अवयव जो झषन्त उस [के अवयव] बश् को भष् आदेश हो। यहाँ पदान्त में दकार को धकार होकर—गोधुघ्—सु (२) घकार को जस् 'ग्' और उसको विकल्प चर् होकर—गोधुक्, गोधुग्, गोदुहौ, गोदुहः; गोदुहम्, गोदुहौ, गोदुहः; गोदुहा, गोधुग्भ्याम्, गोधुग्भिः; गोदुहे, गोधुग्भ्याम्, गोधुग्भ्यः; गोदुहः, गोधुग्भ्याम्, गोधुग्भ्य; गोदुहः, गोदुहोः, गोदुहाम्, गोदुहि, गोदुहोः, गोधुक्षु। सबोधन में कुछ विशेष नहीं होता। गुडलिह्। इस शब्द के प्रयोग में इतना विशेष है कि हकार को * ढकार होता है। गुडलिट्, गुडलिड्, गुडलिड्भ्याम्, गुडलिट्सु, गुडलिट्त्सु। मित्रद्रुह्, स्नुह्, घृतस्निह् उत्स्नुह् इन चार शब्दों में विशेष है कि—

(२) (घ जश्—ग्) झलां जशोऽन्ते [सन्धि० १९०] (विकल्प चर्) वावसाने [ना० १११]। * हो ढः (अ० ८। २। ३१)।

**१५६—वा—द्रुहमुहष्णुहष्णिहाम् ॥ अ० ८।२।३३॥**

जो झल् परे वा पदान्त में हो तो द्रुह्, मुह्, स्नुह्, स्निह्, इनके ह को विकल्प करके घकारादेश हो। जिस पक्ष में घकार होता है वहाँ गोदुह् शब्द के समान प्रयोग बनते हैं। और जहाँ पर ढकार होता है वहां गुडलिह् शब्द के समान प्रयोग समझने चाहियें।

**नियत स्त्रीलिङ्ग उपानह् शब्द ॥**

उपानह्—सु, यहाँ—

**१६०—नहो धः ॥ अ० ८। २। ३४ ॥**

जो झल् परे वा पदान्त में हो तो नह धातु के हकार को धकारादेश हो। धकार को दकार और विकल्प चर् होकर—उपानत् उपानद्; उपानहौ, उपानहः; उपानहम्, उपानहौ, उपानहः; उपानहा, उपानद्भ्याम्, उपानद्भिः; उपानहे, उपानद्भ्याम्, उपानद्भ्यः; उपानहः, उपानद्भ्याम्, उपानद्भ्यः, उपानहः, उपानहोः, उपानहाम्; उपानहि, उपानहोः, उपानत्सु। इसी प्रकार—परीणह् आदि शब्दों के प्रयोग समझने चाहियें।

**हकारान्त नियतपुंलिङ्ग अनडुह् शब्द ।**

अनडुह्—सु—

**१६१—सावनडुहः ॥ अ० ७। १। ८२ ॥**

जो सु विभक्ति परे हो तो अनडुह् शब्द को नुम् का आगम हो। इससे नुम् और संयोगान्त लोप होकर—अनड्वान्। यहां (१) आम् का आगम सर्वनामस्थान विभक्तियों में अन्त्य अच् से परे होता है—अनडु—आन्। यणादेश होकर—अनड्वान्, अनड्वाहौ,

(१) (आम्—आगम) चतुरनडुहोरामुदात्तः [सा० १२९]।

अनड्वाहः; अनड्वाहम्, अनड्वाहौ, अनडुहः; अनडुहा। अनडुह्-भ्याम्, यहाँ हकार को (१) दकारादेश होकर—अनडुद्भ्याम्, अनडुद्भिः; अनडुहे, अनडुद्भ्याम्, अनडुद्भ्यः; अनडुहः, अनडुद्भ्याम्, अनडुद्भ्यः; अनडुहः; अनडुहोः, अनडुहाम्; अनडुहि, अनडुहोः, अनडुत्सु।

॥ इति हकारान्ताः ॥

## १६२—पद्दन्नोमास्हृन्निशसन्यूषन्दोषन्यकञ्छकन्नुदन्नासञ्छस्प्रभृतिषु ॥ अ० ६। १। ६३ ॥

इस सूत्र के यहाँ लिखने का प्रयोजन यह है कि इस सूत्र में जितने शब्द हैं वे आकारान्तादि क्रमानुसार जहाँ जहाँ लिखे जाते हैं वहाँ वहाँ यह सूत्र कई बार जानना पड़ता, इसलिये यहाँ लिखा। इसमें—पाद, दन्त, मास, हृदय उदक, आस्य इतने शब्द अकारान्त, नासिका, निशा ये दो आकारान्त; असृज्, यह जकारान्त; यूष, दोष ये दो षकारान्त, यकृत्, शकृत् ये दो तकारान्त हैं। सर्वनामस्थान को छोड़ के अन्य विभक्तियों में पाद आदि शब्दों के स्थान में निम्नलिखित आदेश विकल्प करके जानने चाहियें। जैसे पाद शब्द को पद्। पद्—शस् = पदः, पदा, पद्भ्याम्, पद्भिः, पदे, पद्भ्याम्, पद्भ्य, पद., पद्भ्याम्, पद्भ्यः, पदः, पदो, पदाम्; पदि, पदोः, पत्सु। दन्त को दत्—दत दता, दद्भ्याम्, दद्भिः; दते दद्भ्याम्, दद्भ्यः, दत, दद्भ्याम्, दद्भ्य, दत, दतो, दताम्; दति, दतो, दत्सु। नासिका शब्द को नस—नस; नसा, नोभ्याम्, नोभि; नसे, नोभ्याम्, नोभ्य; नसः, नोभ्याम्; नोभ्यः, नस., नसो, नसाम्; नसि, नसो, नस्सु, न सु। मास शब्द को मास् हलन्त आदेश—मासः, मासा। मास्—भ्याम्, यहाँ भोभगोअघो

(१) (हकार को द्) वसुस्रंसुध्वंस्वनडुहां दः [ अ० १५५ ]।

(१) अपूर्वस्य योऽशि, इस सूत्र से अवर्णपूर्व रु को यकारादेश होकर "हलि सर्वेषाम्" इस सूत्र से यकार का लोप होगया, जैसे—माभ्याम्, माभिः; मासे, माभ्याम्, माभ्यः; मासः, माभ्याम्, माभ्यः; मासः, मासोः, मासाम्; मासि, मासोः, मास्सु माःसु। और वेद में भकारादि विभक्तियों के परे इस हलन्त मास् शब्द के सकार (२) को दकारादेश हो जाता है, जैसे—माद्भ्याम्, माद्भिः, माद्भ्याम्, माद्भ्यः इत्यादि। हृदय शब्द को हृद्—हृदः; हृदा, हृद्भ्याम्, हृद्भिः, हृदे, हृद्भ्याम्, हृद्भ्यः, हृदः, हृद्भ्याम्, हृद्भ्यः; हृदः, हृदोः, हृदाम्; हृदि, हृदोः, हृत्सु। निशा शब्द को निश्—निशः; निशा। निश्—भ्याम्, यहाँ (३) शकार को ष् और उसको डकारादेश होकर—निड्भ्याम्, निड्भि; निशे, निड्भ्याम्, निड्भ्यः, निशः, निड्भ्याम्, निड्भ्यः, निशः, निशोः, निशाम्, निशि, निशोः, निट्त्सु निट्सु। असृज् शब्द को असन् आदेश—असनः, अस्ना, असभ्याम्, असभिः; अस्ने, असभ्याम्, असभ्यः; अस्नः, असभ्याम्, असभ्यः; अस्न', अस्नोः, अस्नाम्; अस्नि, असनि, (४) अस्नोः असतु। यूष् शब्द को यूषन्, दोष् शब्द को दोषन्, यकृत् शब्द को यकन्, शकृत्, शब्द को शकन्, उदक् शब्द का उदन्, आस्य शब्द

---

(१) भोभग० (सन्धि० २४९) हलि० (सन्धि० २५५)।

(२) (स्—द) 'स्वयःस्वतवसोर्मास उपसश्च छन्दसि ॥ इष्यते' यह वार्तिक प्रथम स्वतवस् शब्द पर लिख चुके हैं [पृष्ठ ७५]।

(३) (श् ष्) व्रश्च—भ्रस्—सृज—मृज—यज—राज—भ्राज—च्छ—शां षः [ना० ११७]। (ष—ड्) झलां जशोऽन्ते [सन्धि० १९०]।

(४) यहाँ 'विभाषा ङिश्योः' [ना० ७४] इस सूत्र से विकल्प करके अकार का लोप हो जाता है।

को आसन्। यूषन् आदि सब शब्दों के प्रयोग असन् शब्द के समान जानो। पाद, दन्त, मास, इन तीन शब्दों के प्रयोग दूसरे पक्ष में अकारान्त पुंलिङ्ग पुष्प शब्द के समान; हृदय, उदक, आस्य इन तीनों के अकारान्त नपुंसकलिङ्ग घन शब्द के समान, नासिका और निशा शब्द के प्रयोग कन्या शब्द के समान; असृज् शब्द के प्रयोग ऋत्विज् शब्द के समान; यूष् शब्द के प्रयोग प्रावृष् शब्द के समान; दोष् शब्द के प्रयोग 'आशिष् शब्द के समान और यकृत्, शकृत् शब्दों के प्रयोग 'उदश्वित्' शब्द के समान समझ लेना चाहिये।

## [ सर्वनाम संज्ञक शब्द ]

अब इसके आगे सर्वनामवाची शब्द लिखेंगे। सर्वादि शब्द तीनों लिङ्गों में आते हैं, प्रथम [ सर्व शब्द ] पुंलिङ्ग में—सर्व—सु=सर्वः, सर्वौ। सर्व—जस—

**१६३—जसः शी ॥ अ० ७ । १ । १७ ॥**

जो अकारान्त सर्वनाम से परे जस् होवे तो उसको शी आदेश हो जाय। शकार की इत्संज्ञा और पूर्व पर के स्थान में गुण एकादेश होकर—सर्वे; सर्वम्, सर्वौ, सर्वान्, सर्वेण, सर्वाभ्याम्, सर्वैः, सर्व—ङे—

**१६४—सर्वनाम्नः स्मै ॥ अ० ७ । १ । १४ ॥**

जो अदन्त सर्वनाम से परे ङे विभक्ति होवे तो उसको स्मै आदेश हो जावे, जैसे—सर्वस्मै, सर्वाभ्याम्, सर्वेभ्यः। सर्व—ङसि—

**१६५—ङसिङ्योः स्मात्स्मिनौ ॥ अ० ७।१।१५॥**

जो अकारान्त सर्वनाम से परे ङसि और ङि विभक्ति हो तो इनको क्रम से स्मात् और स्मिन् आदेश हों। सर्वस्मात्, सर्व—ङस्, यहाँ (१) स्य आदेश होकर—सर्वस्य, सर्वयोः। सर्व—आम्—

(१) (स्य) 'टाङसिङसामिनात्स्याः' [ ना० २४ ] इससे यह आदेश हुआ है।

### १६६—आमि सर्वनाम्नः सुट् ॥ अ० ७।१।५२॥

जो अवर्णान्त सर्वनाम से परे आम् विभक्ति हो तो उसको सुट् आगम हो। सर्व—साम्। यहाँ अङ्ग को (१) एकारादेश और सुट् के सकार को मूर्धन्यादेश होकर—सर्वेषाम्। सर्व—ङि, उक्त सूत्र से ङि को स्मिन् आदेश होकर—सर्वस्मिन्। सर्वयोः, सर्वेषु। नपुंसकलिङ्ग में—सर्वम्, सर्वे, सर्वाणि। फिर भी—सर्वम्, सर्वे, सर्वाणि। आगे सब विभक्तियों में पुंल्लिङ्ग के समान जानना। स्त्रीलिङ्ग में टाप् होकर अकारान्त सर्वादि सब शब्द आकारान्त होकर प्रयोगविषय में कन्या शब्द के तुल्य होते हैं, जैसे—सर्वा, सर्वे, सर्वाः; सर्वाम्, सर्वे, सर्वाः; सर्वया, सर्वाभ्याम्, सर्वाभिः; सर्वा—ङे—

### १६७—सर्वनाम्नः स्याड्ढ्रस्वश्च ॥ अ० ७।३।११४॥

जो सर्वादि आबन्त अङ्ग से परे ङित् विभक्ति हो तो उसको स्याट् का आगम हो और सर्वनाम को ह्रस्व भी हो जावे। सर्वस्या—ए। पूर्वपर के स्थान में वृद्धि एकादेश होकर—सर्वस्यै, [सर्वाभ्याम्, सर्वाभ्यः;] सर्वस्याः, सर्वाभ्याम्, सर्वाभ्यः; सर्वस्याः, सर्वयोः, सर्वासाम्। सर्वस्या—ङि, यहाँ आबन्त से परे ङि विभक्ति को (२) आम् आदेश होकर सवर्णदीर्घ एकादेश हो जाता है—सर्वस्याम्, सर्वयोः, सर्वासु। इसी प्रकार तीनों लिङ्ग में विश्व आदि गणपठित शब्दों के भी प्रयोग समझने चाहियें। उभ शब्द नियत द्विवचन में आता है। इसकी सर्वनामसंज्ञा का प्रयोजन अकच् प्रत्यय होना है।

---

(१) (अ—ए) बहुवचने झल्येत् [ना० १०]। (स्—ष्) आदेशप्रत्यययोः [ना० १७]।

(२) (ङि विभक्ति को आम्) 'ङेराम्नद्याम्नीभ्यः' यह सूत्र प्रथम [ना० ५२] लिख चुके हैं।

जैसे—उभकौ। उभौ, उभौ, उभाभ्याम्, उभाभ्याम्, उभाभ्याम्, उभयोः, उभयोः। उभय शब्द सर्व शब्द के समान है। जैसे—उभयः, उभयौ, उभये इत्यादि। कतर, कतम, इतर, अन्य, अन्यतर इन पाँच शब्दों के प्रयोग नपुंसकलिङ्ग में कुछ विशेष होते हैं—

**१६८—अद्ड्डतरादिभ्यः पञ्चभ्यः॥ अ० ७।१।२५॥**

जो डतर अर्थात् कतर आदि पाँच नपुंसकलिङ्ग में वर्तमान शब्दों से परे सु और अम् विभक्ति हो तो इनके स्थान में अद्ड् आदेश हो। जैसे—कतर—सु, कतर—अम्=कतरत्, कतरद्। इसी प्रकार—कतमत्, इतरत्, अन्यत्, अन्यतरत्। इतर शब्द का वेद में कुछ विशेष है—

**१६९—नेतराच्छन्दसि॥ अ० ७।१।२६॥**

वैदिक प्रयोगों में जो नपुंसकलिङ्ग में वर्तमान इतर शब्दों से परे सु और अम् विभक्ति होवे तो उसको अद्ड् आदेश न हो। जैसे इतरम्, इतरम्।

**१७०—वा०—एकतरात् सर्वत्र॥ १७२॥**

सर्वत्र अर्थात् वेद और लोक में जो नपुंसकलिङ्गस्थ एकतर शब्द से परे सु और अम् विभक्ति हो तो उनको अद्ड् न हो। जैसे—एकतरं तिष्ठति, एकतरं पश्य। त्व शब्द अन्य का पर्यायवाची है। इसमें कुछ विशेष नहीं। नेम शब्द में विशेष यह है कि—

अपूर्व विकल्प विधान है। इसलिये जिस पक्ष में सर्वनामसंज्ञा होती है, वहाँ सर्व शब्द के समान जस् विभक्ति के स्थान में शी आदेश हो जाता [ है ] और जहाँ सर्वनाम संज्ञा नहीं होती वहाँ पुरुष शब्द के तुल्य प्रयोग जस् विभक्ति में होते हैं। जैसे—प्रथमे, प्रथमाः; चरमे, चरमाः; तयप् प्रत्ययान्त—द्वितये, द्वितयाः; त्रितये, त्रितयाः; अल्पे, अल्पाः; अर्धे, अर्धाः; कतिपये, कतिपयाः; नेमे, नेमाः। आगे प्रथमादि शब्दों के प्रयोग पुरुष शब्द के समान और नेम शब्द के सर्व शब्द के समान समझने चाहिये। सम और सिम शब्दों के कुछ विशेष प्रयोग नहीं, किन्तु सर्व शब्द के समान ही हैं।

**१७२—पूर्वपरावरदक्षिणोत्तरापराधराणि व्यवस्थायामसंज्ञायाम् ॥ अ० १।१।३४॥**

जस् विभक्ति के परे संज्ञाभिन्न व्यवस्था में 'पूर्व, पर, अवर, दक्षिण, उत्तर, अपर, अधर' ये शब्द हों तो इनकी सर्वनामसंज्ञा विकल्प करके हो। और अन्यत्र तो नित्य ही हो जावे। जैसे—पूर्वेषाम्। प्रथमादि शब्द के समान इन के भी रूप होते हैं, जैसे—पूर्वे, पूर्वाः; परे, पराः; अवरे, अवराः; दक्षिणे, दक्षिणाः; उत्तरे, उत्तराः, अपरे, अपराः; अधरे, अधराः; और जहाँ संज्ञा और व्यवस्था अर्थ होगा वहाँ तो पूर्वादिकों की सर्वनामसंज्ञा ही न होगी और पुरुष शब्द के समान प्रयोग होंगे।

**१७३—स्वमज्ञातिधनाख्यायाम् ॥ अ० १।१।३५॥**

जस् विभक्ति परे हो तो ज्ञाति अर्थात् बन्धु और धन के पर्यायवाची स्व शब्द को छोड़ के अन्य अर्थों में इसकी सर्वनामसंज्ञा विकल्प करके हो। स्वे पुत्राः, स्वाः पुत्राः। स्वे पितरः, स्वाः पितरः। इसके अन्य सब प्रयोग सर्व शब्द के समान जानो। और जहाँ ज्ञाति और धन के वाची स्व शब्द की सर्वनाम संज्ञा नहीं होती वहाँ पुरुष शब्द के समान प्रयोग हो जाते हैं।

१७४—अन्तरं बहिर्योगोपसंव्यानयोः ॥
— अ० १ । १ । ३६ ॥

बहिर्योग जो कुछ अलग हो और उपसंव्यान जो मिला हो। बहिर्योग और उपसंव्यान अर्थ में जस विभक्ति परे हो तो अन्तर शब्द की सर्वनामसंज्ञा विकल्प करके हो। अन्तरे, अन्तरा वा गृहाः; अन्तरे, अन्तरा वा शाटकाः।

सर्वनामवाची पूर्वादि नव शब्दों में जो विशेष है, सो लिखते हैं—

१७५—पूर्वादिभ्यो नवभ्यो वा ॥ अ० ७।१।१६॥

पूर्वादि नव शब्दों से परे जो ङसि और ङि विभक्ति हो तो उनके स्थान में स्मात् और स्मिन् आदेश विकल्प करके हो। जिस पक्ष में उक्त आदेश नहीं होते वहाँ पुरुष शब्द के समान रूप हो जाते हैं। जैसे—पूर्वस्मात्, पूर्वात्; पूर्वस्मिन्, पूर्वे; परस्मात्, परात्; परस्मिन्, परे; अवरस्मात्, अवरात्; अवरस्मिन्, अवरे; दक्षिणस्मात्, दक्षिणात्; दक्षिणस्मिन्, दक्षिणे; उत्तरस्मात्, उत्तरात्; उत्तरस्मिन्, उत्तरे; अपरस्मात्, अपरात्; अपरस्मिन्, अपरे; अधरस्मात्, अधरात्, अधरस्मिन्, अधरे; स्वस्मात्, स्वात्; स्वस्मिन्, स्वे; अन्तरस्मात्, अन्तरात्; अन्तरस्मिन्, अन्तरे।

अब इसके आगे सर्वाद्यन्तर्गत त्यदादि शब्दों के भी प्रयोग तीनों लिङ्गों में दिखलाते हैं। पुँल्लिङ्ग त्यद् शब्द। त्यद्—सु—

१७६—त्यदादीनामः ॥ अ० ७ । २ । १०२ ॥

जो सु आदि विभक्ति परे हों तो त्यदादि शब्दों के अन्त को अकारादेश हो। यहाँ दकार को अकार और दोनों अकारों को [ पररूप ] एकादेश † होकर—'त्य—सु' इस अवस्था में—

† अतो गुणे [ सन्धि० १५२ ] सूत्र से।

**१७७—तदोः सः सावनन्त्ययोः ॥ अ० ७।२।१०२॥**

सु विभक्ति परे हो तो त्यदादि शब्दों के आदि वा मध्य में जो तकार दकार हैं उनको सकारादेश हो। जैसे—स्यः, त्यौ, त्ये; त्यम्, त्यौ, त्यान्; त्येन, त्याभ्याम्, त्यैः; त्यस्मै, त्याभ्याम्, त्येभ्यः; त्यस्मात्, त्याभ्याम्, त्येभ्यः; त्यस्य, त्ययोः, त्येषाम्; त्यस्मिन्, त्ययोः, त्येषु। नपुंसकलिङ्ग त्यद् शब्द—त्यद्—सु। यहाँ सु और अम् का लुक् (१) होने से अनन्त्य तकार को सकारादेश नहीं होता। त्यत्, त्यद्, त्ये, त्यानि। फिर भी—त्यत्, त्यद्, त्ये, त्यानि। आगे सर्व शब्द के समान जानो। स्त्रीलिङ्ग त्यद् शब्द—त्यद्—सु। यहाँ विभक्ति-विषय मानकर अकारादेश होके (२) अकारान्त से टाप् (३) हो जाता है—त्या—सु। पीछे अनन्त्य तकार को सकार होकर—स्या, त्ये, त्याः; त्याम्, त्ये, त्याः; त्यया, त्याभ्याम्, त्याभिः; त्यस्यै (४), त्याभ्याम्, त्याभ्यः; त्यस्याः, त्याभ्याम्, त्याभ्यः; त्यस्याः, त्ययोः, त्यासाम्; त्यस्याम्, त्ययोः, त्यासु। पुंल्लिङ्ग तद् शब्द—सः, तौ, ते; तम्, तौ, तान्; तेन, ताभ्याम्, तैः; तस्मै, ताभ्याम्, तेभ्यः; तस्मात्, ताभ्याम्, तेभ्यः; तस्य, तयोः, तेषाम्; तस्मिन् तयोः, तेषु। नपुंसकलिङ्ग तद् शब्द—तत्, तद्, ते तानि; फिर भी—तत्, तद्, ते, तानि। आगे पुंलिङ्ग के समान। स्त्रीलिङ्ग तद् शब्द—सा, ते, ताः; ताम्, ते, ताः; तया, ताभ्याम्, ताभिः; तस्यै, ताभ्याम्, ताभ्यः; तस्याः; ताभ्याम्, ताभ्यः; तस्याः, तयोः, तासाम्; तस्याम्, तयोः, तासु। यहाँ तीनों लिङ्ग में त्यद् शब्द के समान सूत्र लगते हैं, तथा

---

( १ ) ( सु—अम्—लुक् ) स्वमोर्नपुंसकात् [ ना० ७० ]।
( २ ) (अकारादेश) त्यदादीनामः [ ना० १०६ ]।
( ३ ) (अकारान्त से टाप्) अजाद्यतष्टाप् [ स्त्री० २ ]
( ४ ) (स्याट् का आगम) सर्वनाम्नः स्याड्ढ्रस्वश्च [ना० १६०]।

यद् शब्द में भी कुछ विशेष नहीं। पुँलिङ्ग यद् शब्द—यः, यौ, ये; यम्, यौ, यान्; येन, याभ्याम्, यैः; यस्मै, याभ्याम्, येभ्यः; यस्मात्, याभ्याम्, येभ्यः; यस्य, ययोः, येषाम्; यस्मिन्, ययोः, येषु। नपुंसकलिङ्ग यद् शब्द—यत्, यद्, ये, यानि। फिर भी—यत्, यद्, ये, यानि। अन्य प्रयोग पुँलिङ्ग के समान जानने चाहिये। स्त्रीलिङ्ग यद् शब्द—या, ये, याः; याम्, ये, याः; यया, याभ्याम्, याभिः; यस्यै, याभ्याम्, याभ्यः; यस्याः, याभ्याम्, याभ्यः; यस्याः, ययोः, यासाम्; यस्याम्, ययोः, यासु। पुँलिङ्ग एतत् शब्द—एतत्—सु। यहाँ एतत् शब्द के मध्य (१) तकार को सकारादेश होकर मूर्धन्य षकारादेश होजाता है। एषः, एतौ, एते।

## १७८—द्वितीयाटौस्स्वेनः॥ अ० २।४।३४॥

अन्वादेश विषय में द्वितीया 'टा' और ओस् विभक्ति परे हों तो इदम् और एतत् शब्द का एन आदेश हो। अन्वादेश उसको कहते हैं कि जहाँ एक वाक्य में किसी शब्द को कहकर विषयान्तर प्रकाशित करने के लिए उसी शब्द को दूसरे वाक्य में कहें। जैसे—एतं बालं शिक्षामपीपठः, अथो एनं वेदमध्यापय। एनौ, एनान्। एतेन बालेन रात्रिरधीता, अथो एनेनाहरप्यधीतम्। एतयोर्बालयोः शोभनं शीलम्, अथो एनयोः कुशाग्रा मेधा। यहाँ तीनों जगह उत्तर वाक्य में एनादेश हुआ है। परन्तु केवल एतत् शब्द के प्रयोगों में कुछ विशेष न होगा। एतम्, एतौ, एतान्; एतेन, एताभ्याम्, एतैः; एतस्मै, एताभ्याम्, एतेभ्यः; एतस्मात्, एताभ्याम्, एतेभ्यः; एतस्य, एतयोः, एतेषाम्; एतस्मिन्, एतयोः; एतेषु। नपुंसकलिङ्ग एतत् शब्द—एतत्, एतद्, एते, एतानि। फिर भी—एतत्, एतद्, एते, एतानि। अन्य प्रयोग पूर्व के समान जानना।

(१) (तकार को सकार) तदोः सः सावनन्त्ययोः [ना० १००]।

स्त्रीलिङ्ग एतद् शब्द—एषा, एते, एताः; एताम्, एते, एताः; एतया, एताभ्याम्, एताभिः; एतस्यै, एताभ्याम्, एताभ्यः; एतस्याः, एताभ्याम्, एताभ्यः; एतस्याः, एतयोः, एतासाम्; एतस्याम्, एतयोः, एतासु।

## इदम् शब्द।

पुँल्लिङ्ग में इदम्—सु।

**१७९—इदमो मः ॥ अ० ७। २। १०८॥**

सु विभक्ति परे हो तो इदम् शब्द के मकार को मकार ही आदेश हो अर्थात् त्यदादिकों को जो अकारादेश कहा है सो न हो।

**१८०—इदोऽय् पुंसि ॥ अ० ७। २। १११॥**

पुँल्लिङ्ग विषय में इदम् शब्द के इद् भाग को अय् आदेश हो। अय्—अम्—स्। हल्ङ्याब्भ्यो लोप होकर—अयम्। इदम्—औ। यहाँ (१) अकारादेश होकर—इद—औ।

**१८१—दश्च ॥ अ० ७। २। १०९॥**

विभक्ति के परे इदम् शब्द के दकार को मकारादेश हो। इम—औ, यहाँ पूर्व पर के स्थान में वृद्धि एकादेश होकर—इमौ। इम—जस्, सर्व शब्द के समान—इमे। इमम्, इमौ, इमान्। इदम् टा, यहाँ भी (२) मकार को अकारादेश और एकादेश होकर—

**१८२—अनाप्यकः ॥ अ० ७। २। ११२॥**

आप्† अर्थात् टा और ओस् विभक्ति परे हो तो ककारभिन्न

(१) (अकारादेश) त्यदादीनामः [ना० १०६]।

(२) (मकार को अ) त्यदादीनामः [ना० १०६]। (एकादेश) अतो गुणे [सन्धि० १५३]।

† यहां आप् प्रत्याहार का ग्रहण है जिससे 'टा' विभक्ति के आकार से लेकर सुप् विभक्ति के पकार पर्यन्त विभक्तियों का ग्रहण होता है। उत्तर सूत्र "हलि लोपः" में हलादि विभक्तियों में विशेष विधान होने से केवल 'टा' और 'ओस' विभक्तियों में ही इस सूत्र से अनादेश होता है।

इदम् शब्द के इद् भाग को अन आदेश हो। टा के स्थान में अन होकर—अनेन। ककारभिन्न कहने का प्रयोजन यह है कि 'इमकेन' यहाँ अन आदेश न हो। अगले सूत्र में हल ग्रहण के होने से इस सूत्र करके अन आदेश अजादि विभक्तियों में होता है, सो तृतीयादि अजादि विभक्तियों में भी टा और ओस् के परे ही जानना चाहिये अन्यत्र नहीं, [ क्योंकि अन्य सब आदेश या आगम होकर हलादि हो जाती हैं ]। इद—भ्याम्—

## १८३—हलि लोपः ॥ अ० ७। २। ११३ ॥

तृतीयादि हलादि विभक्ति परे हो तो इदम् शब्द के इद् भाग का लोप हो। अ-भ्याम्। अदन्त (१) अङ्ग का दीर्घ होकर—आभ्याम्। अ—भिस, यहाँ भी अदन्त शब्दों के समान भिस् विभक्ति को ऐस् आदेश प्राप्त है इसलिए—

## १८४—नेदमदसोरकोः ॥ अ० ७। १। ११ ॥

जो ककारभिन्न इदम् और अदस् शब्द से परे भिस् विभक्ति हो तो उसको ऐस् आदेश न हो। फिर (२) एकारादेश होकर—एभिः। ककारभिन्न इसलिए कहा है कि—इमकैः, अमुकैः। अस्मै, आभ्याम्, एभ्यः, अस्मात्, आभ्याम्, एभ्यः, अस्य। इदम्-ओस्। यहाँ भी पूर्वसूत्र† से अन आदेश होकर—अनयोः, एषाम्, अस्मिन्, अनयोः, एषु। जब इदम् शब्द अन्वादेश में आता है तब कुछ प्रयोग विशेष होते हैं—

---

(१) (अदन्त अङ्ग को दीर्घ) सुपि च [ ना० २६ ]।

(२) (एकारादेश) बहुवचने झल्येत् [ ना० १० ]।

---

† अर्थात् अनाप्यकः [ ना० १८२ ] सूत्र से।

### १८५—इदमोऽन्वादेशेऽशनुदात्तस्तृतीयादौ ॥ अ० २ । ४ । ३२ ॥

अन्वादेश विषय में तृतीयादि विभक्ति परे हों तो इदम् शब्द के स्थान में अनुदात्त अश् आदेश हो। अन्वादेश के भी रूप जैसे पूर्व लिख चुके वैसे ही होंगे, परन्तु स्वर में भेद होगा। जहाँ तृतीयादि हलादि विभक्तियों में इद् भाग का लोप होगा, वहाँ—'आभ्याम्, अस्मै' ऐसा स्वर होगा। और जहाँ अन्वादेश में अश् आदेश होगा वहाँ 'आभ्याम्, अस्मै' ऐसा होगा। द्वितीयाटौस्स्वेनः [ना० १७८] इस उक्त सूत्र से द्वितीया, टा, ओस् इन तीन विभक्तियों में जैसे एतत् शब्द को उत्तर वाक्य में एन आदेश और पूर्व वाक्य में एतत् शब्द का प्रयोग आता है वैसे यहाँ भी पूर्व वाक्य में इदम् शब्द का प्रयोग और उत्तर वाक्य में अश् आदेश का प्रयोग किया जाता है। नपुंसकलिङ्ग इदम् शब्द इसमें इतना विशेष है कि इदम् के मकार को म और सु विभक्ति को अम् होके—इदम्, इमे, इमानि। फिर भी—इदम्, इमे, इमानि। आगे पुंलिङ्ग के सदृश प्रयोग होंगे। स्त्रीलिङ्ग इदम् शब्द--इदम्—सु। यहाँ अकारादेश का निषेध होकर—

### १८६—यः सौ ॥ अ० ७ । २ । ११० ॥

सु विभक्ति परे हो तो इदम् शब्द के दकार को यकारादेश हो, इयम्। आगे इसको अकारादेश के होने से टाप् होकर कन्या शब्द के समान जानो। जैसे—इमे, इमाः; इमाम्, इमे, इमाः। इद—टा, (१) अन् आदेश होके—अनया। यहाँ भी भ्याम्, आदि तृतीयादि हलादि विभक्तियों में (२) इद् भाग का लोप हो जाता है। आभ्याम्,

(१) (इद को—अन्) अनाप्यकः [ ना० १८२ ]।
(२) (इद भाग का लोप) हलि लोपः [ ना० १८३ ]।

आभिः; अस्यै, आभ्याम्, आभ्यः; अस्याः, आभ्याम्, आभ्यः; अस्याः, अनयोः, आसाम्; अस्याम्, अनयोः, आसु।

## अदस् शब्द।

पुँल्लिङ्ग में—अदस्—सु—

**१८७—अदस औ सुलोपश्च ॥ अ० ७।२।१०७॥**

जो सु विभक्ति परे हो तो अदस् शब्द के सकार को औ आदेश और सु विभक्ति का लोप हो जावे। अदस—औ। यहाँ (१) दकार को सकारादेश होकर—असौ। अदस्—औ। यहाँ से आगे 'औ' आदि विभक्तियों में (२) अकारादेश होकर सर्वत्र 'अद' रह जाता है। अद—औ—

**१८८—अदसोऽसेर्दादु दो मः ॥ अ० ८।२।८०॥**

सकार भिन्न अदस् शब्द के दकार से परे अवर्ण को उवर्ण आदेश और उसके दकार को मकारादेश हो जावे। अमु—औ। यहाँ पूर्वसवर्ण दीर्घ एकादेश होके—अमू। अद—जस्। सर्व शब्द के समान अदन्त सर्वनाम से परे जस् को शी और पूर्व पर के स्थान में गुण एकादेश होकर—अदे। यहाँ—

**१८९—एत ईद्बहुवचने ॥ अ० ८।२।८१॥**

अदस् शब्द के दकार से परे जो एकार उसको ईकारादेश और दकार को मकारादेश हो। अमी। अमु—अम्=अमुम्, अमू, अमून्; अमुना, अमूभ्याम्। अदस्—भिस्, (३) यहाँ भिस् को ऐस् का निषेध, एकार को बहुवचन में ईकार और दकार को मकारादेश होकर—अमीभिः। अमुष्मै, अमूभ्याम्, अमीभ्यः; अमुष्मात्,

(१) (दकार को—स्) तदोः सः सावनन्त्ययोः [मा० १०७]।
(२) (अकारादेश) त्यदादीनामः [मा० १७६]।
(३) (भिस् को ऐस् का निषेध) नेदमदसोरकोः [मा० १८४]।

अमूभ्याम्, अमीभ्यः; अमुष्य, अमुयोः, अमीषाम्; अमुष्मिन्, अमुयोः, अमीषु। नपुंसकलिङ्ग अदस् शब्द—अदस्—सु। यहाँ (१) सु और अम् का लुक्, सकार को रुत्व और रु को विसर्जनीय होके—अदः। अमु—औ = अमू, अमूनि। फिर भी—अद, अमू, अमूनि। आगे पुँल्लिङ्ग के समान जानो। स्त्रीलिङ्ग अदस् शब्द—अदस्—सु। पूर्ववत्—असौ। अदा—औ, इस अवस्था में वृद्धि एकादेश दकार से परे औकार को दीर्घ ऊकार और दकार को मकारादेश होकर—अमू, अमू; अमूम्, अमू, अमूः। अदा—टा, यहाँ आकार को एकार और उसको अय् आदेश होकर—अदया, इस अवस्था में दकार से परे अकार को उकार और दकार को मकारादेश होकर—अमुया, अमूभ्याम्, अमूभिः; अमुष्यै, अमूभ्याम्, अमूभ्यः; अमुष्याः, अमूभ्याम्, अमूभ्यः, अमुष्याः, अमुयोः, अमूषाम्; अमुष्याम्, अमुयोः, अमूषु।

## एक शब्द।

पुँल्लिङ्ग में—एकः, एकौ, एके; एकम्, एकौ, एकान्; एकेन, एकाभ्याम्, एकैः; एकस्मै, एकाभ्याम्, एकेभ्यः; एकस्मात् एकाभ्याम्, एकेभ्यः, एकस्य, एकयोः, एकेषाम्; एकस्मिन्, एकयोः एकेषु। नपुंसकलिङ्ग में—एकम्, एके, एकानि। फिर भी—एकम्, एके एकानि। आगे पुँल्लिङ्ग के समान। स्त्रीलिङ्ग एक शब्द—सर्वा शब्द के समान। जैसे—एका, एके, एकाः; एकाम्, एके, एकाः; एकया, एकाभ्याम्, एकाभिः; एकस्यै, एकाभ्याम्, एकाभ्यः; एकस्याः, एकाभ्याम्, एकाभ्यः, एकस्याः एकयोः, एकासाम्, एकस्याम्, एकयोः, एकासु।

(१) (सु—अम् का लुक्) स्वमोर्नपुंसकात् [ ना० ७० ]।
(स्—रु) ससजुषो रुः [ ना० १४ ]।

## संख्यावाची द्वि शब्द ।

इस शब्द के नियत द्विवचनान्त ही प्रयोग किये जाते हैं । पुँल्लिंग में द्वि—औ । त्यदादिकों में रहने से अकारादेश होकर वृद्धि एकादेश होजाता है । द्वौ, द्वौ । द्वि—भ्याम्, आकारादेश और दीर्घ होकर—द्वाभ्याम्, द्वाभ्याम्, द्वाभ्याम्, द्वयो, द्वयो । नपुंसक और स्त्रीलिङ्ग में प्रथमा और द्वितीया विभक्ति के द्विवचन में—'द्वे, द्वे' ऐसे प्रयोग होंगे । आगे पुल्लिङ्ग के तुल्य जानो ।

## युष्मद् और अस्मद् शब्द ।

इन दोनों शब्दों के तीनों लिङ्ग और सातों विभक्तियों में एक प्रकार के प्रयोग होते हैं । इसलिये इनके प्रयोग साथ साथ ही लिखते हैं । युष्मद्—सु, अस्मद्—सु ।

### १९०—मपर्यन्तस्य ॥ अ० ७ । २ । ९१ ॥

यह अधिकार सूत्र है । यहाँ से आगे युष्मद् और अस्मद् शब्द को जो आदेश कहें वे मपर्यन्त को हों ।

### १९१—त्वाहौ सौ ॥ अ० ७ । २ । ९४ ॥

जो सु विभक्ति परे हो तो युष्मद् अस्मद् शब्दों के 'मपर्यन्त के स्थान में क्रम से त्व और अह आदेश हों । युष्म्, अस्म् को आदेश होकर—त्व—अद्—सु, अह—अद्—सु ।

### १९२—शेषे लोपः ॥ अ० ७ । २ । ९० ॥

शेष अर्थात् आदेश होकर जो अद् भाग बचा है उसका लोप हो । जैसे—त्व—सु, अह—सु ।

### १९३—ङे प्रथमयोरम् ॥ अ० ७ । १ । २८ ॥

जो युष्मद् अस्मद् शब्दों से परे ङे और प्रथमा, द्वितीया विभक्ति

हों तो इन के स्थान में अम् आदेश हो। जैसे—त्व—अम्, अह—अम्। पूर्वरूप एकादेश होकर—त्वम्, अहम्। युष्मद्—औ, अस्मद्—औ।

१९४—युवावौ द्विवचने ॥ अ० ७ । २ । ९२ ॥

द्विवचन विभक्तियों के परे युष्मद् अस्मद् शब्दों के मपर्यन्त के स्थान मे क्रम से युव, आव, आदेश हों। युव—अद्—औ, आव—अद्—औ। अद् भाग का लोप होके—युव औ, आव—औ।

१९५—प्रथमायाश्च द्विवचने भाषायाम् ॥ अ० ७ । २ । ८८ ॥

जो भाषा अर्थात् लौकिक प्रयोगविषय मे प्रथमा विभक्ति का द्विवचन परे हो तो युष्मद् अस्मद् शब्द को आकारादेश हो। जैसे—युवाम्, आवाम्। भाषा में कहने से वेद में आकारादेश नहीं होता। युवम्, आवम् ऐसे ही प्रयोग होते हैं। युष्मद्-जस्, अस्मद्-जस्।

१९६—यूयवयौ जसि ॥ अ० ७ । २ । ९३ ॥

जो जस् विभक्ति परे हो तो युष्मद्, अस्मद् शब्दों के मपर्यन्त के स्थान मे क्रम से यूय, वय आदेश हों। शेष अद् भाग का लोप और जस् को (१) अम् आदेश होकर—यूयम्, वयम्। युष्मद्—अम्, अस्मद्—अम्।

१९७—त्वमावेकवचने ॥ अ० ७ । २ । ९७ ॥

एकवचन विभक्तियों में युष्मद्, अस्मद् शब्द के मपर्यन्त के स्थान में क्रम से त्व, म आदेश हों। त्व—अद्—अम्, म—अद्—अम्।

१९८—द्वितीयायां च ॥ अ० ७ । २ । ८७ ॥

---

(१) (जस् को अम् आदेश) के प्रथमयोरम् [ना० १९१]।

द्वितीयाविभक्ति के परे युष्मद् अस्मद् शब्द को आकारादेश हो। अन्त्य दकार को आकार और दोनों को सवर्णदीर्घ एकादेश होकर—त्वाम्, माम्। युष्मद्—औ, अस्मद्—औ। यहाँ मपर्यन्त को युव, आव, दकार को आकार, औ के स्थान में अम् और पूर्वसवर्णदीर्घ एकादेश होकर—युवाम्, आवाम्। युष्मद्—शस्, अस्मद्—शस्। यहाँ भी दकार को आकार और सवर्णदीर्घ एकादेश होके—

१६६—शसो न ॥ अ० ७। १। २६ ॥

युष्मद् अस्मद् शब्द से परे जो शस् उस सकार को नकारादेश (१) हो। जैसे—युष्मान्, अस्मान्। युष्मद्—टा, अस्मद्—टा। यहाँ एकवचन में 'युष्मद्, अस्मद्' के मपर्यन्त को त्व, म, आदेश होके—त्व—अद्—टा, म—अद्—टा।

२००—योऽचि ॥ अ० ७। २। ८६ ॥

अनादेश अर्थात् जिसको कोई आदेश न हुआ हो वह अजादि विभक्ति परे हो तो युष्मद् अस्मद् शब्द को यकारादेश हो। अन्त्य दकार का य् और अकार को पूर्वरूप एकादेश होकर—त्वया, मया। द्विवचन में—युव—अद्—भ्याम्, आव—अद्—भ्याम्। यहाँ—

२०१—युष्मदस्मदोरनादेशे ॥ अ० ७।२।८६॥

जिसको कोई आदेश न हुआ हो वह हलादि विभक्ति परे हो तो युष्मद् अस्मद् शब्द को आकारादेश हो। दकार को आकार और दीर्घ एकादेश होके—युवाभ्याम्, आवाभ्याम्; युष्माभिः, अस्माभिः। युष्मद्—ङे।

(१) यहाँ 'आदेः परस्य' (सन्धि० ८८) इससे शस् के आकार के स्थान पर नकारादेश होकर 'संयोगान्तस्य लोपः' [ना० ११२] से सकार का लोप होता है।

२०२—तुभ्यमह्यौ ङयि ॥ अ० ७ । २ । ६५ ॥

ङे विभक्ति परे हो तो युष्मद् अस्मद् शब्द के मपर्यन्त को तुभ्य और मह्य आदेश क्रम से हों । विभक्ति को अम् (१) आदेश और अद्भाग का लोप होके—तुभ्यम्, मह्यम्, युवाभ्याम्, आवाभ्याम् । युष्मद्—भ्यस्, अस्मद्—भ्यस—

२०३—भ्यसोऽभ्यम् ॥ अ० ७ । १ । ३० ॥

युष्मद् अस्मद् शब्दों से परे भ्यस् विभक्ति को अभ्यम् आदेश हो । अद्भाग का लोप होकर—युष्मभ्यम् । अस्मभ्यम् । युष्मद्—ङसि, अस्मद्—ङसि । यहाँ एकवचन में मपर्यन्त को त्व, म आदेश और अद्भाग का (२) लोप होकर—

२०४—एकवचनस्य च ॥ अ० ७ । १ । ३२ ॥

जो युष्मद् अस्मद् से परे पञ्चमी विभक्ति का एकवचन हो तो उसको अत् आदेश हो । त्व—अत्, म—अत् । (३) पररूप एकादेश होकर—त्वत्, मत् । युवाभ्याम्, आवाभ्याम् । युष्मद्—भ्यस्, अस्मद्—भ्यस् । यहाँ अद्भाग का (२) लोप होके—

२०५—पञ्चम्या अत् ॥ ७ । १ । ३१ ॥

जो युष्मद् अस्मद् शब्द से परे पञ्चमी विभक्ति का भ्यस् हो तो उसको अत् आदेश हो । पररूप एकादेश होके—युष्मत्, अस्मत् । युष्मद्—ङस्, अस्मद्—ङस्—

२०६—तवममौ ङसि ॥ अ० ७ । २ । ९६ ॥

ङस् विभक्ति के परे युष्मद् अस्मद् शब्द के मपर्यन्त को तव

(१) (विभक्ति को अम्) ङे प्रथमयोरम् [ ना० १९१ ] ।
(२) अद्—लोप—शेषे लोपः ( ना० १९२ ) ।
(३) (पररूप) अतो गुणे [ सन्धि० १५३ ] ।

और मम आदेश हो। यहाँ भी अद्‌भाग का लोप होकर—तव—ङस्, मम—ङस्—

**२०७—युष्मदस्मद्भ्यां ङसोऽश् ॥ अ० ७।१।२७॥**

जो युष्मद् अस्मद् शब्दों से परे ङस् विभक्ति हो तो उसको अश् आदेश होवे। अश् आदेश में शकार इसलिए है कि ङस्मात्र के स्थान में अकार हो जावे। पररूप एकादेश होके—तव, मम। युष्मद्—ओस, अस्मद्—ओस। यहाँ भी द्विवचन में मपर्यन्त को युव, आव और (१) दकार को यकारादेश होकर—युवयो, आवयो। युष्मद्—आम, अस्मद्—आम्। यहाँ सर्वनामसंज्ञा होने से (२) सुट् और अद्‌भाग का लोप होकर—

**२०८—साम आकम् ॥ अ० ७ । १ । ३३ ॥**

जो युष्मद् अस्मद् शब्द से परे सुट् सहित षष्ठी का बहुवचन आम् विभक्ति हो तो उसको आकम आदेश हो। फिर एकादेश होकर—युष्माकम्, अस्माकम्। युष्मद्—ङि, अस्मद्—ङि। यहाँ एकवचन में मपर्यन्त को त्व, म और दकार को यकारादेश होके—त्वयि, मयि, युवयो, आवयो। युष्मद्—सु, अस्मद्—सु। यहाँ दकार को आकार (३) आदेश होके—युष्मासु, अस्मासु। अब इन दो शब्दों में इतना विशेष है कि—

**२०९—युष्मदस्मदोः षष्ठीचतुर्थीद्वितीयास्थयो-र्वान्नावौ ॥ अ० ८ । १ । २० ॥**

जो षष्ठी, चतुर्थी और द्वितीया विभक्ति में वर्तमान, पद से परे [अपदादि में] युष्मद् अस्मद् पद हों तो उनके स्थान में क्रम से

(१) (द् को य) योऽचि [मा० २००]।
(२) (सुट्) आमि सर्वनाम्नः सुट् [मा० १६६]।
(३) (द को आ) युष्मदस्मदोरनादेशे [मा० २०१]।

वाम् और नौ आदेश हों, और वे अनुदात्त भी हो जावें। यहाँ वाम् और नौ द्विवचन युष्मद् अस्मद् के स्थान में समझे जाते हैं। जैसे—षष्ठी द्विवचन—युष्मद् ओस्, अस्मद्—ओस् = ग्रामो वां स्वम्, जनपदो नौ स्वम्। यहाँ 'युवयोः, आवयोः' ऐसा प्राप्त था। चतुर्थीस्थ—ग्रामो वां दीयते, जनपदो नौ दीयते। यहाँ 'युवाभ्याम् आवाभ्याम्' प्राप्त हैं। द्वितीयास्थ—माणवको वां पश्यति, माणवको नौ पश्यति। यहां युवाम्, आवाम्' प्राप्त हैं। इस सूत्र में 'स्थ' ग्रहण इसलिये है कि 'दृष्टो मया युष्मत्पुत्रः' यहां समास में षष्ठी का लुक होने से आदेश और अनुदात्त भी नहीं हुआ।

२१०—बहुवचनस्य वस्नसौ॥ अ० ८।१।२१॥

जो षष्ठी चतुर्थी और द्वितीया विभक्ति में वर्तमान, पद से परे [ अपदादि में ] बहुवचनान्त युष्मद् अस्मद् पद हों तो उनके स्थान में वस् और नस् आदेश हों। जैसे षष्ठीस्थ—विद्या वो धनम्, राज्यं नो धनम्। यहां 'युष्माकम्, अस्माकम्' ऐसा प्राप्त था। चतुर्थीस्थ—नमो वः पितरः, शन्नो भवतु। यहां 'युष्मभ्यम्, अस्मभ्यम्' पाता है। द्वितीयास्थ—बालो वः पश्यति, मा नो वधीः। यहां 'युष्मान्, अस्मान्' प्राप्त था।

२११—तेमयावेकवचनस्य॥ अ० ८।१।२२॥

जो षष्ठी और चतुर्थी विभक्ति के साथ वर्तमान पद से परे अपादादि में एकवचनान्त युष्मद् अस्मद् पद हों तो उनके स्थान में ते, मे आदेश हों। जैसे—[षष्ठीस्थ—विद्या ते धनम्, राज्य मे धनम्। यहाँ 'तव' और 'मम' पाता है।] चतुर्थीस्थ—नि मे धेहि, नि ते दधे। तुभ्यम्, मह्यम्' ऐसा प्राप्त है इत्यादि।

२१२—त्वामौ द्वितीयायाः॥ अ० ८।१।२३॥

जो पद से परे द्वितीयान्त एकवचन में युष्मद् अस्मद् पद हों

तो उनके स्थान में त्वा मा ये अनुदात्त आदेश हों। जैसे—कस्त्वा युनक्ति, पुनन्तु मा देवजनाः इत्यादि। यहाँ त्वाम्, माम्' प्राप्त हैं।

२१३—न चवाहाहैवयुक्ते ॥ अ० ८।१।२४॥

जो युष्मद् अस्मद् के साथ च, वा, ह, अह, एव का योग हो तो उनके स्थान में वाम्, नौ आदि आदेश न हों। जैसे—ग्रामो युवयोश्च स्वम्, ग्रामो आवयोश्च स्वम् इत्यादि।

२१४—पश्यार्थैश्चनालोचने ॥ अ० ८।१।२५॥

जो पश्यार्थ धातुओं के अनालोचन अर्थ में वर्तमान युष्मद् अस्मद् पद हों तो उनके स्थान में वां नौ आदि आदेश न हों। जैसे—ग्रामस्त्वां समीक्ष्य संदश्य समीक्ष्य [ वा ] गतः, [ ग्रामो मा संप्रेक्ष्य गतः; ] ग्रामो मम [ स्व ] संप्रेक्ष्य गतः। ग्रामो मम [ स्वं ] संप्रेक्ष्य गतः,[ ग्रामस्तुभ्यं दीयमानं संप्रेक्ष्य गतः, ग्रामो मह्यं दीयमानं संप्रेक्ष्य गतः ] इत्यादि।

२१५—सपूर्वायाः प्रथमाया विभाषा ॥

अ० ८ । १ । २६ ॥

प्रथमान्त पद जिससे पूर्व हो ऐसे युष्मद् अस्मद् पद हों तो उनके स्थान में वां नौ आदि आदेश विकल्प करके हों। जैसे—अथो ग्रामे कम्बलो मे स्वम्, अथो ग्रामे कम्बलो मम स्वम्; अथो जनपदे कम्बलस्ते स्वम्, अथो जनपदे कम्बलस्तव स्वम् इत्यादि।

२१६–वा०—युष्मदस्मदोरन्यतरस्यामनन्वादेशे ॥

अ० ८ । १ । २६ ॥

जहाँ अन्वादेश अर्थात् किसी वाक्य के पीछे उसी का निर्देश करना न हो ऐसे अर्थ में वर्तमान जो युष्मद् अस्मद् पद हों तो उनके स्थान में वाम् नौ आदेश विकल्प करके हों। जैसे—ग्रामे

कम्बलो वां स्वम्, ग्रामे कम्बलो युवायोः स्वम्; ग्रामे कम्बलो नौ स्वम्, ग्रामे कम्बलो आवयोः स्वम्।

### २१७—वा०—अपर आह । सर्व एव वान्नावद्-योऽनन्वादेशे विभाषा वक्तव्याः ॥ अ० ८।१,२६॥

इस विषय में किन्हीं लोगों का ऐसा मत है कि अनन्वादेश मे सब वां, नौ आदि आदेश विकल्प करके हों। जैसे—कम्बलस्ते स्वम्, कम्बलस्तव स्वम्; कम्बलो मे स्वम्, कम्बलो मम स्वम्।

### भवत् शब्द

भवत् शब्द सर्वादिगण में पढ़ा है इसकी सर्वनाम संज्ञा होने का प्रयोजन यह है कि "अकच्छेषात्वार्थान" । अकच्—भवकान्, शेष—स च भवाश्च भवन्तौ, आत्व—भवादृशः। पुँलिङ्ग भवत् शब्द—भवत्—सु। यहाँ सर्वनामस्थान संज्ञा होने से (१) नुम्, सु के परे दीर्घ, हल् से परे सकार का लोप और संयोगान्तलोप होकर—भवान् भवन्तौ, भवन्तः; भवन्तम्, भवन्तौ, भवतः; भवता, भवद्भ्याम्, भवद्भिः; भवते, भवद्भ्याम्, भवद्भ्य; भवतः, भवद्भ्याम्, भवद्भ्यः; भवत', भवतोः, भवताम्; भवति, भवतो', भवत्सु। इस के सब कार्य तकारान्त पठत् शब्द के समान और नपुंसकलिङ्ग में उदश्वित् शब्द के समान समझो। स्त्रीलिङ्ग मे ईकारान्त होके—'भवती, भवत्यौ, भवत्य.' इत्यादि स्त्रीलिङ्ग ईकारान्त कुमारी शब्द के समान जानो। सर्वनाम पुँलिङ्ग किम् शब्द। किम्—सु—

### २१८—किमः कः ॥ अ० ७। २। १०३ ॥

---

(१) (नुम्) उगिदचां सर्वनामस्थानेऽधातोः. [ना० ११२]। (सु के के परे दीर्घ) अत्वसंतस्य चाधातोः. [ना० १२१]। (हल् से सल्लोप) हल्ङ्या [ना० ४८]।(संयोगान्त लोप) संयोगान्तस्य लोपः [ना० ११३]।

सब विभक्तियों में किम् शब्द को क आदेश हो। अन्य कार्य सर्व शब्द के समान [ हैं ]। कः, कौ, के; कम्, कौ, कान्; केन, काभ्याम्, कैः; कस्मै, काभ्याम्, केभ्यः; कस्मात्, काभ्याम्, केभ्यः; कस्य, कयो, केषाम्; कस्मिन्, कयोः, केषु। नपुंसकलिङ्ग में—किम्, के, कानि। फिर भी—किम्, के, कानि। आगे पुँलिङ्ग के समान। स्त्रीलिङ्ग में—का, के, का; काम्, के, काः; कया, काभ्याम्, काभिः; कस्यै, काभ्याम्, काभ्यः; कस्याः, काभ्याम्, काभ्यः; कस्याः, कयोः, कासाम्, कस्याम्, कयोः, कासु। शब्दों का रूपविषय पूरा हुआ।

अब वे नियम लिखते हैं कि जो वेदों में पुरुष आदि सब शब्द मात्र में घटेंगे।

## २१९—सुपां सुलुक्पूर्वसवर्णाच्छेयाडाड्या-याजालः॥ अ० ७। १। ३९॥

## २२०—वा०—सुपां च सुपो भवन्तीति वक्तव्यम्॥ अ० ७। १। ३९॥

सूत्र और वार्तिक का अर्थ इकट्ठा ही किया जाता है। वैदिक प्रयोग विषय में सुप् अर्थात् सु आदि इक्कीस प्रत्यय कि जिनको सात विभक्ति कहते हैं उनके स्थान में सुप् अर्थात् किसी के स्थान में कोई प्रत्यय का आदेश लुक्, पूर्वसवर्ण, आत्, शे, या, डा, ड्या, याच् आल् ये आदेश हो जाते हैं। सुप्—ऋजवः सुपन्थाः। यहाँ बहुवचन जस् के स्थान में एकवचन सु आदेश हुआ है, 'पन्थानः' ऐसा प्राप्त था। युक्ता मातासीद्धुरि दक्षिणायाः यहाँ सप्तमी एकवचन के स्थान में षष्ठी का एकवचन हो जाता है, 'दक्षिणायाम्' ऐसा पाता था। लुक्—परमे व्योमन्। यहाँ सप्तमी के एकवचन का लुक् हो गया है। 'व्योमनि' ऐसा प्राप्त है। सोमो गौरी अधिश्रितः, मामकी इति

तन् इति । यहाँ सप्तमी के एकवचन का लुक हुआ है, 'सोमो गौर्याम्' मासक्याम तन्वाम्' ऐसा प्राप्त था । पूर्वसवर्ण—'धीती, मती' यहाँ तृतीया के एकवचन का पूर्वसवर्ण आदेश हुआ है, 'धीत्या, मत्या' ऐसा प्राप्त था । आत्—उभा यन्तारा, यहाँ प्रथमा वा द्वितीया के द्विवचन के स्थान में 'उभौ यन्तारौ' ऐसा पाता था । शे—युष्मे वाजबन्धव यहाँ बहुवचन जस् के स्थान मे । 'यूय वाजबन्धव.' ऐसा प्राप्त था । या—उरुया, यहाँ तृतीया के एकवचन टा के स्थान में । 'उरुणा' ऐसा प्राप्त था । डा—नाभा पृथिव्याम् , यहाँ सप्तमी के एकवचन के स्थान म डा हो गया है । 'नाभौ पृथिव्याम्' ऐसा प्राप्त था । ड्या—अनुष्टया, यहाँ तृतीया के एकवचन के स्थान में ड्या हो गया है । अनुष्टुभा ऐसा प्राप्त था । याच्—साधुया, यहाँ प्रथमा के एकवचन को याच् हुआ है । 'साधु ' ऐसा होना था । आल्—वसन्ता यजेत यहाँ सप्तमी के एकवचन को आल् आदेश हो गया है 'वसन्ते' ऐसा होना था ।

२२१–वा०–इयाडियाजीकाराणामुपसंख्यानम् ॥
अ० ७ । १ । ३९ ॥

सुपों के स्थान में इया, डियाच, ईकार, ये तीन आदेश हों । इया—दार्विया परिज्मन् । यहाँ तृतीया के एकवचन को इया होगया है । 'दारुणा' ऐसा पाता था । डियाच्—सुमित्रिया न आप ओषधय सन्तु, सुक्षेत्रिया, सुगात्रिया । यहा भी 'सुमित्रा ' और 'सुक्षेत्रिया, सुगात्रिया' ऐसा प्राप्त था । ईकार—दृति न शुष्क सरसी शयानम् । यहा सप्तमी के एकवचन को ईकार होगया है । 'सरसि शयानम्' ऐसा होना था ।

२२२–आड्याजयारां चोपसंख्यानम् ॥ अ० ७।१।३९॥
आड्, अयाच्, अयार् ये भी ती[illegible]

आड्—प्र बाहवा। यहाँ तृतीया के एकवचनको आड् आदेश हुआ है, 'प्र बाहुना' ऐसा प्राप्त था। अयाच्—स्वप्नया वावसेचनम्। यहाँ भी तृतीया के स्थान मे अयाच् हुआ है, 'स्वप्नेन' ऐसा प्राप्त था। अयार्—स नः सिन्धुमिव नावया। यहाँ भी तृतीया के एकवचन को अयार् हुआ है, 'नावा' ऐसा प्राप्त है।

## अथ लिङ्गानुशासनविषयक प्रत्ययों का संकेत करते हैं।

अष्टाध्यायी और उणादिस्थ प्रत्ययो का परिगणन कि जिनके तीनो लिङ्ग मे प्रयोग होते हैं—तव्यत् तव्य, अनीयर्, केलिमर्, यत्, क्यप्, ण्यत्, ण्वुल्, तृच, ल्यु, णिनि, क, श, क, ष्वुन्, थकन्, ण्युट्, वुन्, अण्, क, टक्, अच्, टा, इन, खश, खच्, अण्, ड, णिनि, टक्, ख्युन्, खिष्णुच्, खुकञ्, किन्, कञ् क्विप्, णिव, ल्युट्, विट्, कप्, णिवन्, विच्, मनिन्, वनिप्, वनिप्, क्विप्, णिनि, क्विप्, इनि, क्वनिप्, ड, निष्ठा, ङ्वनिप्, अतृन, कानच्, क्वसु, शतृ, शानच्, शानन्, चानश्, शतृ, तृन्, इष्णुच्, ग्स्नु, क्नु, घिनुण्, वुन्, युच्, उकञ्, षाकन्, इनि, आलुच्, रु, क्मरच्, घुरच्, कुरच्, क्वरप्, ऊक, र, उ, कि, किन्, नजिङ्, आरु, क्रु, क्लुकन्, क्रुकन्, वरच्, विवप्, ष्ट्रन्, इत्र, क, ण्वुल्, अण्, ख्ल्, यच्, इतने कृत् प्रत्ययान्त और तद्धित [ प्रत्ययान्त ] सब शब्द तीनों लिङ्गों में आते हैं। नियत पुंलिङ्ग प्रत्यय—घञ्, अप्, अच्, ( अच् प्रत्ययान्तों में भयादि शब्दों को छोड़कर ) अथुच्, नङ्, नन्, कि, घ, ड, डर्, इक्, इकवक्, घनादि प्रत्ययान्त शब्द कर्त्ता भिन्न सब कारक और भाव में नियत पुंलिङ्ग ही आते हैं, परन्तु नङ् प्रत्ययान्तों में 'याञ्चा' शब्द को छोड़ के, क्योंकि यह केवल स्त्रीलिङ्ग में ही आता है। नियत नपुंसकलिङ्ग के प्रत्यय—क्त, ल्युट् प्रत्यय कर्त्ता भिन्न कारक

॥ ओ३म् ॥

# आर्यसमाज के नियम

१—सब सत्य विद्या और जो पदार्थ विद्या से जाने जाते हैं उन सब का आदिमूल परमेश्वर है।

२—ईश्वर सच्चिदानन्दस्वरूप, निराकार, सर्वशक्तिमान्, न्यायकारी, दयालु, अजन्मा, अनन्त, निर्विकार, अनादि, अनुपम, सर्वाधार, सर्वेश्वर, सर्वव्यापक, सर्वान्तर्यामी, अजर, अमर, अभय, नित्य, पवित्र और सृष्टिकर्त्ता है, उसी की उपासना करनी योग्य है।

३—वेद सब सत्य विद्याओं की पुस्तक है। वेद का पढ़ना पढ़ाना और सुनना सुनाना सब आर्यों का परम धर्म है।

४—सत्य के ग्रहण करने और असत्य के छोड़ने में सर्वदा उद्यत रहना चाहिये।

५—सब काम धर्मानुसार अर्थात् सत्य और असत्य को विचार करके करने चाहिये।

६—संसार का उपकार करना इस समाज का मुख्य उद्देश्य है, अर्थात् शारीरिक, आत्मिक और सामाजिक उन्नति करना।

७—सब से प्रेम पूर्वक, धर्मानुसार यथायोग्य वर्तना चाहिये।

८—अविद्या का नाश और विद्या की वृद्धि करनी चाहिये।

९—प्रत्येक को अपनी ही उन्नति से सन्तुष्ट न रहना चाहिये, किन्तु सबकी उन्नति में अपनी उन्नति समझनी चाहिये।

१०—सब मनुष्यों को सामाजिक, सर्वहितकारी नियम पालने में परतंत्र रहना चाहिये और प्रत्येक हितकारी नियम में सब स्वतन्त्र रहें।

॥ ओ३म् ॥

# अथ वेदांगप्रकाशः

## कारकीयः

प्रकाशक—
आर्य साहित्य मण्डल लि०, अजमेर.

॥ ओ३म् ॥

# अथ वेदाङ्गप्रकाशः ॥

★ तत्रत्यश्चतुर्थो भागः ★

# कारकीयः

❀ पाणिनीयाष्टाध्याय्यां तृतीयो भागः ❀

श्रीमत्स्वामिदयानन्दसरस्वतीकृतव्याख्यासहितः ।

श्रीपण्डितयुधिष्ठिर मीमांसकेन संशोध्य
टिप्पणीभिरलङ्कृतः

पठनपाठनव्यवस्थायां षष्ठं पुस्तकम् ।


प्रकाशक
आर्य साहित्य मण्डल लिमिटेड, अजमेर

प्रथमावृत्ति १००० | संवत् २०११ दयानन्दाब्द १३१ | मूल्य ॥=)

# भूमिका



मैंने कारकीय ग्रन्थ इसलिये बनाया है कि जिससे पढ़ाने और पढ़ने वालों को सुगमता से कारक का बोध होके वेदादि शास्त्रों का वाक्यार्थ बोध सुगमता से होवे। मनुष्य जितना अर्थ कारकों से जान सकता है उतना अन्य प्रकरणों से नहीं, क्योंकि यह कारकसमूह क्रिया द्रव्य और गुणवाची शब्दों के संबन्ध से समस्त वाक्यों के अर्थों का प्रकाशक है। उच्यतेऽर्थस्य विज्ञानाय विज्ञापनाय वा यत्तद्वाक्यम्। जो अर्थ के जानने और जनाने के लिये कहा जाता है, वह वाक्य कहाता है। जो मनुष्य आठों[1] कारकों की विद्या को यथावत् जान लेता है वह वाक्यार्थों में सुबोध होता है। जिस लिये कारक संज्ञा के अधीन ही प्रथमा आदि विभक्तियों का विधान अष्टाध्यायी में है। इसलिये इस ग्रन्थ में कारक सूत्रों के साथ विभक्ति विधायक सूत्रों को भी लिख के उदाहरण प्रत्युदाहरण लिखे हैं। यहां एक उदाहरण वा प्रत्युदाहरण को जान और जना के उसके सदृश असंख्यात उदाहरणों को अध्यापक लोग जान लें और विद्यार्थियों को भी जना देवें कि जिस से सद्यः संस्कृत बोल, दूसरे के संस्कृत को

---

१. संस्कृत व्याकरण के अनुसार "शेष" अर्थात् "सम्बन्ध" की कारक संज्ञा नहीं होती। आर्यभाषा के व्याकरण में इसकी कारक संज्ञा मानी है। यतः यह ग्रन्थ आर्यभाषा में लिखा गया है अतः उसी के अनुसार यहां भी व्यवहार किया है। हेतु की कर्ता संज्ञा भी होती है अतः यह कर्ता के अन्तर्भूत है। यहां उसे पृथक् गिना है। इसी ग्रन्थ का देखो उपक्रम प्रकरण। यु० मी०।

समझ और वेदादि शास्त्रों के वाक्यार्थ जान के व्यवहार में भी बहुत उपकार होवे। जैसे किसी से किसी ने पूछा कि "त्वं कस्मादागच्छसि" तूं कहां से आता है। वह उत्तर देवे कि "नगरात्" नगर से। इस एक ही पद से कारक का जानने हारा "अहमागच्छामि" इन दोनों पदों के कहे विना भी पूरा वाक्यार्थ जान लेता है। कारकों के बोध ही से मनुष्य कारक विषयों का विद्वान् हो सकता है इत्यादि प्रयोजनों के लिये कारकों का जानना जनाना सब को उचित है। ग्रन्थ में अ० संकेत से अष्टाध्यायी। पहली संख्या से अध्याय, दूसरी से पाद और तीसरी से सूत्र समझ लेना।

॥ इति भूमिका ॥

---

## विषय सूची



| विषय | पृष्ठ |
|---|---|

# सम्पादकीय

वेदाङ्गप्रकाश के संशोधित संस्करण प्रकाशित करने का जो उपक्रम आर्य साहित्य मण्डल ने किया है उसी के फलस्वरूप यह कारकीय नामक भाग प्रकाशित किया जा रहा है। आशा ही नहीं पूर्ण विश्वास है आर्य जनता इसका भी पूर्व भागों के समान ही स्वागत करेगी।

इस ग्रन्थ में कई टिप्पणियां ग्रन्थकार की हैं, कुछ हमारी हैं। हमने अपनी टिप्पणी के साथ 'यु० मी०' संकेत कर दिया है और हमने अपने टिप्पणी १, २, ३ संख्या का संकेत करके लिखी हैं। ग्रन्थकार की टिप्पणी * + आदि विविध चिन्हों से युक्त है।

कारकीय ग्रन्थ के लिखने, शोधने और प्रथम संस्करण के छपने से सम्बद्ध सम्पूर्ण वृत्त हम अपने 'ऋषि दयानन्द के ग्रन्थों का इतिहास' नामक बृहद् ग्रन्थ में लिख चुके हैं। उसे पाठक उसी ग्रन्थ में अवलोकन करें। पुनः लिखना पिष्टपेषणवत् होने से यहां नहीं लिखा।

विदुषांवशंवदः—
युधिष्ठिर मीमांसक

# कारकीयान्तर्गत व्याख्यातानां सूत्रवार्तिकादीनां वर्णानुक्रमसूची

॥ ओ३म् ॥

# अथ कारकीयः

## अथोपक्रमः

( प्र० ) कारक और कारकीय किसको कहते हैं।

( उ० ) यत् करोति तत् कारकम्। जो करने हारा अर्थ है वह कारक कहाता है और इस ग्रन्थ में इसका व्याख्यान है, इसलिये इसको कारकीय कहते हैं।

( प्र० ) कारक कितने प्रकार के होते हैं।

( उ० ) आठ—कर्त्ता, कर्म, करण, संप्रदान, अपादान, शेष[1] अधिकरण और हेतु। इनमें से—

कर्त्ता उसको कहते हैं कि जो पदार्थ, सकल साधनयुक्त होके स्वतन्त्रता से सब क्रियाओं को करे। जैसे—देवदत्त पठति, आकाशो वर्तते, इत्यादि। यहां विद्या पठन क्रिया का कर्त्ता देवदत्त † और वर्तमान क्रिया का आकाश है।

---

1 वस्तुत शेष की गणना कारक में नहीं होती, परन्तु हिन्दी भाषा के व्याकरण में इसे कारक कहा है। उसी के अनुसार यहां लिखा है। यु० मी० ]

† स्वतन्त्रः कर्त्ता [ अ० १ । ४ । ५५ ] इससे यहां कर्ता संज्ञा होती है। सब कारकों में एकवचन के उदाहरणों से पृथक् द्विवचन बहुवचन के प्रयोग भी जान लेना।

कर्म उसको कहते हैं कि जो किया जाय। इसके तीन भेद हैं—ईप्सिततम, अनीप्सितयुक्त और अकथित। ईप्सिततम कर्म उसको कहते हैं जिसको अत्यन्त अभीष्ट जान के करें। जैसे—सुखमिच्छति, भोजनं करोति, ओदनं पचति, ग्रामं गच्छति, इत्यादि। यहां सुख होने की इच्छा, भोजन का करना, चावल का पकाना, और ग्राम को जाना किसी विशेष प्रयोजन के लिये अत्यन्त अभीष्ट होने से ईप्सिततम कर्म कहाता है। अनीप्सितयुक्त कर्म उसको कहते हैं कि जिसकी इच्छा तो न हो परन्तु संयोग होने से किया ही जावे। जैसे—देवदत्तो ग्रामं गच्छन् चोरान् पश्यति, कण्टकानुल्लङ्घयति, इत्यादि। यहां चोरों को देखने और कांटों में चलने की इच्छा तो किसी को नहीं होती, परन्तु संयोग से चोरों को देखना और कांटों उल्लङ्घन करना अवश्य होता है। अकथित कर्म उसको कहते हैं कि जिसका किसी गौण † भाव से निमित्त करके ईप्सिततम के साथ योग हो। जैसे—गां दोग्धि पयः, माणवकं पन्थानं पृच्छति, इत्यादि ‡ यहां लड़के को पूछने रूप निमित्त के विना मार्ग का ज्ञान और गाय का दोहनरूप निमित्त के विना दूध की प्राप्ति नहीं हो सकती, परन्तु इस पृच्छति क्रिया के साथ लड़के और दोग्धि क्रिया के साथ साक्षात् गाय का सम्बन्ध नहीं है किन्तु पन्था और दूध का है।

करण उस को कहते हैं जिस से कर्ता अपने कर्तव्य कर्म को कर सके। इस के दो भेद हैं गौण और मुख्य। गौण करण उस को

---

† ईप्सिततम मुख्यकर्म और अकथित गौण कहाता है और मुख्यकर्म के विना गौण किसी वाक्य में नहीं आता।

‡ यहां दूध का निमित्त गौ और मार्ग का बालक गौणकर्म तथा दूध और मार्ग मुख्य कर्म हैं।

कहते हैं कि जो साधारणता क्रिया कि सिद्धि का निमित्त हो। जैसे—हस्ताभ्या फूत्कारादिनाग्निः प्रज्वलति, इत्यादि। यहां अग्नि की जलन क्रिया का निमित्त हाथ और फूंकनादि क्रिया हैं। मुख्य करण कारक उसको कहते हैं कि साक्षात् सम्बन्ध से कर्तव्य कर्म की सिद्धि में यथावत् उपयुक्त हो, जिसके विना वह कर्म कभी न हो सके। जैसे—इन्धनैरग्निः प्रज्वलति, अग्निनौदनं पचति, इत्यादि। यहां अग्नि को जलाने में इन्धन और चावल के पकाने में अग्नि ही मुख्य साधक है।

संप्रदान उस को कहते हैं जिस का अभीष्ट सिद्ध किया जाय। जैसे—विद्यार्थिने विद्या ददाति, अध्यापकाय धनं प्रयच्छति, अतिथयेऽन्नादिक ददाति, इत्यादि। यहा विद्यादान कर्म से विद्यार्थी, धनदान क्रिया से आचार्य और अन्नादि पदार्थ के देने से अतिथि का अभीष्ट सिद्ध किया जाता है, इसलिये ये संप्रदान हैं।

अपादान उसको कहते हैं कि जहां प्राप्त का त्याग और अप्राप्त देश की प्राप्ति की जाय। जैसे—गृहादागच्छति गच्छति वा, गुरुकुलादागच्छति गच्छति वा, ग्रामादागच्छति गच्छति वा ❀, इत्यादि। यहा पढने के लिये प्राप्त घर को छोड़ कर अप्राप्त पाठशाला और पूर्णविद्या पढ के गुरुकुलनिवासरूप देश को छोड़ कर जन्मभूमि को प्राप्त होना प्रयोजन है, किन्तु छोड़ने रूप क्रिया के कर्म की अपादान

❀ यहां ग्रामादागच्छति, ग्रामादागच्छत., ग्रामादागच्छन्ति, इत्यादि सब वचन और तीनों पुरुष के प्रयोग होते हैं क्योंकि एक स्थान से एक और अनेक का भी आना सम्भव है। और कई स्थानों से एक पुरुष का आना नहीं बनता इसी कारण अपादानसंज्ञक शब्द में सब वचन नहीं होते और जहां अनेक स्थानों से अनेकों का आना होगा वहां अपादान में भी सब वचन होंगे। ग्रामाभ्यामागच्छत, ग्रामेभ्य आगच्छन्ति इत्यादि।

संज्ञा है, अर्थात् जिसका वियोग कर दूसरे को प्राप्त होना होता है।

शेष कारक उसको कहते हैं कि जो अर्थ अपादानादि सञ्ज्ञाओं से गृहीत न हो। जैसे—यस्य प्रशस्तभाग्यशालिनो यज्ञदत्तस्य पुत्रः पठति। यहां पठनक्रिया के कर्ता पुत्र का सम्बन्धी यज्ञदत्त पिता है जिस का पुत्र पढ़े वह भाग्यशाली है। वेदस्य मन्त्रस्यार्थं जानाति। वेद के मन्त्र के अर्थ को जानता है। यहां मन्त्र का वेद और अर्थ का शेष मन्त्र है। अयसः कुठारेण वृक्षं छिनत्ति। लोह के कुल्हाड़े से वृक्ष को काटता है यहां लोहा कुल्हाड़े का शेषार्थ है। आप्तस्याऽव्यापकस्य विद्यार्थिने ददाति। निष्कपट सत्यवादी पूर्णविद्यावान् पढ़ानेहारे पण्डित के विद्यार्थी को देता है। यहां विद्यार्थी का शेष पढ़ाने हारा है। राज्ञो ग्रामादागच्छति। राजा के ग्राम से आता है। यहां ग्राम का शेष कारक राजा है। राज्ञः पुरुषस्य पुत्रो दर्शनीयोऽस्ति। राजा के पुरुष का पुत्र देखने में सुन्दर है। गुरोः कुले निवसति। विद्यार्थी पढ़ने के लिये गुरु के कुल में निवास करता है। यहां अधिकरण कारक कुल शब्द का शेष गुरु है। राज्ञो मन्त्री देवदत्तं ग्रामं गमयति, इत्यादि। राजा का मन्त्री देवदत्त को ग्राम में भेजता है। यहां हेतु कारक मन्त्री का शेष राजा है। इसी प्रकार शेष कारक को सब से बड़ा जानो, क्योंकि यह सब के साथ व्यापक रहता है। इसके विना कोई कारक नहीं रहता, चाहे शेष का प्रयोग हो वा न हो।

अधिकरण उसको कहते हैं कि जो आधेय का आधार रूप अर्थ हो। सो तीन प्रकार का होता है। तद्यथा—

अधिकरणं नाम त्रिः प्रकारकं भवति। व्यापकमौपश्लेषिकं वैषयिकमिति महा० अ० ६। पा० १ सू० ७२। व्यापक, औपश्लेषिक, वैषयिक। व्यापक अधिकरण उस को कहते हैं कि जिसका योग सब व्यक्ति और अवयवों में रहे, जैसे-दिक्काला-

काशेषु सर्वे पदार्थाः सन्ति, ईश्वरे सर्वं जगद् वर्तते, ※ इत्यादि। दिशा, काल और आकाश में सब पदार्थ रहते और सब जगत् ईश्वर में है। औपश्लेषिक उस को कहते हैं जहां आधार और आधेय का संयोग हो, जैसे—खट्वायां शेते, गृहे निवसति, इत्यादि। यहां खाट और सोने वाले और घर तथा घर में रहने वाले का स्पर्शमात्र संयोग है। वैषयिक उसको कहते हैं कि जिस में जो रहे, जैसे—धर्मे प्रतिष्ठते, विद्यायां यतते †, इत्यादि। मनुष्य की धर्म में वर्तने से प्रतिष्ठा और जो विद्या में यत्न करता है वह ज्ञानी होता है।

हेतु कारक उसको कहते हैं कि जो अर्थ क्रिया करने हारे का प्रेरक हो। जैसे—देवदत्तो विद्यामधीते, गुरुरेनं विद्यामध्यापयति, विचक्षणो धर्मं करोति, उपदेष्टैनं धर्मं कारयति, इत्यादि। यहां पढ़ने हारे विद्यार्थी के पढ़ने के लिये प्रेरक गुरु और धर्म के करने हारे चतुर पुरुष को धर्म कराने हारा उपदेशक है। और इसमें इतना विशेष समझना चाहिये कि साक्षात् करने हारे की कर्तृ कारक संज्ञा और प्रेरणा करने हारे की हेतु संज्ञा है।

( प्र० ) वाक्य किसको कहते हैं।

( उ० ) आख्यातं साव्ययकारकविशेषणं वाक्यम्[1]। सविशेषणमेकतिङ् वा[2]। जो आख्यात अव्यय, कारक और विशेषण-

---

※ जैसे—तिलेषु तैलम्, दधनि घृतम्, इत्यादि भी व्यापक अधिकरण में गिने जाते हैं, क्योंकि तिलों के सब अवयवों में तेल और दही के सब अवयवों में घृत व्यापक है। दिशा आदि के उदाहरण सामान्य और ये तिलादि के विशेष हैं।

† प्रतिष्ठा का विषय धर्म और विद्या प्रयत्न का विषय है।

१. महाभाष्य २।१।१॥ २. महा० २।१।१॥ वहां "सक्रियाविशेषणं च, एकतिङ्" ऐसा पाठ है। किन्हीं के मत में "आख्यातं सविशेषणम्" इतना ही लक्षण वाक्य का है। यु० मी०।

